रोगके कारणका पता लगाना आवश्यक है और जब रोगके कारणका पता लग जाता है तो चिकित्सा करना सरल हो जाता है। यदि यह सही है कि कीटाणुओंके कारण रोग पैदा होते हैं और अमुक कीटाणु अमुक रोग पैदा करते हैं तो फिर चिकित्साकी जरूरत ही क्या रह जाती है?" यह रोग तो संसारसे उन कीटाणुओंको मारकर खतम कर देनेसे दूर किया जा सकता है। पर ऐसा हुआ कहां? "कीटाणु रोग पैदा करते हैं"— इस सिद्धांतके जन्मदाता पास्चुर थे पर क्या किसी भी रोगकी आजकी स्थितिमें और पास्चुरके पहलेकी स्थितिमें कोई अंतर आया है? यक्ष्माके कीटाणुओंका पूरा पता लग गया है, फिर भी यक्ष्मा उसी तरह फैला हुआ है, जैसा सालों पहले फैला हुआ था। कीटाणुओंको मारकर इस रोगका कोई भी रोगी अच्छा नहीं किया जा सकता। हां, जब रोगीका शरीर ऐसा स्वस्थ बनाया जा सका है कि रोग रह ही न सके तभी यह रोग गया है।

: ४ :

# वजन और स्वास्थ्य

एलोपैथीके साथ-साथ जिस प्रकार कीटाणुवादका हौआ आया उसी प्रकार वजनकी कमी-बेशीका भी। चेचक, हैजे आदिके लिए टीका, गलेकी टांसिलसे बचनेके लिए रोज कीटाणु-नाशक दवाको पानीमें मिलाकर कुल्ली करना, दूधको उबालकर उसे कीटाणुरहित करना इत्यादि बातें एलोपैथीकी ही देन हैं। इन अभिशापोंने साधारण जनताके स्वास्थ्यको कितनी हानि पहुचाई है यह सब न बताकर यहां हम केवल वजनके संबंधमें फैले भ्रमके बारेमें ही कुछ कहना चाहते हैं।

स्कूलोंमें बच्चोंके स्वास्थ्यकी प्रतिमास जो परीक्षा होती है उसमें पहला काम होता है वजन लेना। एक दुबले, पर तेज-तर्रार और फुर्तीले लड़केका भी वजन कम देखकर डाक्टर तुरंत कह बैठता है कि तुम्हारा तो वजन बहुत कम है, तुम बीमार पड़ सकते हो, कुछ खा-पीकर वजन बढ़ाओ। इंस्योरेंस कंपनियां, जिन्होंने औसत वजनके चार्ट तैयार किये हैं, वे ही अब कहने लगी हैं कि दुबलोंसे मोटे शीघ्र मरते हैं और मोटे बीमार पड़नेपर दुबलोंकी अपेक्षा मुश्किलसे समल पाते हैं। इतनी उम्रमें इतनी ऊंचाई होनेपर इतना वजन होना चाहिए, यह बतानेवाले चार्ट स्वास्थ्यके मापदंड नही हैं, वे तो केवल एक उम्र और एक ऊंचाईके बहुतसे लोगोंके औसतमात्र हैं। यह औसत निकालते वक्त यह बिल्कुल नही देखा गया था कि उनमें कितने और किस वजनके ज्यादा बीमार हैं, क्योंकि वह चार्ट इस दृष्टिसे बनाये ही नही गये।

गलती यही होती है कि औसत वजनको स्वास्थ्यका आदर्श समझ लिया जाता है और औसत वजनसे अधिक होना उतना घातक नही समझा जाता जितना कि कम होना। अतः किसीका यदि किसी कारणवश वजन

कुछ कम हो जाय तो तुरंत यह समझ लिया जाता है कि उसका स्वास्थ्य खराब हो रहा है और उसे स्वास्थ्य-सुधारके लिए उपदेश मिलने लगते हैं। समझ लेते हैं कि उनका मित्र किसी भयंकर रोगके चंगुलमें फँस गया है और उचित उपचार न हुआ तो उन्हें उसके संगसे वंचित होना पड़ेगा।

एक दुबला-पतला आदमी खूब स्वस्थ हो सकता है और मोटा बीमार। बीमार हो सकता है यही नहीं, अनुभव यह कहता है कि मोटा आदमी अक्सर बीमार होता ही है। स्वास्थ्य एक अलग चीज है, उसका वजनसे कोई संबंध नहीं है। स्वस्थ मनुष्य एक हल्केपनका अनुभव करता है, जो अनुभव करनेकी ही चीज है, इसे नापनेके लिए कोई भी यंत्र पर्याप्त नहीं है। इसलिए वजनसे स्वास्थ्यका संबंध जोड़ना भारी भूल है। इसमें स्वास्थ्यको गौण और वजनको प्रधान समझनेकी भ्रामक-दृष्टि छिपी हुई है। वजन स्वतः कोई चीज नहीं है, वह स्वास्थ्यका एक परिणाम है। स्वस्थ आदमीका वजन कुछ भी हो, उसे चिंता करनेकी जरूरत नहीं है, न वजन बढ़ानेका प्रयास करनेकी। और न मोटे आदमीका अपने मोटापेको रोगोंके प्रति कवच समझकर रोगोंकी उपेक्षा करना ही अच्छा है।

वजन वास्तवमें शरीरके कोषाओं, इंद्रियों, रग-पुट्ठों, ग्रंथियोंके कार्यों, मनुष्यकी परिस्थितियों तथा उसमें पैतृक गुणोंके संचारका परिणाम है। यदि शरीरके कोषा, ग्रंथियां आदि ठीक काम करें तो परिणामतः शरीरका एक वजन होगा ही। वही आपका सही वजन है। फिर, आपको कैसे कोई बतला सकता है कि आपका इतना वजन होना ही चाहिए। वजन शरीरके कार्य-परिणामपर निर्भर है और इसकी गतिका सही अदाज कैसे कोई लगा सकता है कि सही वजन निर्धारित कर सके।

वजनके सबंधमें प्रत्येक आदमी स्वयं एक नियम है। उसपर कोई भी बाहरी नियम थोपा नहीं जा सकता। अब पाठक यह समझ सकेंगे कि एक आदमी देखनेमें दुबला-पतला होते हुए भी स्वस्थ हो सकता है। इस आदमीके शरीरके कोषा, ग्रंथियां आदि समुचित रूपसे कार्य कर रहे हैं, पर इस आदमीके छरहरे बदनका, फुर्तीले किस्मके होनेके कारण उसे

लोग "हाड़-पंजर", "मरियल" कह सकते हैं, जबकि वह अपने दोहरे बदन-वाले कितने ही मित्रोंसे अधिक स्वस्थ ही नहीं, अधिक जीवन-शक्तिवाला भी हो सकता है।

एक चिकित्सा-संबंधी पत्रिकामें एक लेख प्रकाशित हुआ था, जिसमें यह दिखाया गया था कि दुबले-पतले आदमी मोटे और दोहरे बदनवालोंकी अपेक्षा संक्रामक रोगोंसे कम पीड़ित होते हैं। कारण यह बताया गया था कि दुबलोंमें मोटे आदमियोंकी बनिस्बत जीवन-शक्ति अधिक होती है। मोटे अधिक भोजन करने एवं उसे पचाने या पचानेके प्रयासमें अपनी जीवन-शक्ति अधिक खर्च करते हैं, इससे कीटाणुओंके आक्रमण होनेपर उनसे लड़नेके लिए उनमें जीवन-शक्ति बाकी नहीं रह जाती। मुटापा दुबलेपनसे इसलिए भी ज्यादा खतरनाक है कि मोटा अक्सर मुटापा यानी स्वास्थ्यके गलत संसारमें विचरण करता रहता है। उसका मुटापा भद्दा लगनेपर भी उसे वह दूर करनेकी कोशिश नहीं करता, या कोशिश करने-की सोच करके भी कोशिश नहीं कर पाता। संभवतः मोटाईके साथ-साथ उसकी इच्छाशक्तिका भी नाश हो जाता है। मुटापेके मानी है चर्बी बढ़ना। चर्बी तभी बढ़ती है जब शरीरकी ग्रंथियोंकी स्वाभाविक कार्य-प्रणाली अव्यवस्थित हो जाती है। ऐसी हालतमें ग्रंथियोंके स्वस्थ हुए बगैर मुटापा किसी भी तरह नहीं रोका जा सकता। मुटापा शुरू होते ही यह प्रयास किया जाय तो लाभ शीघ्र होनेकी आशा है।

कुछ लोग प्रकृत्या किंचित् मोटे होते हैं। वे मोटे होनेपर भी स्वस्थ रहते हैं। अतः तौल और स्वास्थ्यका संबंध जोड़नेके पहले मनुष्यके शरीर-की बनावटको समझनेकी कोशिश करनी चाहिए।

## प्राकृतिक चिकित्सा और वजन

प्राकृतिक चिकित्सामें, सभी रोगोंकी चिकित्साके मूलमें, शरीरसे विजातीय द्रव्यका निकालना ही प्रधान कार्य होता है। प्रत्येक रोगीके शरीरमें विजातीय द्रव्य जमा रहता है, जो शरीरको अपना कार्य स्वाभाविक रूपसे करने नहीं देता। इस विजातीय द्रव्यके निकल जानेपर ही शरीर

अपनेको स्वस्थ कर पाता है। इस तरह चिकित्सा-कालमें—विजातीय द्रव्य निकालनेमें—वजन घटता है। वजनका यह घटना अक्सर अस्थायी होता है, क्योंकि शरीरके निर्मल हो जाने तथा उसके कार्योंके स्वाभाविक रूपसे चलने लगनेपर वजन भी स्वाभाविक दशाको पहुंच जाता है। यह वजन सुपुष्ट, ठोस, स्वच्छ एवं स्वस्थ तंतुओंका होता है। यदि घटा वजन रोग जानेपर भी पूरा-पूरा न बढ़े या बिलकुल न बढ़े तो इस नये वजनको अपना स्वास्थ्य-सूचक वजन मानना चाहिए और वजन बढ़ानेकी चितासे मुक्त रहना चाहिए।

बहुत कम लोग यह जानते हैं कि प्राकृतिक चिकित्सा करते समय घटनेवाला वजन सृजनात्मक होता है, एवं रोग निकालनेके लिए इसकी बड़ी आवश्यकता है। इस चिकित्सामें लगे लोगोंके नादान मित्र कह दिया करते हैं कि तुम तो "अपनेको भूखों मार रहे हो।" "जिस-तिस तरह वजन बढ़ाना ही चाहिए।" "ओह! तुम कैसे हाड़-से लगते हो।" कई बार ऐसी सूचनाएं स्वास्थ्यपर चलते पथिकको मार्गसे भटका देती हैं।

वजनकी नहीं, स्वास्थ्यकी चिंता करनी चाहिए, वजन अपनी चिंता स्वयं कर लेगा।

: ५ :

# उभार

जब कोई बीमार पड़ता है तब स्वभावतः वह जल्द-से-जल्द अच्छा हो जाना चाहता है। मनुष्यकी इस इच्छाके कारण ही ऐसी चिकित्सा-पद्धतियां एवं ओषधियां चल पड़ी हैं जो लोगोंको शीघ्र रोग-मुक्त करनेका वादा करती हैं। लोग भी उन ओषधियोंका व्यवहार बिना समझे-बूझे करते है; वे कभी यह शंका नही करते कि ये ओषधियां सदाके लिए कोई नुकसान पहुंचा सकती हैं। उन्हें इसका खयाल नही होता कि ये "शीघ्र फलदायी" औषधियां रोगके कुछ लक्षणोंको जो तुरंत दबा पाती हैं वह किसी-न-किसी प्रकारसे शरीरको क्षति पहुंचाकर ही।

रोगसे पीड़ित रोगी एकके बाद दूसरी दवा, तब नही तो अब लाभकी आशामे, बिना इसपर विचार किये कि जो दवा वह प्रयोग कर रहा है वह प्रकृतिके रोग-निवारणके नियमोंके अनुकूल है या नही, आजमाता रहता है।

तीव्र रोग, जिसका एक बढ़िया उदाहरण जुकाम है, कुछ समयके लिए ही होता है और आप उसकी चिकित्सा करें या न करें स्वयं चला जाता है। हां, अनेक बार उसके लिए गलत दवा दी जाती है फलतः तीव्र रोग जीर्ण रोगका रूप धारणकर लेता है। तीव्र रोग अपनी मियाद पर स्वयं अच्छे होते है और यश मिलता है उस दवाको जो उसको मिटानेकी गरजसे दी जाती है, पर यदि उस दवाको खाते-खाते रोगी मर जाता है तो शायद ही कभी कोई उस दवाको रोगीकी मृत्युका कारण बताता है। प्रायः सभी लोग यह मानते हैं कि अंगुली कट जानेपर या कोई हड्डी टूट जानेपर घाव स्वयं भरता है, एवं हड्डी स्वय जुटती है पर वे यह भूल जाते हैं कि घावको भरने एवं टूटी हड्डीको जोड़नेवाली ही शक्ति—जीवन-शक्ति शरीरमें होनेवाले प्रत्येक रोगको दूर करनेमें आश्चर्यजनक कार्य करती है।

शरीरकी रोग-निवारणकी इस शक्तिपर प्रत्येक डाक्टर और रोगीको प्रत्येक रोगके लिए किसी भी दवाका व्यवहार करनेके पहले विचार करना एवं उसका अध्ययन करना चाहिए। जो भी चिकित्सा की जाय उसका शरीरकी अपनेको रोगमुक्त करनेकी शक्तिके साथ सामंजस्य होना आवश्यक है। जो भी कार्य शरीरके इस स्वभावके विरुद्ध केवल रोगके लक्षणोंको दूर करनेके लिए किया जायगा रोगको बिगाड़ देगा।

रोग-निवारणके लिए उपवास, उचित भोजन, जल आदिका उपयोग करनेवाले चिकित्सक जानते हैं कि जब रोगी अच्छा होने लगता है तब किसी-किसी रोगीको बीचमें थोड़े समयके लिए कोई तीव्र रोग हो जाता है—इस तीव्र रोगको रोगका उभार कहते हैं। इस प्रकार कइयोंको शरीर-शोधनके लिए चलती चिकित्साके कुछ सप्ताह बाद सारी त्वचापर जोरसे फोड़े-फुंसियां निकल आते हैं। इस समय भी यदि चिकित्सा चलती रहे तो फल यह होता है कि फोड़े-फुंसियां बहुत थोड़े समयमें अच्छे हो जाते हैं और रोगीका स्वास्थ्य हर दृष्टिसे पहलेसे अच्छा हो जाता है। इससे यह साबित होता है कि शरीर भी दी जाती सहायताको पहचानकर एक बार अपने अंदरकी गंदगीको निकालनेकी कोशिश करता है जिसके फलस्वरूप फोड़े-फुंसी होते हैं, या सर्दी लग जाती है या और कोई तीव्र रोग हो जाता है।

यह भी जान लेना चाहिए कि जब रोगोंको दूर करनेके लिए प्रकृतिके उपादानों—जल, धूप, फल-तरकारी आदि—का उपयोग होता है तब वे शरीरके गंदगी निकालनेवाले मार्गोंको अपने कार्यको तेजीसे करनेमें प्रवृत्त करते हैं। पर यदि शरीरमें इतनी गंदगी भरी रहती है कि मलमार्गोंके मानकी नहीं रहती तो शरीरको विवश होकर गंदगी दूर करनेका कोई नया रास्ता निकालना पड़ता है। इसी रास्तेको ऊपर बताया गया 'रोग-निवारक 'उभार' कहते हैं।

अतः प्राकृतिक चिकित्सा-विधिके जानकार चिकित्सासे जब रोग शीघ्रतासे जाता नहीं दिखाई देता तो निराश नहीं होते; क्योंकि वे जानते हैं कि आगे-पीछे उभार होगा और बहुत-सा काम अपने आप हो जायगा

और वे यह भी जानते है कि जब उभार होता है तब यदि दवाके सहारे उससे छेड़-छाड़ न की जाय तो वह शीघ्रतासे अपने आप चला जाता है।

इतना जान लेनेके बाद पाठक समझ गये होंगे कि रोज होनेवाला साधारण जुकाम शरीरकी गंदगी निकालनेका प्रकृतिकी ओरसे लाया गया एक उभार है। यदि डाक्टर इसके साथ छेड़-छाड़ न करें तो यह शरीरको अधिक स्वस्थ बनाकर अपने आप चला जायगा और जो आज जीर्ण रोगसे पीड़ित रोगियोंकी संख्या नित्य बढती जा रही है वह कम हो जायगी।

: १ :

# कब्ज

कब्ज हद दर्जेका परेशान करनेवाला रोग है पर जितना ही यह अधिक परेशान करनेवाला है उतना ही आसान है इसका जाना, बशर्ते कि आप इसे हटानेके लिए कुछ करनेको समुचित तैयार हों।

आप तो अपने मामूली कब्जसे पीड़ित होंगे पर मुझे तो रोज ही ऐसे आदमी मिलते हैं जो आज भूल गये हैं कि उन्हें कभी अपने आप भी शौच होता था। वे हर दूसरे, तीसरे या चौथे दिन दवा लेकर शौच लाते है और जो दो-तीन दिनपर शौच होनेमे संतुष्ट नहीं हैं वे हर रोज रातको रामनाम लेनेकी तरह कल कब्ज होनेका ध्यान करते हैं और उसे सवेरे हटानेको दवा लेकर सोते है। इस तरह रोज कब्ज और रोज दवाकी आदत लोगोंमें कितनी अधिक है इसका अंदाज आप इसीसे कर सकते हैं कि संसारमें कुल मिलाकर जितनी कीमतकी दवा और रोगोंकी बिकती है उससे कई गुना अधिक केवल कब्जकी बिकती है। और इसमें हर्रे-बहेरा-आंवला, गुलकंद, मुनक्का और उन सिगरेट, बीड़ी, काफी, चाय, चुरटकी कीमत नहीं जोड़ी गई है, जिनका उपयोग भी लोग कब्ज दूर करनेको किया करते हैं।

वास्तवमें अधिकतर लोग अपने शरीरकी कार्यविधिके बारेमें नहीं जानते। कब्जका कारण नहीं समझते। समझते ही नहीं, समझनेकी कोशिश भी नहीं करते। उनकी एक छोटी-सी किसी मशीन, साइकिल या मोटरमें कुछ नुक्स पैदा हो जाय तो उसे वे सौ बार खोले-मूंदेंगे, गड़-बड़ीका कारण ढूढ़ेंगे पर अपनी शरीररूपी मूल्यवान् मशीनका कुछ भी खयाल न करेंगे, क्योंकि यह किसी तरह अततक चलती रहती है और बंद

होती है तो केवल एक बार, जब इसे बनानेके लिए कुछ भी नहीं किया जा सकता।

इतना ही नहीं कि कब्जसे शरीरमें सिर्फ सुस्ती छाई रहती है, पेट भारी रहता है, सिरमें दर्द रहता है, खुश्की बनी रहती है, नींद ठीक नहीं आती, दिमाग उड़ता रहता है, भूख कम लगकर रह जाती है, पर कब्ज शरीरमें इन लक्षणोंको उत्पन्न करनेके साथ-साथ अनेक अन्य रोग पैदा करता है। अनेक क्या, जितने भी रोग हैं प्रायः उन सबकी जड़में यही रहता है। तभी तो इसे सब रोगोंकी नानी कहते हैं। रोग तो एक विकृति है, कोई भी रोग क्यों न हो यह शरीरकी विकृतिका लक्षणमात्र है और कब्ज विकृति पैदा करनेमें सर्वसमर्थ है। कैसे, सो सुनिए। आप जो खाते हैं उसके पाचन एवं परिपाकके बाद जो कूड़ा-कचरा-मैल बाकी बचता है उसके शरीरसे समयपर खारिज न होनेको ही तो कब्ज कहते हैं? यह मल जब समयसे नहीं निकलता तो अंदर पड़ा-पड़ा सड़नेके सिवा और क्या कर सकता है? वहां सड़नेसे बदबू पैदा होती है, मल अधिक विकारमय बनता है। उससे गैस निकलती है, जो जहरका असर रखती है और गैसका स्वभाव है ऊपर उठना, फैलना। वह सारे शरीरमें पहुंचनेकी कोशिश करती है और शरीरके अंग-अंगमें पहुंचकर उनके स्वाभाविक कार्योंमें बाधक होती है। जब यह भयंकर बाधा उनमें लग गई तो शरीर अपना स्वाभाविक कार्य कैसे कर सकता है?

यही नहीं, मलका स्थान जो आंतें हैं उनमें चूसनेकी विचित्र शक्ति है। पाचनके बाद जो बचा हुआ सामान इन आंतोंमें आता है वह सरलरूपमें रहता है यानी उसमें पानी होता है। आंतोंका काम इस पानीको जज्ब करना एवं बचे भागोंको ऐसा ढीला रहने देना है कि उसपर मलधारक (याने आंतका वह भाग जहां मल जाकर इकट्ठा होता है) की मांस-पेशियां ठीक काम कर सकें और उसे बाहर निकाल सकें। पर जबतक मल इन आंतोंमें पड़ा रहता है वे इसकी नमी चूसती ही रहती हैं और मल जब सड़ जाता है तो अपने स्वाभावानुसार उसका जहर भी ये चूसनेको

मजबूर होती हैं और चूसकर खूनमें मिलाती रहती हैं। इस दूसरी विधिसे भी शरीरमें जो विष आता है वह रक्तको विकृत करता है और रक्त-संबंधी अनेक रोगोंको जन्म देनेके साथ-साथ शरीरके सभी अंगोंके कार्योंको शिथिल करता एवं उन्हें रोगी बनाता है।

और जब यह चक्र दिनों, महीनों ही नहीं बल्कि वर्षों चलता रहता है तो फिर शरीर और उसमें रहनेवाले दिमागके निकम्मे होनेमें क्या संदेह है?

इस स्थितिको दूर करनेके लिए दवा ली जाती है। दवाएं अंदर जाकर क्या काम करती हैं? इसका तमाशा देखना हो तो आप इन अधिकांश दवाओंका एक लघुतम भाग अपनी आंख या नाकमें डालें तो इन दवाओंकी करतूत तुरंत आपकी समझमें आ जायगी। आप देखेंगे कि इन अंगोंमें दवा पहुंचते ही उनमें जलन पैदा होगी और उनसे पानी बहने लगेगा, इसी तरह जब ये दवाएं आमाशय, छोटी आंतों, बड़ी आंतों और मलधारक भागोंमेंसे गुजरती हैं तो वे इनसे पैदा हुई जलनके कारण पानी और लुवाब निकालने लगते हैं। और इन दवाओंके कारण नहीं, इन निकले हुए पानी और लुवाबके कारण मल आंतोंसे निकल जाता है, जिसे लोग कब्ज दूर होना कहते हैं। रोज-रोज दवा लेते रहनेपर दवाओंका असर आंतोंपर कम हो जाता है, उनसे पानी और लुवाब निकलना रुक जाता है। इस तरह दवाका असर धीरे-धीरे जाता रहता है। फिर और तेज दवा ली जाती है और वह भी कुछ दिन बाद निकम्मी हो जाती है पर तो भी लोग दवा लेते ही रहते हैं। उनकी सुन्दर पैकिंग लुभावनी शीशी उनका पीछा नहीं छोड़ती।

कब्ज रहना बिल्कुल अस्वाभाविक है। कुदरतने आंतोंमें वह बल दिया है कि वे मलको आसानीसे दूर करती रहें। वे यह कार्य तभी स्वाभाविक रूपमें कर सकती हैं जब हम खाद्योंको उनके स्वाभाविक रूपमें ग्रहण करें। खाद्योंमें फल, तरकारियां, अन्न और दूध ही तो आते हैं। पर हम इनमेंसे कितनोंको अपने स्वाभाविक रूपमें लेते हैं? हम फल और

ऐसी तरकारियां, जिन्हें स्वाभाविक रूपमें बहुत सरलतासे खाया जा सकता है, बहुत कम उपयोग करते हैं या बिल्कुल नहीं करते। अन्नोंकी भूसी



आतोमे पुराना मल सूख गया है और कई जगह आतें उसमे चिपककर ऐंठ-सी गई है।



स्वस्थ एव सशक्त बडी आतें : ऐसी आंतोमे आवश्यकतासे अधिक समयतक मल नही रुकता।



कब्जकी वजहसे मल बड़ी आतोमें रुक गया है, वे उसकी अधिक मात्रा और भारीपनके कारण लटक गई हैं और फूल गई हैं।

यानी आटेका चोकर, चावलका कन हम दूर कर देते हैं। दूधका पानी हम जलाकर या बिल्कुल निकालकर खोए या छेनेके रूपमें इस्तेमाल करते हैं या रसगुल्ला और संदेश बनाकर खाते हैं। गन्नेके रसकी हम चीनी बनाते हैं, मिर्च-मसालोंको, जिनकी शरीरको बिल्कुल आवश्यकता नहीं है, विरुत स्वादके वशीभत होकर खाते हैं। अतः यदि आप चाहते हैं कि कब्ज न रहे तो इसका विचार शौचालयमें नहीं, भोजनालयमें कीजिए। भोजनपर, वह स्वादिष्ट होनेके अलावा कब्जकारक है या कब्जनिवारक इस दृष्टिसे भी सोचिए।

तब आप अब मैदा, महीन आटेकी जगह चोकरसमेत मोटा आटा खाएंगे, चावल कनसमेत ही लेंगे, आपके भोजनमें फल-तरकारियोंकी मात्रा अन्नसे दूने वजनकी होगी, दूध कच्चा या एक उफानका पीएंगे। लीजिए कब्जकी दवा हो गई। यदि आपने यह गुर पकड़ लिया तो आपने कब्जकी जड़में कुठाराघात शुरू कर दिया।

यदि आपका कब्ज बहुत अधिक और पुराना है तो खीरा, ककड़ी, गाजर, टमाटर, पालक या पातगोभीको कच्चा ही इस्तेमाल कीजिए। डरिए नहीं, मैं आपको इन्हें सेर-दो-सेर खानेको नहीं कह रहा हूं। चौबीस घंटेमें केवल एक पाव लें और सो भी केवल एक नहीं कइयोंको मिलाकर लें। किन्हीं दो-तीनको छोटा-छोटा काटकर एवं मिलाकर ऊपरसे नीबू-का रस, नमक डालकर और उन्हें खाकर देखें। इनके विशिष्ट स्वादकी कल्पना आप इनका उपयोग किए बगैर नहीं कर सकते। केवल एक बार इनका उपयोग करनेके बाद ही इनका तिरस्कार करनेकी सोचें।

## कै बार खाएं ?

केवल तीन बार खाएं। यदि आप दिनभरमें केवल दो बार भोजन करते हैं तो और भी अच्छा है और यदि आपकी उम्र चालीस वर्षसे ऊपर है तो मेरी सलाह है कि आप जरूर दो बार ही खाएं। जब मैं दो *या तीन* बार खानेको कहता हूं तो उसका अर्थ आप शब्दशः लगाएं। अर्थात् दो या तीन बारके अलावा मुंहमें पानीके सिवा कुछ भी न डालें। तब फल

कब खाए? ठीक ही है, लोग तो फलोंको घलुवा-पाता समझकर भोजनके घंटे आध घंटे बाद खाते हैं और इन्हें बिना भूखके खानेसे जब नुकसान होता है तब दोष अपनी अक्लको नही, गरीब फलोंको दिया जाता है। और ऐसे अक्लमंदोंद्वारा ही अमरूदको जुकाम, खीरे-ककड़ीसे जूड़ी-ताप, आमसे फोड़े-फुंसी और खरबूजेसे हैजा होनेकी बात कही और चलाई जाती है। फलोंको भोजनका अंग बनावें, सवेरेका नाश्ता केवल फलोंका हो, जी चाहे तो सायमें थोड़ा दूध भी हो सकता है। दोपहर और शामको भोजनके साथ भी कुछ फल रखे, और उन्हे भोजनका अंग समझकर खाएं, दूसरे खाद्योंको उनकी जगह कम करें। एक बात फलोंके बारेमें आपको और बता देनी है कि मौसमी फल, आपके घरके दस-पांच कोसकी दूरीमें पैदा होनेवाले फल, आपको जो फायदा पहुचाएंगे वह लाभ देनेकी क्षमता, दूरसे आए, कई दिनो पहले तोडे, बासी फलोंमें नही है।

बहुतसे लोगोंको कब्ज केवल इसलिए होता है कि वे पानी बहुत कम पीते हैं। जब ये लोग पानी पीनेकी आदत डाल लेते हैं तो उनका कब्ज फौरन चला जाता है। आप भी जाड़ेके दिनोंमें डेढ़-दो सेर और गर्मीके दिनोंमे दो-ढाई सेर पानी जरूर पीएं। सवेरे उठते ही, रातको सोते समय, भोजनके एक घंटे पहले और दो घंटे बाद पानी पीना एक बढ़िया आदत है।

उन आंतोंका स्थान जिनमें मल रहता है एवं जिनके अपना कार्य ठीक तरह न कर सकनेके कारण कब्ज होता है, नाभिके तीन ओर है। वह नाभिके दाहिनी ओर नीचेसे ऊपरकी ओर आती है और वहांसे बाएं तरफ बाई कोखतक पहुंचती है, फिर नीचेकी ओर उतरती है। वहां उनका अंतिम छोर है, जहां मल इकट्ठा होता रहता है, उस छोरको मलधारक कहते हैं। यहां मल धीरे-धीरे इकट्ठा होकर समय-समयपर खारिज होता रहता है। इस आंतको सशक्त बनावें। आंत मांसपेशियोंकी बनी है और आप जानते हैं कि कसरत प्रत्येक मांसपेशीको सशक्त बनाती है। अत. कुछ ऐसी कसरतें करें जिनका प्रभाव आंतोंपर पड़े। टहलनेकी कसरत इस कार्यके लिए यथेष्ट प्रभावशाली है। सवेरे-शाम दो या तीन-तीन

मील निश्चित रूपसे टहलकर आप आंतोंको वह शक्ति देंगे कि वह अपना काम बड़ी सुगमतासे करने लगेगी। इसके साथ ही आंतोंको मजबूत बनानेकी एक दूसरी तरकीब भी है। वह है उन्हें ठंडक पहुंचाना। एक मोटा-सा तौलिया चौपर्त कर छः इंच चौड़ा और एक फुट लंबा बना लें और ठंडे पानीमें भिगोकर और हलका-सा निचोड़कर पेडूपर अर्थात् नाभिके नीचे पंद्रह-बीस मिनट रखें। इसके बजाय सेरभर मिट्टी ठंडे पानीसे लप्सी-सी सानकर तौलिए-जितनी ही लंबी-चौड़ी बनाकर ठंडे तौलिएकी जगह इस्तेमाल की जा सकती है। कुछ लोगोंको इस मिट्टीकी पट्टीसे अधिक लाभ होता है। ठंडकका इनमेंसे कोई भी एक प्रयोग टहलने जानेके पूर्व करें। पहले ठंडक फिर टहलकर गरमी लानेका यह प्रयोग आंतोंको शीघ्र सजग करके उन्हें अपने कार्यमें तेजीसे प्रवृत्त करता है।

शौचकी हाजतकी राह न देखें। हाजत तो उन्हें होती है जो हाजतकी सुनते हैं। दिनोंतक उसकी न सुननेसे यह मंद या लुप्त हो जाती है। अतः कोई भी समय निश्चित करके दो बार शौच अवश्य जाएं। मुझसे राय लें तो सवेरे उठनेके बाद आधसेर पानी पीकर दस मिनट टहलें और तब शौच जाय। शामको भोजनके बाद या सोने जानेके पहले शौच जायं। भोजनके बाद शौच जानेकी बात सुनकर कुछ लोग चौंकेंगे। उनका ख्याल है कि भोजनके बाद शौच जानेसे उनका खाया-पीया तुरंत निकल जायगा। पर यह बात नहीं है। यदि अतिसार रोग नहीं है तो वह चौदहसे अठारह घंटे बाद ही निकलता है। भोजन करते वक्त आंतोंकी गतिमें तीव्रता पैदा हो जाती है इससे पेट ठीक साफ होता है। जो मांस खाते है और जिन्हें तीन बार शौच जानेकी आदत डालनी हो उन्हें सवेरे उठते ही और दोपहर तथा शामके भोजनके बाद शौच जानेकी आदत डालनी चाहिए। ठीक आदत पड़ जानेके बाद शौचालयमें पांच-चार मिनटसे अधिक बैठनेकी जरूरत नहीं पड़ती। शौचका जो भी समय निश्चित करें उसका पालन जरूर करें, शौच न हो तो भी शौचालयमें दस मिनट जरूर बैठें। धीरे-धीरे दोनों वक्त शौच अवश्य होने लगेगा। आरंभमें किसी एक वक्त न हो तो घबराएं नहीं। बिगड़ी आदत धीरे-धीरे ही बनती है।

यह वह सरल विधि है, जिससे उस विश्व-व्यापी कब्जसे कि जिसकी बदौलत बड़ी-बड़ी ऐसी कंपनियां खुल गई हैं जो कब्ज दूर करनेकी दवा बनाकर लाखों रुपये प्रतिवर्ष कमाती हैं और सैकड़ों नहीं, हजारों ही डाक्टर तथा दवाफरोशोंको अपनी दवा बेचनेके लिए इतनी ही रकम कमीशनमें देती है—आपको छुटकारा मिलेगा। बेचारे डाक्टर इन दवाओंकी अयोग्यता पग-पगपर अनुभव करते रहते हैं लेकिन पैसेके लालचमें दवाके गीत गाए ही जाते हैं और आपको भी वे गीत प्रिय लगते हैं। क्योंकि दवा लेनेमें आपको केवल कुछ पैसे ही देने पड़ते हैं। यहां तो आपको कुछ अधिक करना है। यदि आप कुछ करके पानेके सिद्धांतको मानते होंगे तभी यहां बताई विधिपर चल सकेंगे।

स्मरणशक्तिका ह्रास, थकानकी अनुभूति, नींदकी कमी या अधिकता आरंभिक दशामें गठिया, दमा, अपच, सिरदर्द, कमरदर्द, दुर्बलताके अनेक रोगियोंने इस विधिको अपनाया है और कब्ज दूर होनेके साथ-साथ उन्हें उपर्युक्त रोगोंसे मुक्ति मिली है। इन रोगोंमें सुबह-शाम शक्ति और जाड़े-गरमी के अनुसार सुबह-शाम टहलने जानेके पूर्व पांचसे दस मिनटका कटिस्नान लेना शीघ्र फलदायी सिद्ध होगा।

: २ :

# बवासीर

जिन रोगोंके नामपर आज बड़ी-से-बड़ी ठगी चलती है उनमें बवासीर अग्रणी है। जहां डाक्टर अपने चाकूके बलपर इस रोगके रोगियोंसे पैसा ऐंठता है वहां साधु-संततक इस रोगकी जड़ी-बूटियां बांटते और अपनेको पुजवाते हैं। ऐसे विज्ञापनदाताओंकी तो बाढ़-सी ही है जो आकर्षक, पर झूठे विज्ञापनोंके बलपर बवासीरके रोगियोंकी जेब खाली करते और अपनी तथा विज्ञापन छापनेवाले पत्रोंकी जेब भरते हैं। बेचारा रोगी एक जगहसे निराश होकर दूसरी जगह रोगमुक्त होनेकी आशामें जीवनभर भटकता और ठगाता है।

बवासीर रोग नहीं, रोगका लक्षण है। किसी वृक्षको नष्ट करनेके लिए उसे जड़से न उखाड़कर अगर उसके पत्तोंको काटते रहा जाय या केवल उन्हें नष्ट करनेकी कोशिश की जाय तो क्या कभी वह पेड़ समाप्त हो सकता है? यही हाल बवासीरमें आपरेशन अथवा दवाकी शरणमें जानेसे होता है। बवासीरके मस्से या खून आना कोई रोग नहीं है। रोग तो है वह कारण जिसकी वजहसे मस्से पैदा होते हैं अथवा खून आता है।

किसी भी साफ फर्शको आप कुछ दिनोंतक न बुहारिए उसपर मैल जम जायगी। किसी खेतको खुला छोड़ दीजिए उसमें कटीले पौधे और घास जम जायगी। आंतें भी जब साफ नहीं होती, जब बराबर कब्ज बना रहता है तब आंतोंमें उसकी सड़नके कारण गरमी बढ़ती है। फलस्वरूप या तो, आतोंकी झिल्ली कमजोर हो जाती है जिसपर जरा भी खराश लगते ही खून आने लगता है या वहां खून इकट्ठा होकर धीरे-धीरे बदगोश्त पैदा हो जाता है। पहली दशाको खूनी बवासीर और दूसरीको बादी बवासीर कहते हैं।

यह वह सरल विधि है, जिससे उस विश्व-व्यापी कब्ज
बदौलत बड़ी-बड़ी ऐसी कंपनियां खुल गई हैं जो कब्ज दू
बनाकर लाखों रुपये प्रतिवर्ष कमाती हैं और सैंकड़ों नहीं, ह
तथा दवाफरोशोंको अपनी दवा बेचनेके लिए इतनी ही
देती हैं—आपको छुटकारा मिलेगा। बेचारे डाक्टर
अयोग्यता पग-पगपर अनुभव करते रहते हैं लेकिन पैसे
गीत गाए ही जाते हैं और आपको भी वे गीत प्रिय
दवा लेनेमें आपको केवल कुछ पैसे ही देने पड़ते
कुछ अधिक करना है। यदि आप कुछ करके पा
होंगे तभी यहां बताई विधिपर चल सकेंगे।

स्मरणशक्तिका ह्रास, थकानकी अनुभूति, नी
आरंभिक दशामें गठिया, दमा, अपच, सिरदर्द,
रोगियोंने इस विधिको अपनाया है और कब्ज
उपर्युक्त रोगोंसे मुक्ति मिली है। इन रोगों
जाड़े-गरमी के अनुसार सुबह-शाम टहलने जा
कटिस्नान लेना शीघ्र फलदायी सिद्ध होगा

और थोड़ा मुनक्का या अंजीर या (३) कोई फल और नारियल या(४) तरकारी और नारियल। (अंजीर, किशमिश, मुनक्का एक बारमें एकसे दो छटांकतक लिए जा सकते हैं। इन्हें उपयोगमें लानेके पहले अच्छी तरह धोकर इनके वजनके दूने पानीमें बारह घंटे पहले भिगोना चाहिए और पानीसमेत इसका इस्तेमाल करना चाहिए) नारियलकी गिरी हरी हो तो आध पावतक और सूखी हो तो एक बारमें एक छटांकतक ली जा सकती है।

केवल भोजनके इस परिवर्तनसे कितने ही बवासीरके रोगियोंका कब्ज जा सकता है और उन्हें अपने रोगमें बहुत राहत मिल सकती है। पर जिनका रोग पुराना हो गया है अथवा जिनका आंतोंकी गरमीके कारण मल सूख जाया करता है उन्हें आंतोंकी मददके लिए कुछ दिनोंतक ईसबगोलका प्रयोग करना पड़ सकता है। इसके लिए या तो प्रत्येक भोजनके साथ ईसबगोलकी भूसी चार आने भरकी मात्रामें उपयोग करना चाहिए या इतना ही ईसबगोल। (यदि ईसबगोलका इस्तेमाल करना हो तो ईसबगोलको बीस गुने वजनके पानीमें बारहसे चौबीस घंटे पहले भिगो देना चाहिए)। जब ठीक पेट साफ होने लगे, ईसबगोलकी मात्रा कम करते हुए इसका उपयोग बंद कर देना चाहिए।

बवासीरके रोगी पानी भी कम पीते हैं। उन्हें दिनभरमें डेढ़-दो सेर पानी जरूर पीना चाहिए।

आंतोंमें बल लाने तथा मस्सोंको सुखाने तथा खूनको बंद करनेके लिए मिट्टीका प्रयोग बहुत लाभदायक सिद्ध होता है। इसके लिए सेर-डेढ़-सेर मिट्टी ठंडे पानीमें लपसी-सी सानकर नाभिके नीचे मूत्रेंद्रियतक एक कोखसे दूसरे कोखतक फैला लेना चाहिए और आध सेर मिट्टी गेंद-सी बनाकर लंगोटके सहारे गुदाद्वारपर बांध लेनी चाहिए। मिट्टी अपने स्थानपर आध घंटेतक लगी रहे। यह प्रयोग दिनमें दो बार किया जा सकता है। इसके लिए उपयुक्त समय सवेरे नाश्तेके डेढ़ घंटे पहले और शामको भोजनके दो घंटे पहले है। मिट्टीके हटानेके बाद यदि शक्ति हो तो दो-तीन मील टहलना लाभकर है।

अब आप सोचिए कि आतोंमे गंदगी रहने देकर बवासीरसे कमी छुट्टी पाई जा सकती है? जबतक कि आंतें बिल्कुल साफ न रहने लगें बवासीर जा सकता है?

*तो बवासीरका पहला इलाज—याने बवासीरको जडसे दूर करनेकी तरफ पहला कदम उठाना—कब्ज न रहने देना है।*

पर बवासीर जिसको हो उसके कब्जका इलाज साधारण कब्जके रोगीसे थोड़ा भिन्न होता है। कब्जके रोगीको चोकरसमेत आटेकी रोटी दीजिए, फल-तरकारियां थोड़ी अधिक खानेको दीजिए उसका कब्ज चला जायगा पर कई बार बवासीरके रोगीकी तकलीफ इन्हीं खाद्योंके प्रयोगसे बढ जाती है। कई रोगी तो कई खाद्योंके प्रति विशेष संवेदनशील हो जाते हैं। किसीका बवासीर भिंडीसे बढ़ता है तो किसीका आलूसे, तो किसीका करेलेसे। अमरूदसे तो प्राय सारे बवासीरके रोगी दूर भागते हैं। जहां इस प्रकारकी शिकायतोंमें थोड़ा सत्य है वहां अधिकतर भ्रांति होती है। यह सही है कि खूनी बवासीरके रोगीकी आतें बहुत कोमल हो जाती हैं और उनपर जरा भी खराश लगनेसे खून आने लगता है। अतः आरंभमे रोगीको भोजनके चुनावमे बहुत सजग रहना चाहिए और हमेशा ऐसा भोजन चुनना चाहिए जिसका मल मुलायम बने और जो कब्जकारक न हो। ऐसे खाद्योंमें गेहूंका दलिया, चोकरसमेत आटेकी रोटी, सभी हरी भाजियां—विशेषकर पालक और बथुआ, तरोई, परवल, पातगोभी, मूली, पपीता, पका केला, खरबूजा, सेब, नाशपाती, दूध श्रेष्ठ हैं। सभी दालें आंतोंकी गरमीको बढाती और वायुकारक होनेके कारण कब्ज करती हैं। सूखे मेवोंमे किशमिश, मुनक्का, अंजीर, नारियल अच्छे है। इनमेंसे रोगीको अपना भोजन चुनना चाहिए। उसका भोजन इस प्रकारका हो सकता है।

सवेरे—पपीता या खरबूजा या नाशपाती और दूध।

दोपहर—दलिया और कोई पत्तीदार भाजी।

शाम—(१) कोई तरकारी और किशमिश या (२) रोटी-तरकारी

और थोड़ा मुनक्का या अंजीर या (३) कोई फल और नारियल या (४) तरकारी और नारियल। (अंजीर, किशमिश, मुनक्का एक बारमें एकसे दो छटांकतक लिए जा सकते हैं। इन्हें उपयोगमें लानेके पहले अच्छी तरह धोकर इनके वजनके दूने पानीमें बारह घंटे पहले भिगोना चाहिए और पानीसमेत इसका इस्तेमाल करना चाहिए) नारियलकी गिरी हरी हो तो आध पावतक और सूखी हो तो एक बारमें एक छटांकतक ली जा सकती है।

केवल भोजनके इस परिवर्तनसे कितने ही ववासीरके रोगियोंका कब्ज जा सकता है और उन्हें अपने रोगमें बहुत राहत मिल सकती है। पर जिनका रोग पुराना हो गया है अथवा जिनका आंतोंकी गरमीके कारण मल सूख जाया करता है उन्हें आंतोंकी मददके लिए कुछ दिनोंतक ईसबगोलका प्रयोग करना पड सकता है। इसके लिए या तो प्रत्येक भोजनके साथ ईसबगोलकी भूसी चार आने भरकी मात्रामें उपयोग करना चाहिए या इतना ही ईसबगोल। (यदि ईसबगोलका इस्तेमाल करना हो तो ईसबगोलको बीस गुने वजनके पानीमें बारहसे चौबीस घंटे पहले भिगो देना चाहिए)। जब ठीक पेट साफ होने लगे, ईसबगोलकी मात्रा कम करते हुए इसका उपयोग बंद कर देना चाहिए।

ववासीरके रोगी पानी भी कम पीते हैं। उन्हें दिनभरमें डेढ़-दो सेर पानी जरूर पीना चाहिए।

आंतोंमें बल लाने तथा मस्सोंको सुखाने तथा खूनको बंद करनेके लिए मिट्टीका प्रयोग बहुत लाभदायक सिद्ध होता है। इसके लिए सेर-डेढ-सेर मिट्टी ठंडे पानीमें लपसी-सी सानकर नाभिके नीचे मूत्रेंद्रियतक एक कोखसे दूसरे कोखतक फैला लेना चाहिए और आध सेर मिट्टी गेंद-सी बनाकर लगोटके सहारे गुदाद्वारपर बांध लेनी चाहिए। मिट्टी अपने स्थान-पर आध घंटेतक लगी रहे। यह प्रयोग दिनमें दो बार किया जा सकता है। इसके लिए उपयुक्त समय सवेरे नाश्तेके डेढ़ घंटे पहले और शामको भोजनके दो घंटे पहले है। मिट्टीके हटानेके बाद यदि शक्ति हो तो दो-तीन मील टहलना लाभकर है।

बवासीरके अधिकांश रोगियोंका रोग केवल भोजन-सुधार, जलका यथोचित प्रयोग, मिट्टीके उपचार एवं टहलनेसे जा सकता है, पर कुछका रोग इतना बिगड़ा होता है कि उन्हें विशेष उपचारकी जरूरत हो सकती है। वह उपचार है आँतोंको कुछ दिनोंतक बिल्कुल साफ रखना। इसके लिए रोगीको तीन दिनसे सात दिनतकका उपवास करना पड़ सकता है। तीन दिनका उपवास तो कोई भी कर सकता है, पर एक सप्ताहका उपवास दो-तीन दिनके उपवासके अनुभवके बाद ही करना चाहिए। एक बार तीन दिनका उपवास कर लेनेके बाद दूसरा उपवास महीनेभर बाद करना उचित होगा। उपवासमें सबेरे-शाम सेर-डेढ़-सेर गुनगुने गरम पानीका एनिमा जरूर लेना चाहिए। उपवासमें रोज दो-तीन सेर पानी पीते रहें। आराम करें। उपवास तोड़नेके लिए पहले दिन किसी नारंगीका या फलका रस दिनमें तीन बार पाव-पावभरकी मात्रामें लें, दूसरे दिन इसके बदले तीन बार कोई रसीला फल या तरकारी लें। तीसरे दिन दो बार फल और तीसरी बार थोड़ा दलिया और तरकारी लें। फिर धीरे-धीरे साधारण भोजनपर आ जाय।

बवासीरसे मुक्ति पानेका मतलब है, कब्ज हटाना, शरीरको सशक्त बनाना।

: ३ :

# अग्निमंदता

क्या आप जानते हैं अग्निमंदता किसे कहते है? आगका मंद हो जाना। कौन-सी आगका? जो पेटमें गये हुए भोजनको पचाती-पकाती है। मंदसे मतलब है, उसमें भोजनको पचानेकी पूरी ताकत नही रह जाती। जिसका नतीजा यह होता है कि इस रोगके रोगीको बिना पचा ही भोजन मलके रूपमें निकलता है। पर यह बहुत बादमें होता है। शुरूमें तो यह रोग अपानवायु, अधोवायुके प्रकोपसे शुरू होता है। पेट भारी रहता है, समयपर भूख नहीं लगती। पर इस रोगके रोगियोंकी गलतीको क्या कहा जाय कि जो अपनी पाचन-शक्तिकी कमजोरीका खयाल किए बिना खाए ही जाते हैं। लालचमें पड़कर एक दिन, दो दिन नहीं, रोज उस घोड़ेसे, जो थककर गिरनेवाला ही है, बोझ ढुलवानेकी कोशिश करते रहते हैं। उनका घोड़ा बोझ ढोता है जरूर, पर जो मंजिल उसे छः घंटेमें तै करनी चाहिए थी उसे यह बारह क्या, अठारह घंटेमें भी मुश्किलसे तै कर पाता है। फिर अग्निमांद्यके रोगीको दोपहरका खाना खानेके बाद शामको भूख न लगे तो इसमें आश्चर्य क्या है?

आप घोड़ेसे ठीक काम लेना चाहते हैं तो उसे आराम दीजिए, उसका बोझ आधा या और भी कम कीजिए। आप एक-दो वक्तका उपवास कीजिए, अपना भोजन हल्का कीजिए, आपकी जठराग्नि प्रज्वलित होनेकी तैयारी करने लगेगी। आगके बारेमें आप जानते होंगे कि यदि आप बुझती आगपर घी डालें तो वह जलनेके बजाय बुझने लगेगी। अतः भोजन हल्का करनेके साथ-साथ उसमेंसे घी और सभी भारी चीजें निकाल दें। भोजनको स्वाभाविक कर दें। आपके भोजनमें रूखी रोटी, बिना मिर्च-मसालेकी तरकारियां, रसदार फल और मट्ठा रहना चाहिए। मिर्च-मसाले भोजनको

मानों तो नहीं बनाते पर उनसे मनमें मानते आए हमेशा जरूरतसे ज्यादा, भरती अग्निकी ताकतसे अधिक, गलेसे गलेतक ठूँसे और मसाले जलन भी पैदा करते हैं। भोजन सादा और स्वाभाविक करनेसे ही आपका काम नहीं चलेगा, यदि आप ज्यादा खाएंगे तो भी आपकी तकलीफ दूर न होगी। यदि अमृत भी, आवश्यकतासे अधिक, पाचन-शक्तिसे अधिक खाया जाय तो विषका ही काम करेगा। अतः आवश्यकता यह है कि आप खाना सादा खाएं और कम खाएं। कम यानी जितना पचा सकते हैं उससे कम। अन्न पचानेकी आपकी जितनी ताकत है उससे कम। यदि आपने यह गुरु मंत्र पकड़ लिया तो समझिए आपने इस रोगको परास्त करनेका आधा मैदान मार लिया।

जठराग्निको प्रज्वलित करनेको बाहरी मदद भी दी जानी चाहिए। यह मदद—आप पेटकी गरमीमें बाहरकी गरमी जोड़कर कर सकते हैं। रोज सुबह-शाम—दिनमें दो बार, जब पेट खाली हो, या खानेके दो-तीन घंटे बाद, पेटको गरम पानीसे भरी रबरकी थैलीसे या गरम पानीसे भिगोकर निचोड़े हुए तौलिएसे सेंकिए। यह क्रिया पंद्रह-बीस मिनट चलनी चाहिए। इस क्रियाको तीव्रतर करनेके लिए बीच-बीचमें तीन-चार मिनट-पर गरम पानीसे भीगे तौलिएको हटाकर ठंडे पानीसे भीगा तौलिया एक मिनटके लिए रखते जाना चाहिए। ठंडकके बाद गरमीका असर जरा अच्छा महसूस होता है। यह गरम-ठंडेका फेर-बदल इसीलिए है।

यह तात्कालिक सहायता है, स्थायी लाभ पहुंचानेके लिए सारे बदन-की गरमी बढ़ानी चाहिए। इसका एक ही उपाय है व्यायाम। इसमें कोई संदेह नहीं है कि अग्निमंदताके रोगी कोई कसरत नहीं करते? करते तो यह मुमकिन नहीं था कि आप अग्निमांद्यके शिकार होते। अग्निमांद्य उन्हींको होता है जो आलसी है और साथ-साथ खानेके भी लालची। बेढब लालची। यों तो कोई योगी ही होगा कि जो भोजनाधिक्यके पापसे पूर्णतः मुक्त हो। पर यदि आप योगी नहीं बन सकते, आपमें उतना मान-सिक बल नहीं है, तो शरीरसे मिहनत लेना तो आपके हाथमें है। उसे जीतिए, डटकर कसरत कीजिए।

कसरत भी एक विज्ञान है। डंड-बैठक ही कसरत नही है। उनका भी अपना स्थान है। इन कठिन कसरतोंसे लाभ पानेके लिए कुछ पूर्जी होनी चाहिए—शक्तिकी। उससे आप वंचित हो गये हैं, तो कोई हल्की कसरत चुनिए। आपके लिए आरंभमें टहलना सबसे अच्छी कसरत होगी, फिर थोड़ा-थोडा दौड़ना। योगासन भी आपके लिए उपयुक्त हो सकते हैं, पर उन्हें इस छोटेसे लेखमें बताना या लिखकर सिखाना संभव नही है। उसके लिए आपको किसी गुरुकी तलाश करनी होगी। पर भूठे-सच्चे गुरुके खतरेमें न पड़ें तभी अच्छा है। आप टहलना शुरू करें। यदि आपके नजदीक कोई खुला मैदान है, हरी दूबकी कालीनवाला कोई स्थान है तो नगे पैर उसपर टहलें और पैरोंको कालीनका मजा लेने दें।

और क्या बतलाना बाकी रहा? गिनी-चुनी तो बातें हैं। और समझ लें। भोजनमें सवेरे मट्ठेका नाश्ता। दोपहर और शामको चोकर-समेत आटेकी रोटी और हरी तरकारियां। चावल खाना ही पड़े तो चावल और तरकारी ले। चावलका नाम मैं इसलिए नही ले रहा था कि चावलकी बात आते ही लोग दालकी मांग करने लगते हैं और दाल अग्निमंदताके रोगीको हजम नही होती। अतः आप चावल और तरकारी चला सकें तो चावल जरूर खायं और भूख लगे तो तीन बजेके लगभग कोई फल लें। दूसरी बात है पेटकी दो बार सेंक, जिसमें बहुत समझनेको है ही क्या। तीसरी बात है टहलना। सवेरे-शाम तेजीसे शक्तिके अनुसार टहलें। शक्ति बढ़नेपर, खाना पचने लगनेपर थोड़ा दौड़ना शुरू करें।

भोजन खूब चबा-चबाकर करें। इससे भोजनका स्वाद बढ़ेगा और कम भोजनमें तृप्ति होगी। पानी भी पीनेका खयाल रखें।

उदरवायु, ऊर्ध्ववायु, अधोवायु और सभी प्रकारके पाचनसबधी वायुविकारके लिए यह क्रम समान रूपसे उपयोगी है।

: ४ :

# रक्ताल्पता (अनीमियां)

रक्ताल्पता जहां सौंदर्यका नाशक है वहां स्वास्थ्यविनाशक भी। और तमाशा यह है कि जब जवानीकी अवस्थामें मनुष्यको स्वास्थ्य और सौंदर्यकी प्रतिमूर्ति होना चाहिए उसी समय यह रोग अधिकतर होता है। अपनेपर अत्याचार भी तो युवक और युवतियां ही अधिक करते है! रातको सिनेमा-नाटकके पीछे देरतक जागना, बिना समझे-बूझे जो सामने आया, जहां आया खाना, श्रमसे किनाराकशी, शराब, चाय सिगरेटके, सहारे आनंदकी वृद्धिकी कोशिश; यह कर लूं, वह कर लू की हविससे विताड़ित एवं उत्तेजित मनोदशा, इन्हींकी होती है। बच्चे यह सब जानते नही, बूढ़ोंके पास वह शक्तिकी पूजी नही होती, जिसके बलपर यह सब किया जाता है। और पूजीका हाल आप जानते हैं। अकलमंदीसे उसका उपयोग करनेपर वह बढ़ती है, बेवकूफ घरकी पूजी भी गवा देते हैं। और ये नवयुवक एवं नवयुवतियां जिन्हे रक्ताल्पता हो जाती है किसी भी बेवकूफसे कम नही हैं। कहा भी तो है A sick man is a rascal, अर्थात् बीमारी बदमाशीका परिणाम है।

बेवकूफीके चिह्न इनमें प्रकट भी होने लगते हैं। रक्ताल्पता इनके मुखकी कांति एव सौंदर्यको हर लेती है और इनकी चपलता छीनकर भरपूर सुस्ती दे देती है। साथ-साथ बरातियोंकी तरह आते हैं मंदाग्नि, कब्ज नाडी-दौर्बल्य। हृदयकी धडकन भी इनकी कभी-कभी बढ़ जाती है, ऊर्ध्व वायुसे ये पीड़ित रहते हैं, खानेके बाद इनका गला जलने लगता है। इस रोगमे जहां पुरुषोंको स्वप्नदोष होने लगता है वहां स्त्रियोंका मासिक रुक जाता है अथवा स्राव बहुत न्यून एवं विवर्ण होने लगता है।

क्या आप अपने शरीरके रक्तके बारेमें जानना चाहते हैं? सुनिए।

रक्त देखनेको तरल है पर इसमें ठोस पदार्थ भी होते है जिनमे शर्करा, वसा, प्रोटीन एवं प्राकृतिक लवण शामिल हैं। हेमोग्लोबीन रक्तका विशेष अंग है, इसीपर रक्तकी लाली निर्भर करती है। वह भोजन-द्वारा रक्तमे आए लौहकी सहायतासे अपना कार्य संपादन करता है। लौह क्लोरोफिल (हरीतिमा) का साथी है और हरी पत्तियां लौहकी प्रधान निवास-स्थान है।

रक्तके इस गठनसे आप इतना तो समझ ही गए होंगे कि रक्तकी लाली बढ़ानेके लिए भोजनमें लौहकी विशेष आवश्यकता है और इसकी प्रधान खान है हरे शाक और हरी तरकारियां। इनके अलावा लोहा चोकर, किशमिश, गाजर, मुनक्का, नारंगी, खजूरमें भी यथेष्ठ मात्रामें मिलता है।

तो आप अपने भोजनमें चोकरसमेत आटेकी रोटी रखें, कुछ हरे शाक, तरकारियां, दूध और कुछ फल हों, बस, इतनेसे आप शरीरमे लौह पहुंचानेके कार्यक्रमपर लग जाते हैं।

पर शरीरमें गया हुआ भोजन पचे इसके लिए कुछ हल्की कसरतें भी करनी चाहिए। कुछ न हो तो टहलें ही। कोई भी श्रम करें, पर करें जरूर। पर इतना नहीं कि आप जोरसे थक जायं। श्रम एवं अपनी शक्तिपर हमेशा नजर रखें। शक्ति बढ़नेपर ही श्रम बढ़ावें।

कुछ देर धूपमें भी रहना चाहिए। प्रात.कालिक धूपमें जब वह प्राप्य हो, दस-पद्रह मिनट खुले बदन रहना काफी होगा।

मालिश ऐसे रोगीके लिए विशेष लाभकारी होती है। जाड़ा हो या गर्मी ठंडे पानीका एक घड़ा सिरपर डलवाएं और बदन पोंछकर मालिश लेना आरंभ कर दें। ठडकसे रक्तके लाल कणोंमें वृद्धि होगी और मालिश रक्तमें स्थायी तौरपर उनके बढ़ते रहनेमे सहायक सिद्ध होगी। यदि मालिश-की सुविधा प्राप्त न हो तो नहानेके बाद स्वयं अपने शरीरको हाथसे पांच-सात मिनटतक रगड़ना चाहिए।

खूब सोइए, जितनी नींद आवे उतना जरूर सोइए। मनको निश्चित

रखिए। बस, इतना-सा कार्यक्रम है जिसपर चलकर कोई भी अपने शरीरमें नूतन रक्तका निर्माण कर सकता है, त्वचाका पीलापन खो सकता है तथा कांति, ओज एवं स्फूर्तिका धनी बन सकता है।

जीर्ण मलेरिया, खूनी बवासीर, उपदंश, घावसे बहुत-सा खून बह जानेसे भी रक्ताल्पताकी दशा उत्पन्न हो जाती है। इस प्रकार पैदा हुई रक्ताल्पता इनसे संबंधित रोगोंके दूर होनेपर ही जाती है।

: ५ :

# पीलिया

पांडु या पीलिया रोग मुख्यत. यकृतकी पित्त-नलिकामे रुकावट पैदा होनेके कारण उत्पन्न होता है। इस स्थितिमें पित्त पाचन-क्रियामें, विशेषकर चिकनाईके पाचनमें सहायता करनेके लिए पक्वाशयमें जानेके बजाय सीधे रक्त-प्रवाहमें पहुच जाता है। यह रुकावट प्रायः जुकामसे हुए शोथ या पथरी मौजूद रहनेके कारण पैदा होती है।

## रोगके लक्षण

इस रोगमे यकृत-क्षेत्रमें कोमलता, वमन, मन्दज्वर, नाड़ीकी तीव्रता, मटमैला पाखाना, कब्ज, जीमपर मैलकी तह, चमड़े और आंखोंके श्वेत भागमें पीलापन, मूत्रका बदला हुआ रग आदि लक्षण देखे जाते हैं। रोगी बहुत कमजोर और विपन्न हो जाता है और उसका स्वभाव भी चिड़चिड़ा हो जाता है जो यकृत-विकारकी खास पहचान है। रोगके आरंभके चौबीस घंटोंमें रोगी जो कुछ ग्रहण करता है, यहांतक कि फलका रस और पानी भी बाहर आता हुआ जान पड़ता है।

रोग आरंभ होनेके कुछ दिन पहले रोगीमें आम तौरसे चिड़चिड़ापन या स्वभावमें कुछ कड़वापन आ जाता है, वह अच्छी तरह सो नही पाता, भोजनसे अरुचि हो जाती है, पेटमे कुछ गड़बड़ी होने-जैसा मालूम होता है और कभी-कभी दाहिने कंधेके नीचेके भागमे कुछ दर्द भी होता है। रोगके आक्रमणके पहले रोगीको कुछ कपकंपी होती है और मिचली आती है।

ये लक्षण आश्चर्यजनक नही माने जा सकते; क्योंकि रोग प्रकट होनेके कुछ दिनोंतक लगभग सारी चिकनाई, जो रोगी ग्रहण करता है, पक्वाशयमे पित्तके न पहुंचनेसे ज्यों-की-त्यों अपक्वावस्थामें ही पड़ी रहती है। ५।३ु२..

साधारणतः एक ही बार जीवनमे होता है, पर अगर इसका मूल कारण दूर करनेका उचित प्रयत्न न किया जाय तो इसका आक्रमण कई बार और अधिक दिनोंतक टिकनेवाला भी हो सकता है।

अब रोगके वास्तविक रूप और कारणोंपर विचार कीजिए। जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है, रोगका स्थान यकृत ही जान पड़ता है। प्रश्न यह है कि एकाएक इसकी ऐसी स्थिति क्यो हो जाती है? कोई मशीन या उसका पुरजा (यहा सबसे जटिल और पूर्णतः संतुलित यंत्र मानव-शरीरका अंग) क्यो खराब हो जाता है? क्या समुचित रूपमे इसकी देखभाल न होना, अतिश्रम, और उपयुक्त ईंधनका अभाव इसके कारण नही हैं? अवश्य हैं; और साधारण व्यक्ति जिस रूपमें इसे अतिश्रमके लिए बाध्य करते हैं उसमे इसका जब-तब अव्यवस्थित हो जाना कोई आश्चर्यकी बात नही है।

यकृत चार प्रकारके काम करता है—(१) मलका निष्कासन, (२) पित्तका निर्माण, (३) शर्करा (ग्लाइकोजन) का भंडार प्रस्तुत करना और (४) विषाक्त पदार्थोंका शिथिलीकरण। इन कार्योंसे यह स्पष्ट है कि यकृत बहुत महत्त्वपूर्ण अंग है और अगर यह किसी कारणसे साधारण-रूपमे काम करना बंद कर दे तो शरीरपर इसका बहुत गहरा प्रभाव पड़ेगा।

उदाहरणार्थ, अगर शरीरपर आजकल ग्रहण किये जानेवाले सत्त्वहीन खाद्य पदार्थों—पूरी कचौरी आदि मैदेकी चीजें, अचार-मुरब्बे, सफेद चीनी आदि—का बराबर मार पड़ता रहे तो सारा शरीर विकारसे भर जायगा और इसका परिणाम यह होगा कि कब्ज बराबर बना रहेगा और विषोंको नष्ट करनेके लिए यकृतको बराबर अतिश्रम करते रहनेके लिए बाध्य होना पड़ेगा। कब्जका रोगी प्रायः जुलाब लेकर अपनी स्थिति और खराब कर लिया करता है। कुछ अंग्रेजी जुलाबोंमे पारा भी होता है जो यकृतको बहुत उत्तेजित कर देता है जिससे शरीर सुस्त हो जाता है। ऐसी हालतमें यकृतका शिथिल पड़ जाना और पित्तनलिकाका जुकामसे रुंध जाना सर्वथा

संभव है। यह समझ रखिये कि अगर यकृत आपका साथ नही दे रहा है तो इसका कारण यही है कि आपने उसे उचित रूपमें काम करने योग्य अपनी स्थिति बनाये रखनेका अवसर नही दिया है।

## उपवास—सर्वोत्तम उपाय

इस रोगके पुनरागमनका निवारण करनेके उपायपर विचार करनेके पहले हमें सक्षेपमें यह विचार कर लेना चाहिए कि जो तात्कालिक लक्षण प्रकट हुए हैं उन्हे कैसे दूर किया जाय। शरीरको रोगमुक्त करनेका सबसे सरल और निश्चयात्मक उपाय उपवास है; भुखमरी नही, इसका ध्यान रहे। दोनों अवस्थाओंमे आकाश-पातालका अतर है। बहुतसे पाठकोंने देखा होगा कि जानवर अस्वस्थ होनेपर खाना बिलकुल छोड़ देते हैं, यहा-तक कि प्राय पानी भी नही पीते। मनुष्योको भी यही करना चाहिए। अगर शरीर अस्वस्थ है तो यह इस बातका निश्चित प्रमाण है कि वह विकारके अत्यधिक भारसे ग्रस्त है, और इस विकारको निकालनेका सरल और प्राकृतिक उपाय यही है कि खानेसे परहेज किया जाय।

शरीरकी मुख्यतः दो क्रियाएं हैं—अभिशोषण और निष्कासन। अभिशोषणका कार्य पूर्णतः स्थगित कर देनेपर ही निष्कासनकी क्रिया प्रभावकर रूपमें हो सकती है, और उपवासका यही मुख्य प्रयोजन है।

अनुभवी प्राकृतिक चिकित्सक सच्ची भूख प्रकट होनेकी अवस्थाके द्योतक चिह्नोसे भलीभाति परिचित होता है और अच्छी तरह जानता है कि कब उपवास भंग करना चाहिए। इसलिए अगर दीर्घ उपवास आवश्यक हो तो किसी अनुभवी चिकित्सकके निरीक्षणमे ही करना चाहिए। उपवास करते समय केवल फलों या तरकारियोंका रस या केवल जल पीना और कुनकुने पानीका एनिमा लेते रहकर आतमें एकत्र होनेवाला मल बराबर साफ करते रहना चाहिए। उपवासमें आंतकी आकुचनद्वारा मल निकालनेकी क्रिया बंद हो जाती है इस कारण एनिमाका सहारा लेना आवश्यक हो जाता है। बुरे लक्षणोंके चले जाने और जीभके साफ हो जानेपर ताजा फलके थोड़ेसे रससे उपवास भंग किया जाय। रसकी मात्रा,

क्रमशः बढ़ाते जाकर दो-तीन दिन बाद भोजनके समय—तीन बार—केवल ताजा फल खाया जाय। इस समय सच्ची भूख लगने लगेगी। अगर इस रोगके भावी आक्रमणोंसे बचना अभिप्रेत है तो आहारकी उपयुक्ततापर इस समय विशेष रूपसे ध्यान दिया जाय। आहारमें मलका निष्कासन करनेवाले फलोंकी प्रधानता रहे और जहांतक संभव हो वे अपने प्राकृतिक रूपमें ही खाये जायं। दो-तीन हफ्ते चिकनाई, जबतक यकृत उसे ठीक तरह पचानेकी स्थितिमें न हो जाय, बहुत कम ली जाय। तली-भूनी और मैदेकी चीजों, मांस-मछली, मिर्च-मसालों आदिसे पूरा-पूरा परहेज किया जाय, और मुख्य भोजनमें केवल चोकरदार आटेकी रोटी, शहद, उबली हुई तरकारियां और कुछ सलाद रहे। सुबहमें नींबूका रस मिला हुआ कुनकुना पानी एक गिलास पी लिया जाय और जलपानमें भिगोया हुआ अंजीर या किशमिश या पके ताजा फल खाये जायं।

## व्यायाम

स्वास्थ्यलाभमें गहरी सांसवाले व्यायाम, विशेषकर वे जिनमें अंगोंका अच्छा तनाव होता है, बड़े सहायक होते हैं। ऐसे व्यायामोंसे यकृतको प्राकृतिक उद्दीपन प्राप्त होता है और पित्तका स्राव बढ जाता है। पैरों और हाथोंके बल चलना यकृतके लिए सबसे अच्छा व्यायाम है और पाचन-संस्थानके लिए भी लाभदायक होता है।

अगर आप अपने यकृतका बराबर खयाल रखें और उसे अपना मित्र समझें तो वह कभी आपका साथ नहीं छोड़ेगा, पर अगर आप उसे अतिश्रमके लिए बाध्य करते रहें तो इसका अर्थ होगा संकटको निमंत्रण देना।

: ६ :

# स्वप्नदोष

"युवकोंके रोगोंमें सिरताज कौन है?"

अधिक सोचनेकी जरूरत नहीं, अगर आप अभिभावक या अध्यापक हैं या किसी कारणसे युवकोंके संपर्कमें अधिक आते है और सहृदयतापूर्वक उनसे मिलते है तो आप तुरत कह उठेंगे—स्वप्नदोष।

आप पत्र-पत्रिकाओंको ही देखिए, जितने विज्ञापन आपको वीर्य-विकारके मिलेंगे अन्य किसी रोगके नहीं। और स्वप्नदोष भी वीर्य-विकार ही समझा जाता है।

स्वप्नदोषको दूर करनेका दावा करनेवाली दवाओंके विज्ञापनमें इतना पैसा और कागज खर्च करनेका कारण केवल यह है कि यह रोग बहुत फैला हुआ है।

मेरे पास भी अनेक युवकोंके बड़े करुण पत्र आते है। एक-दो नमूने लीजिए।

"मैं बचपनमें कुसगतिमें फँसकर हस्तमैथुन करने लगा और छोटी उम्र होनेके कारण उसकी बुराईकी ओर ध्यान नही गया। परंतु जब ज्ञान हुआ तब सोचा कि मैंने यह क्या किया? मैंने अपने हाथों अपने पैरोंपर कुल्हाड़ी मार ली। मेरा स्वास्थ्य उत्तरोत्तर गिरता ही गया तथा स्वप्नदोष होने लगा। मैंने चोरीसे कई दवाएं खरीदीं, अखबारोंमें विज्ञापित अनेक दवाएं मंगवाई और उनका इस्तेमाल किया परंतु कोई लाभ नही हुआ। हालत इतनी बिगड़ गई है कि लोगोंके सामने शर्मके मारे बैठ नही सकता हूं, अपनी दुर्दशाको सोचता हूं तो रोने लगता हू तथा आत्महत्या करनेकी इच्छा होती है।"

## एक दूसरा पत्र

"जब मैं केवल आठ सालहीका था तो एक दिन क्या हुआ कि रातको बिस्तरपर लेटे-लेटे मैं उलटा हो गया, मेरी जननेंद्रिय बिस्तरके साथ छूने लगी इससे उसमे उत्तेजना हो आई और मुझे कुछ आनंदकी प्राप्ति होने लगी। आनद पानेके लिए अब मैं बहुधा इंद्रियको बिस्तरपर रगड़ने लगा। यह एक बुरी आदतकी बुनियाद थी। यह आदत मैं घरवालोंसे छिपाकर रातको बिस्तरपर करता था। चौदह सालकी अवस्थामें वीर्य निकलना आरंभ हो गया। इसी समय कुछ बदचलन दोस्तोंकी वजहसे मुझे हाथसे वीर्य गिरानेकी भी आदत पड़ गई। सत्रह सालकी अवस्थामें मुझे इस आदतके बुरे परिणामोंका पता चला और मैंने प्रण किया कि अब मैं ऐसा नही करूंगा।

"दुर्भाग्यसे कुछ समय बाद जब कि रातको मैं सोया हुआ था तो करवट बदलनेपर जब इंद्रिय बिस्तरपर लगी तो अर्धसुप्तावस्थामें वह आदत मुझपर सवार हो गई और वीर्यका नाश हो गया। सवेरे जब मेरी आंख खुली तो मुझे बहुत हैरानी हुई। दूसरे दिन मैंने एक रस्सी ली और अपनी दाई टांगको चारपाईके साथ बांधकर सोने लगा ताकि करवट ही न बदली जा सके कि इंद्रिय बिस्तरको छूए। परंतु कुछ दिनों बाद जब मुझे रस्सी खोलनेका काफी अभ्यास हो गया तो सोई हुई दशामें ही जब मुझे उत्तेजना बहुत आती तो सुप्तावस्थमे रस्सीको खोल लेता और वीर्यका नाश हो जाता।

"इसके बाद इस आदतको रोकनेके लिए मैंने बहुत कुछ किया, रस्सीकी *जगह सीकड़ लगाई और उसमे "रीडिंग लाक" लगाकर इस तरह सोता* कि जब उठना होता तब मुझे बत्ती जलाकर तालेके शब्दको ठीक करना पड़ता था तब कहीं ताला खुलता और मैं अपने आपको सीकड़से खोल सकता था; यह तरीका एक महीनेतक ठीक चलता रहा लेकिन एक दिन जब कि रातको मैं आदतको पूरा करनेके लिए करवट बदलनेकी व्यर्थ कोशिश कर रहा था तो और कोई चारा न बननेपर हाथ इंद्रियपर लगा और

वार्यका नाश हो गया। अब मेरे पास और कोई तरीका नही रहा कि मैं इस आदतको हटा सकू।

"मुझे महीनेमे दस-बारह बारतक स्वप्नदोष हो जाता है और हर वक्त थोड़ा-थोड़ा सरदर्द रहता है, जो पढ़नेसे ज्यादा हो जाता है। स्मरण-शक्ति बिल्कुल नष्ट हो गई है और जीवन भार-सा मालूम होता है।"

इन पत्रोमे स्वप्नदोषका कारण भी आ गया है और रोगसे छुटकारा पानेकी इच्छाकी तीव्रता भी इससे प्रकट होती है और सचमुच यदि इस तीव्रताका ठीक फायदा उठाया जाय तो यह रोग आनन-फाननमें जा सकता है। एक किस्सा सुनिए:

एक चिकित्सकके पास एक स्वप्नदोषका रोगी पहुंचा और कहने-लगा कि मेरी उम्र इक्कीस वर्षकी है। सोलह सालकी उम्रमे मैंने हस्त-मैथुनकी कुटेव पकड़ ली। उस समय मेरा स्वास्थ्य बहुत अच्छा था और इस कुटेवके बावजूद भी मेरा स्वास्थ्य दो वर्षतक ठीक रहा। अब जब स्वास्थ्य बिल्कुल गिर गया मैंने यह आदत छोड़ी है। आदत छोड़ी और स्वप्नदोष होने लगा।

"कब छोड़ी?"

"एक वर्ष हुआ।"

"छोड़नेकी इच्छा कैसे हुई?"

"मैंने 'ब्रह्मचर्य ही जीवन है' नामक पुस्तक पढी। उससे मैंने जाना कि हस्तमैथुन बुरी चीज है। वीर्यनाश मृत्यु है।"

"क्या आप बता सकते हैं कि आपका स्वास्थ्य इस पुस्तकके पढ़नेसे पहले गिरना शुरू हुआ या बादमे।"

युवकने थोड़ा समय सोचनेके लिए लिया और फिर बोला संभवतः पुस्तक पढ़नेके बाद। पुस्तक पढ़ते ही मुझे लगा मैंने अपना रक्त अन-जानेमें बहा दिया है, मैं दरिद्र हो गया हूं। मैंने महापाप किया है। इस चिंताने मुझे अधमरा कर दिया और तबसे अबतक वास्तवमें मेरे प्राण

आधेसे अधिक निकल गए हैं। और दुःखकी बात यह है कि मैं जितना ही चाहता हूं कि स्वप्नदोष न हो उतना ही अधिक यह होता है।"

"तो कहिए कि वीर्यरक्षाके माहात्म्य ने—और वीर्यरक्षाकी चिंताने ही आपको अधिक हानि पहुंचाई है।"

"पर मैंने अपना बहुत अधिक नाश किया है।"

"पर उस नाशको पूरा करनेकी शक्ति भी तो आपमें है। आपके शरीरमें वीर्य हमेशा बनता रहता है।"

बात युवककी समझमें आ गई और देखते-देखते उसके चेहरेका रंग बदल गया, लगा कि पहाड़-सी चिंता जो वह ढोए फिरता था ढह गई है। काली निराशाकी जगह गुलाबी आशाने ले ली है। उसके माथेकी सिकुड़न मिट गई। उसके अंतरमें डरके उमड़ते मेघ शांत हो गए।

कहना न होगा कि इस नए दृष्टिकोणने युवकको फांसीके तख्तेपरसे उतार लिया और वह उत्साहपूर्वक स्वास्थ्य-निर्माणके एक कार्यक्रममें लग सका। उसने स्वास्थ्य प्राप्त कर लिया है और स्वास्थ्य अधिक उन्नत करते रहना उसकी 'हाबी' हो गई है।

तो वीर्यक्षयमें अधिक मनुष्यको चिंता ही भस्म करती है।

बहुत-से युवक हमारे इसी युवककी तरह सोचते हैं। वे समझते हैं कि "अब पछताए होत का जब चिड़िया चुग गई खेत" पर शरीर तो खेत नहीं है। उसमें स्वयं बीज उपजानेकी शक्ति है। वह उपजा सकता है और आपका शरीर लहलहा उठ सकता है। आप केवल सहयोग दीजिए। आपका शरीर उन ब्रह्मचारियोंसे अधिक सुडौल, सुपुष्ट और सुंदर हो सकता है जो स्वास्थ्यकी ओरसे लापरवाह हैं। जो जानते नहीं खोना क्या है। आप गौरवान्वित होंगे कि आपने खोकर पाया है।

## मनसे संबंध

स्वप्नदोष रोकना अधिकतर मनकी बात है। मनका सहयोग प्राप्त कीजिए आपका स्वप्नदोष चला जायगा। मन बालकसे भी अधिक कोमल है। इसे प्यारसे समझाइए। बच्चेको डाटने-डपटनेसे वह बिछावनमें पेशाब करना छोड़ सकता है? मां जब बच्चेको सुंदर सुकोमल बिछावनपर

सुनाती है, उसे भी जरूर प्यार करती है और कहती है आज मेरा पुत्र बिछावन गन्दा नहीं करेगा, वह पेशाब करनेके लिए जरूर उठेगा. नन्हे बच्चेका मन और उसके द्वारा उसका अंतर्मन यह ग्रहण करता है कि बिछावन पेशाब करनेकी जगह नहीं है। फलतः उसका अंतर्मन उसे जगा देता है और [illegible] सहायता प्रदान करता है। इसी प्रकार आप अपने मनको समझाइए, प्यारसे बतलाइए कि "स्वप्नदोष स्वाभाविक नहीं है, वीर्य स्खलनसे नाश होनेकी चीज नहीं है, उसका काम है शरीरको ओज और शक्ति प्रदान करना। अब नहीं मेरे शरीरसे होगा, मैं शीघ्र शक्तिशाली और वीर्यवान बनूंगा।"

आप जितनी ही पूर्णतासे यह कर सकेंगे, उतने ही अधिक आप सफल होंगे। पर आरंभमें आप घबराइए नहीं। बिगड़ैल घोड़ा कितना भी अच्छा सवार क्यों न हो एक दिनमें वशमें नहीं आता, कभी-कभी तो वह लम्बी दौड़ लगाता है। अच्छा सवार उसे दौड़ने देता है, न कभी चाबुकका इस्तेमाल करता है न एड़ ही लगाता है और अंतमें ऐसे ही बुद्धिमान् सवारके वशमें घोड़ा आता है।

## एक भ्रम

स्वप्नदोषके रोगी समझते हैं कि उनका वीर्य नाश हो रहा है अतः वे रबड़ी-मलाई, हलवा-पूरी खाकर ही इस कमीको पूरी कर सकते हैं। यह भारी भ्रम है। चिंता और घबराहटके कारण उन्होंने अपना पाचन बिगाड़ लिया है और पाचन भी न बिगाड़ा हो तो ये गरिष्ठ चीजें किसीका भी पाचन बिगाड़नेमें समर्थ हैं। उनके लिए होना चाहिए अनुत्तेजक, हल्का सुपाच्य और कब्जनिवारक भोजन। यह भोजन भी बार-बार नहीं लेना चाहिए। सवेरे फल-दूध, दोपहर और शामको चोकरसमेत आटेकी रोटी और यथेष्ट मात्रामें हरी तरकारियां, जिनमें मसालेके नामपर नमक, धनियां, हल्दी, जीरेसे अधिकका प्रयोग न किया जाय। भोजन सोनेसे तीन घंटे पहले ही समाप्त कर लेना चाहिए और जल भी यथेष्ट पीना चाहिए। जल पीनेका बढ़िया वक्त है सवेरे उठते ही, सोते समय और भोजनके एक घंटा पहले और दो घंटे बाद।

## मनबहलाव

स्वप्नदोषसे पीडित रोगी एकांतसेवी हो जाता है, वह लोगोंसे मिलना-जुलना कम पसंद करता है। उसे यह आदत छोड़नी चाहिए। लोगोंसे मिलना चाहिए पर बातोंका विषय सिनेमा, सेक्स नहीं, राजनीति, दर्शन और साहित्य होना चाहिए। यदि इसकी सुविधा न हो तो रोज एक-दो घंटे रामचरितमानस (रामायण) सरीखे मनको ऊंचा उठानेवाले ग्रंथका पाठ करना चाहिए।

ऐसे युवकके लिए सवेरे-शाम टहलना भी जरूरी है। टहलनेमें आदमी अपनेको अंदरसे बाहर कर पाता है। चिंता-चिताकी आगसे निकलकर प्रकृतिके साथ मिल सकता है। इसके लिए टहलनेके लिए नित्य नए रास्ते पकड़ने चाहिए और अपनी बात छोडकर दिखाई देनेवाली प्रकृति एवं दूसरे विषयोंपर विचार करना चाहिए।

## नाड़ी-दौर्बल्य

चिंता करते-करते इस रोगके कई रोगियोंकी नाड़िया दुर्बल हो जाती हैं। उन्हें घबराहट, चिंता, अपौरुष, अकर्मण्यता घेर लेती है। इनसे मुक्ति दिलानेके लिए सूर्य-स्नान और ठंडे जलका स्नान बहुत काम करता है। सवेरे टहलकर दस-पंद्रह मिनट नंगे बदन धूपमें रहें और फिर ठंडे पानीसे मल-मलकर नहायें। सवेरे टहलने जानेके पहले दस-पंद्रह मिनटका मेहन-स्नान भी लिया जा सके तो ठीक रहे। नाड़ी-मंडलकी दुर्बलता दूर करनेके लिए जल-चिकित्साके स्नानोंमें वह बेजोड है।

कब्ज हो तो पेडूपर मिट्टीकी पट्टीका प्रयोग करना चाहिए। इसके लिए सेर-डेढ़ सेर साफ मिट्टी ठंडे पानीसे आटेकी तरह गूंधकर पेडूपर—नाभिसे लेकर मूत्रेंद्रियतक और दाईं कोखसे बाईं कोखतकके स्थानपर—रखनी चाहिए। सोते समय ऐसा करना बहुत अच्छा है। यदि जागते रहें तो मिट्टीकी पट्टी आध घंटे बाद हटा दें। नींद आ जाय तो जब नींद खुले तब हटावें।

स्वप्नदोषसे मुक्ति पानेका कार्यक्रम सवेरे पांच बजे उठनेपर:

शौच आदिसे निवृत्त होकर दुबले हों तो दस मिनटका, दोहरा बदन हो तो पंद्रह मिनटका मेहन-स्नान, फिर इसके बाद घंटे-सवा-घंटे तेजीसे बीच-बीचमें गहरे सांस लेते हुए टहलना।

सात बजे—दस मिनटतक धूपमें रहकर स्नान।

साढ़े सात बजे—नाश्ता—कोई मौसमी फल और साथमें पाव-डेढ़-पाव गायका कच्चा या एक उफानतकका गरम किया दूध।

साढ़े बारह बजे—चोकरसमेत आटेकी रोटी और पाव-डेढ़-पाव हरी तरकारी, जिसके बनानेमें उसे केवल उबल जाने दिया जाय और मसालेमें नमक, धनिया, हल्दी, जीरेके सिवा किसी अन्य मसालेका उपयोग न किया जाय। मिल सके तो साथमें थोड़ा कचुंवर (कच्ची तरकारियां) भी लें।

पांच बजे शाम—टहलना।

छः बजे शाम—स्नानके बाद दोपहरवाला भोजन।

नौ बजे रात—पेड़ूपर मिट्टीकी पट्टी रखकर सोना जिसे नींद खुलनेपर हटा दें।

आशान्वित रहें, मनका सुसंस्कार करते रहें। स्वप्नदोषसे शीघ्र मुक्ति पावेंगे।

यह कार्यक्रम केवल स्वप्नदोषसे मुक्ति दिलानेमें ही समर्थ नहीं है। इसपर चलकर कोई भी हस्त-मैथुन, तद्जन्य कमजोरियों, खराबियों, अंडकोष वृद्धि, इंद्रियकी विकृति, शीघ्रपतन, साइटिकासे भी छुटकारा पा सकता है।

स्त्रियोंकी मासिककी अनियमितता, मासिकके समय किसी प्रकारके कष्ट, कामेच्छाका अभाव, हिस्टीरिया (मूर्छा), गर्भाशयका स्थानच्युत हो जाना आदिके लिए भी यह कार्यक्रम समान रूपसे उपयोगी है।

: ७ :

# मधुमेह

कोई दो वर्ष हुए मेरे पुत्र श्रीकृष्णमुरारी मोदीके साथ जब वह एम० बी० बी० एस० में अध्ययन कर रहा था, उसके चार साथी आरोग्य-मंदिर देखने आए। आरोग्य-मंदिर उन्होंने देखा, रोगियोंसे बातचीत की और फिर आकर मुझसे प्रश्न पूछा कि मैं मधुमेहकी क्या चिकित्सा करता हूं? उनके दिमागमें था कि चाहे हर रोगकी चिकित्सा बिना दवाके हो जाए, पर मधुमेहकी चिकित्सा तो बिना दवाके हो ही नहीं सकती। उनका कुछ बहसमें भी जानेका इरादा था। मैंने कहा—मैं आप लोगोंको मधुमेहकी चिकित्सा बताऊंगा और ऐसी चिकित्सा बताऊंगा, जिसके आधारपर आप लोग हर मधुमेहके रोगीको अच्छा कर सकेंगे और चाहें तो आप सभी केवल मधुमेह-चिकित्सालय स्थापित करें और हजारोंकी तादादमें प्रतिमाह मधुमेहके रोगियोंको अच्छा करें, क्योंकि मधुमेहके रोगी हिंदुस्तानमें बहुत अधिक हैं और उनकी सख्या प्रतिदिन बढ़ती जा रही है। इसके पहले कि मैं आप लोगोंको इस रोगकी चिकित्सा बताऊं, आप सभी मुझे लिखकर दें कि संतुलित भोजन क्या है? कौन-से खाद्यान्न मनुष्यके भोजनमें नित्य होने ही चाहिए, साथ ही उत्तरपत्रमें वह भी लिखें कि मनुष्यको नित्य छह सिगरेट पीनी ही चाहिए अन्यथा उसको यह नुकसान होगा तथा चार प्याले चाय और दो प्याले काफी भी जरूर पीनी चाहिए अन्यथा उसका स्वास्थ्य यों बिगड़ जाएगा।"

दो सवाल मैंने उनके प्रश्नपत्रपर और भी लिखे—

(१) भोजन स्वादके लिए किया जाना चाहिए या स्वास्थ्यके लिए?

(२) भोजन और स्वादका क्या संबंध है?

एक घंटेमें सबके उत्तर मेरे पास आ गए। सबका उत्तर संतोषजनक था। किसीने सिगरेट, चाय और काफीकी सिफारिश नहीं की थी। अंतिम दो प्रश्नोंके उत्तर भी ठीक थे :



चक्रासन

(१) भोजन स्वास्थ्यके लिए किया जाना चाहिए।

(२) एक ही खाद्यान्न दुनियाभरमें अलग-अलग तरीकेसे पकाया जाता है। उसमें इतनी विभिन्नता होती है कि एक देशका खाद्य दूसरे देशका व्यक्ति रुचिपूर्वक नहीं खाता।



पश्चिमोत्तानासन

उत्तर पढ़कर मैं जब मुसकराया, तब एक लड़केने कहा—हमारे उत्तरसे आप खुश लगते हैं, अब आप हमें मधुमेह रोगके निवारणकी विधि बताइए।

"रोगके लक्षण भी बताऊं या केवल नुस्खा ?"

"मधुमेह रोगके लक्षण तो हम जानते हैं। विशेष बातें रोगीके मूत्र और रक्तकी परीक्षासे जानी जा सकती है, आप हमें रोग-निवारणका नुस्खा भर बता दीजिए।"



मयूरासन

मैंने उन्हें बताया कि मधुमेहके रोगीको रोज सेरभर गायके दूधका दही खिलाएं, परवल, तोरी, टिण्डा, लौकी, करेला आदि बिना नमककी हरी सब्जी दें। जो सब्जी जितनी हरी होगी,वह उतनी ही फायदेमंद होगी।



मत्स्येंद्रासन

आलू, घुइयां, कुम्हड़ा, गोभी आदिकी गिनती हरी सब्जियोंमें नहीं है। कुछ खट्टे फल भी दें, जैसे—टमाटर, संतरा, मौसंबी, अनानास, मकोय जामुन आदि। साथ ही एक-दो छटांक चोकरसहित आटेकी रोटी भी दें। रोगीके लिए छः मील नित्य टहलना आवश्यक है। इस उपचारसे रोगी अच्छा हो जाएगा।



मत्स्यासन

लड़कोंने बड़ी बहस की। खास मुद्दा यह था कि रोगी सिर्फ उबली सब्जी खाएगा कैसे? मैंने उनसे कहा—"मैं आप सबको आशीर्वाद देता हूं कि आप सभी बड़े डाक्टर बनें और अधिक ज्ञान-प्राप्तिके लिए विदेशकी यात्रा करें।" इसपर सभी हँस पड़े और उनकी समझमें आ गया कि यदि वे विदेश गए तो उबली ही सब्जियां वहां खानेको मिलेंगी?



धनुरासन

मुख्य बात यह है कि मधुमेहकी चिकित्सा बड़ी आसान है और यह रोग पाचनके रोगके अलावा कुछ नहीं है। जब भोजन ठीक तरह नहीं

पचता, तब हल्का भोजन करना ही चाहिए और भोजनको पचानेके लिए श्रम करना अत्यंत आवश्यक है। मधुमेह तो उन्हीको होता है, जो श्रम नहीं करते और भारी भोजन करते हैं।



सर्वांगासन

असलमें कुदरत हमें जो चीज जिस रूपमें देती है, उसी रूपमें हमें उसे ग्रहण करना चाहिए। जो आगके संपर्कमें लाए बिना न पचनेवाली हों, उन्हें उतनी ही देर आगके संपर्कमें लाना चाहिए जिससे कि वे पचने लायक हो जाए।

और जब पेशाबमें चीनी आ रही है, खूनमें चीनी बढ़ गई है, तब इसका

मतलब है कि चीनी जिन खाद्योंमेसे वनती है अर्थात् गेहूँ, चावल, दालें, चीनी कुछ दिनके लिए न ली जाए।

पूरी पाचन-प्रणालीके आरामका अर्थ ही उपवास है। क्यों न एक-दो दिनके उपवासके वाद भोजनमे परिवर्तन करें? मधुमेहके रोगीको चाहिए कि चिकित्सारंभमें एक-दो दिनका उपवास करें और फिर एक सप्ताह केवल खट्टे फलो और हरी तरकारीपर रहे। सुवह पाव-डेढ़-पाव टमाटर या संतरा या जामुन खाना ठीक रहेगा। दोपहर-शामको वे हरी उबली तरकारिया आध सेर या डेढ़ पावकी मात्रामे लें और फिर तीनों समय एक-एक पाव गायके दूधका दही लें। दूध एक उफानसे अधिक गरम न किया जाए। जो दहीका इतजाम न कर सकें वे तीनों वार एक-एक छटांक अंकुरित चना, मूग या मोंठ लें; दो सप्ताह ऐसे भोजनपर रहनेके बाद दोपहरको एक छटांक चोकर समेत आटेकी रोटी भी ली जा सकती है। आशा है इतने ही से यदि पेशावमें तीन-चार प्रतिशत भी चीनी आती होगी तो भी पेशाब स्वाभाविक हो जाएगा।

उपवास—फलाहारके समय आमतौरपर लोगोको शौच नही होता। ऐसे समय नित्य सेर-सवा-सेर गुनगुने पानीका एनिमा लेकर आंतोंको साफ करते रहें।

स्वास्थ्यके-सुधार और पाचन-प्रणालीको स्वस्थ बनानेके लिए नित्य व्यायाम करना आवश्यक है। व्यायामसे रक्तकी चीनी भी उपयोगमें आती अर्थात् जलती है। अतः मधुमेहके रोगीको अग-प्रत्यगका व्यायाम करना चाहिए। खूब व्यायाम करना लाभप्रद है। और कुछ न वने तो नित्य सुबह शाम डेढ-डेढ घंटे टहलना चाहिए। शुरूमे इतना न टहल सकें तो टहलनेका समय धीरे-धीरे बढ़ाएं। यदि तेज न टहल सकें, तो शुरूमें धीरे-धीरे ही टहलें, पर टहलें अवश्य।

मधुमेह रोगके निवारणमें पाचन प्रणालीको स्वस्थ वनाना आवश्यक है और इस कार्यमें लुई कूनेका बताया कटिस्नान बड़ा सहायक होता है। वह पाचनको सुधारता ही है मलनिष्कासनको भी ठीक करता है। जिन्हें

कब्ज रहता हो, उनके लिए तो यह स्नान अत्यंत आवश्यक है। सुबह-शाम टहलने जानेके पहले यह स्नान गर्मी-सर्दी देखकर दस-पंद्रह मिनटके लिए लेना चाहिए।

कई मधुमेहके रोगियोंकी त्वचा खुरदरी हो जाती है, पसीना आवश्यक रूपसे नही निकलता, जो शरीरमें विकारकी वृद्धिका कारण होता है। त्वचाको स्वस्थ बनानेके लिए घर्षण स्नान अमोघ है। इसके लिए नित्य स्नानके पहले शरीरको पन्द्रह मिनटतक खुरदरे तौलिएसे रगड़ना या रगड़वाना चाहिए। इसके बाद ठंडे पानीसे स्नान करना चाहिए।

कुछ हठी रोगोंमें भोजनके क्रमको डेढ़-दो महीने पश्चात् फिर दुहरानेकी जरूरत हो सकती है।

## एलोपेथीकी भूल

डाक्टर हर मधुमेहके रोगीको उसके पास पहुंचते ही दवा देना शुरू कर देते हैं। वे दवाद्वारा पाचनके उस रसकी पूर्ति करते हैं, जो पाचन-प्रणाली कम या नही निकाल पा रही है जिसके कारण पेशाबमें चीनी आती है। फल यह होता है कि उक्त रसको स्रवित करनेवाली ग्रंथि और शिथिल हो जाती है, वह कभी स्वस्थ नहीं हो पाती और रोगीके ललाटपर जीवनभर दवा लेना लिख जाता है।

बात इतनी ही नही है, डाक्टर यह सोचकर कि श्वेतसारीय खाद्योंसे चीनी बनती है, वह रोगीके भोजनसे चावल, आलू और आटा निकाल देता है और यह सोचकर कि फल भी मीठे होते हैं सभी फलोंकी मनाही कर देता है और भोजनकी पूर्तिके लिए प्रोटीनवाले खाद्य, मांस, अंडे तथा दालें लेनेको रोगीको प्रोत्साहित करता है। वह सोचता है कि प्रोटीनवाले खाद्योंसे रोगीको चीनी नही मिलेगी। और उसका भोजन असंतुलित हो जाता है। फलोंके अभाव और प्रोटीनयुक्त खाद्योंकी अधिकतासे रक्तमें अम्लता बढ़ जाती है, जो अधिकाधिक रोगोंको जन्म देती है। डाक्टरके लिए हर रोग नया है और न उसने यह सीखा है कि रोगकी नही, शरीरकी चिकित्सा करनी चाहिए। वह हर रोगके लिए नई दवा देता है। फलतः

मधुमेहका रोगी जीवनभर मधुमेहका रोगी तो रहता ही है, उसे अन्य रोग भी हो जाते हैं और डाक्टरकी ईमानदारीसे की गई हजार कोशिशके बावजूद कीमती दवाएं लेनेपर भी रोगी जीवनका रस खोता है और शीघ्र ही कालकवलित हो जाता है।

यह जानते हुए भी कि किसीके लिए भी चाय, काफी और सिगरेट आवश्यक नहीं है, डाक्टर इन चीजोंके लिए मना नहीं कर पाता। हां, रोगी चीनी न खाए इसके लिए वह चाय-काफीमें रोगीको चीनीके बदले सेकरिन डालना सिखा देता है। सेकरिन कोलतारसे बनाया गया स्वयंमें एक विष है, जिसका प्रयोग किसीको भी रोगी बना सकता है। कई दूसरे रोग रोगीको हो जाते हैं, पर डाक्टर संतोष करता है कि रोगीके मूत्रसे (सेकरिन लेनेकी वजहसे) चीनी कम या नहीं आ रही है।

यहां मेरा एलोपैथीकी आलोचना करना लक्ष्य नहीं है न उसकी कमियां बताना या सीमा बताना। दुःख तो उन मधुमेहके रोगियोंकी बुद्धि-पर होता है, जो एलोपैथीके चिल्ला-चिल्लाकर कहनेके बावजूद कि एलोपैथीमें मधुमेहकी चिकित्सा नहीं है, अपनी चिकित्सा डाक्टरोंसे कराने जाते हैं।

## मनोवेग

मधुमेह रहन-सहनकी गलतीसे तो होता ही है, पर इसका कारण कई बार मानसिक भी होता है। मानसिक आघात भी पाचन-प्रणालीकी क्रिया-को अव्यवस्थित करनेमें समर्थ हैं और मधुमेह पैदा कर सकता है। मानसिक असंतुलन मधुमेहके रोगीके स्वास्थ्य प्राप्त करनेमें बाधक होता है, अतः मनको निश्चिन्त बनाएं और खुश रहें।

## मधुमेह निवारक यौगिक क्रियाएं

मधुमेह-निवारणके लिए चक्रासन पश्चिमतानासन, सर्वांगासन, मयूरा-सन, मत्स्येन्द्रासन, मत्स्यासन तथा धनुरासन, कपालभाती, उड्डियान, नौली और उज्जायी प्राणायाम बड़े ही हितकर सिद्ध हुए हैं।

: ८ :

# अम्लपित्त—कारण और चिकित्सा

कभी-अम्लपित्त (गैस्ट्राइटिस, गैस्ट्रिक अल्सर पेप्टिक अल्सर ड्यूडनल अल्सर) उद्योगपतियों, राजनीतिज्ञों, कार्यभारसे दबे व्यक्तियोंका रोग माना जाता था; पर आज तो यह रोग नाई-धोबी, किरानी-बाबू, साधारण स्कूलके अध्यापक यहातक कि किसानको भी यह सताते देखा जाता है। बात यह है कि, खान-पानकी गलती सर्वव्यापी होती जा रही है और परिस्थितियां सब जगह आदमीको दबा रही हैं जो देशके बढ़ते उद्योगीकरणका स्वाभाविक परिणाम है।

गलत रहन-सहन और मानसिक दबावके कारण पित्त बिगड जाता है। वह अधिक पैदा होने लगता है और उसकी वजहसे धीरे-धीरे आमाशयमे व्रण–घाव बन जाते हैं। घाव बननेतककी दशातक पहुचनेतक अनेक स्थितियां पैदा होती हैं।

(१) कभी-कभी महीने बीस दिन बाद या दो महीनेपर सिर चकराने लगता है, मितली आने लगती है, खट्टी-खट्टी कै होती है और भोजनसे अरुचि हो जाती है।

(२) पित्तकी वृद्धि जल्दी-जल्दी होने लगती है। पेटमें जलन रहने लगती है जो भोजन करने या कुछ खानेके बाद दो-तीन घंटेके लिए दूर हो जाती है।

(३) जलन भोजन करनेसे भी दूर नहीं होती—वह छाती और पेटमें फैल जाती है। पेट खाली होनेपर वायु भरनेसे पेट तनने लगता है और मानसिक तनाव, उलझन, विरक्ति, अनिद्रा, चिडचिड़ापन, मानसिक और शारीरिक दुर्बलता पैदा हो जाती है। कब्ज रहने लगता है। शौच

कडा और सूखा आने लगता है। किसी-किसीको कभी कैके साथ खून भी आ जाता है और किसी-किसीको शौचके साथ रक्त जाया करता है।




इस रोगका मुख्य कारण है—चाय, काफी, सिगरेट और शराबका उपयोग तथा भोजनका कटु, अम्ल, उष्ण, तीता, रूखा और जलन पैदा करनेवाला होना तथा ईर्ष्या, द्वेष, क्रोध, लोभ, भय आदि तीव्र मनोवेगोंसे आक्रांत रहना।

पर, आजका डाक्टर इन सच्चे कारणोंपर कोई ध्यान नहीं देता। वह कभी-कभी भोजनको सादा बनानेकी राय तो दे देता है; पर मनको शांत करनेकी बात कभी नहीं करता। असलमें अम्लपित्तकी चिकित्सा चिकित्सकके साथ-साथ जो धर्मगुरु हो, वही कर सकता है; क्योंकि इस रोगको दूर करनेके लिए रहन-सहनको सात्त्विक बनाना जितना आवश्यक है उतना ही आवश्यक मनको शांत और पवित्र बनाना है।

डाक्टर तो कारणपर विचार किये बगैर केवल परिणामसे बचनेका उपाय रोगीको बताते हैं। वे केवल ऐसी दवा देते हैं कि पेटमें भोजनको

पचाने आया तेज तेजाब या पाचक रसकी तेजी कम हो जायें। इसके लिए सोडा-बाई-कार्ब या ऐसी ही कोई दवा दी जाती है कि पाचक रसके तेजाबीपनकी प्रतीति आमाशयको न हो। रोग बढ़ जानेपर ऐसी भी दवा दी जाती है कि, पाचक रस, स्रावक ग्रंथियां कम रस स्रावित करें। इसके लिए 'बेलाडोना' या ऐसी ही कोई चीज देते हैं; पर दवाका प्रभाव कबतक बनाये रखा जा सकता है। सतत प्रयोगसे दवा भी निष्प्रभाव हो जाती है।

दवासे रोगीका तन मन नहीं बदलता; उसे धोखा देनेकी विधि चलती रहती है। अतः एक बार अम्लपित्तके रोगोंमें फँसा व्यक्ति जीवन-भरके लिए इस रोगका रोगी बन जाता है। कभी-कभी आमाशयके घावको दूर करनेके लिए आमाशयके कुछ हिस्सेको काट दिया जाता है; पर आमाशयको काटना रोगके कारणको दूर करना नहीं है। कुछ दिनों बाद आमाशयको फिर कटानेकी आवश्यकता उपस्थित हो जाती है।

असलमें अम्लपित्त या अल्सरकी चिकित्सा सात्त्विक भोजनसे आरंभ होनी चाहिए तथा राजसी और तामसी भोजनका सर्वथा त्याग होना चाहिए। राजसी, तामसी और सात्त्विक भोजनकी व्याख्या गीतामें इस प्रकार की गयी है:

आयुःसत्त्वबलारोग्य सुखप्रीतिविवर्धनाः।
रस्या स्निग्धा स्थिरा हृद्या आहाराः
सात्त्विक प्रियाः
कट्वम्ललवणात्युष्णतीक्ष्ण रूक्ष विदाहिनः।
आहारा राजसस्येष्टा दुःखशोकामयप्रदाः॥
यातयामं गतरसंपूति पर्युषितंच यत्।
उच्छिष्टमपि चामेध्यं भोजनं तामसप्रियम्।
गीता, १७।८, ९, १०

अर्थात् आयुष्य, सात्त्विकता, बल, सुख और रुचि बढ़ानेवाला, रसदार चिकना, पौष्टिक और मनको रुचिकर आहार सात्त्विक लोगोंको प्रिय होता है।

तीखे, खट्टे, नमकीन, बहुत गरम, चरपरे, रूखे, दाहकारक आहार राजस लोगोंको प्रिय होते हैं और वे दु.ख शोक तथा रोग उत्पन्न करनेवाले होते हैं।

दिनोंका पड़ा हुआ, नीरस, दुर्गंधित, बासी, जूठा अपवित्र, भोजन तामस लोगोंको प्रिय होता है।

अम्लपित्तके रोगीको तन-शोधनके साथ-साथ मनको भी सात्त्विक बनाना है। अतः उसे सात्त्विक भोजन ही करना चाहिए। भोजनका मन-पर प्रभाव पड़ता ही है। उसे तीखे खट्टे, बहुत चरपरे, रूखे, दाहकारक आहारको त्यागकर केवल रसदार चिकने पौष्टिक आहारको ही ग्रहण करना चाहिए। अर्थात् उसे तली-भूनी चीजें, मिर्च-मसालों तथा मादक द्रव्योंका सर्वथा त्याग कर देना चाहिए। उसे केवल फल-तरकारी, दूध, घी, मक्खनका उपयोग करना चाहिए। फलोंमें खट्टे फलोंका उपयोग उसे आरंभमें नहीं करना चाहिए।

इस हिसाबसे यदि अम्लपित्तका रोगी दिनमें तीन बार भोजन करे, तो प्रातः दूध और मीठे फल जैसे केला, आम, खरबूजा, खजूर लेना चाहिए दोपहर और शामको चोकरसमेत आटेकी रोटी, हरी तरकारियां और घी या मक्खन लेना चाहिए।

इतने परिवर्तनसे ही अम्लपित्तके रोगियोंको बड़ी शीघ्रतासे लाभ होते देखा जाता है। कई रोगियोंको दोपहर और शामके भोजनके अंतमें भी दूध लेनेकी जरूरत होती है। जिनका रोग बहुत बढ़ गया होता है, उन्हें फल-दूध या केवल दूध लेना चाहिए। दूध सुबह सात बजे से शामके सात बजेतक हर घंटेपर पाव-सवा-पावकी मात्रामें लेना चाहिए। महीने-डेढ़-महीनेमें पित्त शांत और सम हो जायेगा, पेटके छाले (घाव अल्सर) समाप्त हो जायेंगे और फिर रोगी सात्त्विक भोजन ग्रहणकर आसानीसे स्वस्थ हो और रह सकेगा।

आरंभमें पत्तीदार भाजियां न ली जायं। लौकी, तोरी, टिंडा, परवल-सी तरकारियां ली जायें और इनके भी ऊपरका छिलका पकानेके पहले

उतार लिया जाये कि, कड़ा छिलका पेटके घावमें रगड़ पैदा न करे। कई रोगियोंको मुलायम-से-मुलायम भोजन भी आमाशयके घावमें रगड़ पैदा करता प्रतीत होता है। उन्हें हर भोजनके अंतमें आठ-आठ आनेभर इसबगोलकी भूसीका दूध या जलके साथ प्रयोग करना चाहिए।

बढ़े पित्तको शांत करनेके लिए रोगीको नित्य थोड़ा-थोड़ा करके दिनभरमें डेढ़-दो-सेर पानी पीना ही चाहिए। नित्य दो बार ठंडे पानी-से स्नान करना चाहिए। पित्तको शात करने और घावोंको भरनेके लिए सुबह शाम दस-दस मिनटका कटि-स्नान या आध घंटेके लिए पेड़ूपर मिट्टीकी पट्टी रखना भी बहुत उपयोगी साबित हुआ है। इसे सुबह ही खाली पेट लेकर टहलने जाना चाहिए और शामको भी पांच-साढ़े-पांच बजे यह प्रयोगकर थोड़ा टहलना चाहिए। रोगीको यदि कब्ज हो तो कब्ज दूर होनेतक नित्य एनिमाका प्रयोग करना चाहिए।

अम्लपित्तके रोगीको नाड़ियां उत्तेजित रहती हैं। इससे पाचन अधिकाधिक बिगड़ता जाता है। नाड़ियोंको शांत करनेके लिए सारे शरीरकी मालिश बडी उपयोगी सिद्ध होती है। शवासन भी नाड़ियोंकी उत्तेजनाको दूर करता है।

मनको निश्चिंत रखना और प्रसन्न रहना हर रोगके निवारणके लिए और खास तौरसे अम्लपित्तके रोगीके लिए बहुत आवश्यक है। उचित आराम, मन-बहलावके साधनोंका उपयोग, धर्मग्रंथोंका अध्ययन इसमें सहायक हो सकते हैं।

अम्लपित्त रोग बहुत धीरे-धीरे ही पैदा होता है और धीरे-धीरे ही जाता है। दृढ़निश्चयी इस रोगसे निश्चितरूपसे मुक्ति पा सकता है।

: ९ :

# कष्टार्तव—कारण और चिकित्सा

उस दिन दो लड़कियां जलंधरसे आरोग्य-मंदिर पधारी। ऊंची एडीके जूते, चुस्त पोशाक, बेढब मेकअप। उम्र छोटीकी बाइस वर्ष, बड़ीकी चौबीस वर्ष। बात की, तो मालूम हुआ कि, निर्मला मुझसे पत्र-व्यवहार कर चुकी है और अपने जीर्ण सिरदर्दके लिए चिकित्सा कराने आयी है और बड़ी उसकी सहेली है, जो उसे पहुंचाने आयी है—दो चार-दिन रहकर वापस जलंधर लौट जायेगी। दोनोंको एक कमरा दिया और निर्मलाकी चिकित्सा आरंभ हुई। दूसरे ही दिन नर्सने मुझे दिनके दस बजे सूचना दी कि, कमलाकी तबीयत बहुत खराब है। मैं कमरेमें गया। देखा, कमला तकिया पेटसे दबाये तड़प रही थी, आंखोंसे आंसू आ रहे थे और बेहद परेशान थी। निर्मला भी कमलाकी परेशानीसे कम परेशान नहीं थी। पूछा तो मालूम हुआ कि कमलाको रातसे मासिक शुरू हुआ है। पेटमें थोड़ा-थोड़ा दर्द तो कल दिनसे ही था, पर इस समय कष्ट बहुत बढ़ गया है। मैंने अपनी नर्सको कमलाका उपचार बताया तो कमला बोली :

'मुझे आप एस्प्रोकी एक दर्जन गोलियां मंगा दीजिए। मैं उनसे *ठीक हो जाऊँगी।*'

'कबसे इन गोलियोंका इस्तेमाल करती हो।'

'शुरुसे'।

'शुरूसे ?'

'इससे आपको अचरज क्यों हो रहा है। यह कष्ट तो सबको होता है और सबको एस्प्रो लेनी ही पड़ती है। किसीको कम, किसीको ज्यादा, . . . , निर्मलाने बड़ी सादगीसे कहा। लगा कि, निर्मला और कमला माने बैठी है कि, मासिकका कष्ट स्त्रीके भाग्यमें लिखा है और उसे यह कष्ट सहना

उतार लिया जाये कि, कड़ा छिलका पेटके घावमें रगड पैदा न करे। कई रोगियोंको मुलायम-से-मुलायम भोजन भी आमाशयके घावमें रगड़ पैदा करता प्रतीत होता है। उन्हें हर भोजनके अंतमें आठ-आठ आनेभर इसबगोलकी भूसीका दूध या जलके साथ प्रयोग करना चाहिए।

बढे पित्तको शांत करनेके लिए रोगीको नित्य थोड़ा-थोड़ा करके *दिनभरमें डेढ-दो-सेर पानी पीना ही चाहिए। नित्य दो बार ठंडे पानी-*से स्नान करना चाहिए। पित्तको शात करने और घावोंको भरनेके लिए सुबह शाम दस-दस मिनटका कटि-स्नान या आध घंटेके लिए पेड़पर मिट्टीकी पट्टी रखना भी बहुत उपयोगी साबित हुआ है। इसे सुबह ही खाली पेट लेकर टहलने जाना चाहिए और शामको भी पांच-साढ़ेपांच बजे यह प्रयोगकर थोड़ा टहलना चाहिए। रोगीको यदि कब्ज हो तो कब्ज दूर होनेतक नित्य एनिमाका प्रयोग करना चाहिए।

अम्लपित्तके रोगीको नाडियां उत्तेजित रहती हैं। इससे पाचन अधिकाधिक बिगड़ता जाता है। नाड़ियोंको शांत करनेके लिए सारे शरीरकी मालिश बड़ी उपयोगी सिद्ध होती है। शवासन भी नाड़ियोंकी उत्तेजनाको दूर करता है।

मनको निश्चित रखना और प्रसन्न रहना हर रोगके निवारणके लिए और खास तौरसे अम्लपित्तके रोगीके लिए बहुत आवश्यक है। उचित आराम, मन-बहलावके साधनोंका उपयोग, धर्मग्रंथोंका अध्ययन इसमें सहायक हो सकते हैं।

अम्लपित्त रोग बहुत धीरे-धीरे ही पैदा होता है और धीरे-धीरे ही जाता है। दृढ़निश्चयी इस रोगसे निश्चितरुपसे मुक्ति पा सकता है।

: ९ :

# कष्टार्तव—कारण और चिकित्सा

उस दिन दो लड़कियां जलधरसे आरोग्य-मंदिर पधारी। ऊंची एड़ीके जूते, चुस्त पोशाक, बेढब मेकअप। उम्र छोटीकी बाइस वर्ष, बड़ीकी चौबीस वर्ष। बात की, तो मालूम हुआ कि, निर्मला मुझसे पत्र-व्यवहार कर चुकी है और अपने जीर्ण सिरदर्दके लिए चिकित्सा कराने आयी है और बड़ी उसकी सहेली है, जो उसे पहुंचाने आयी है—दो चार-दिन रहकर वापस जलंधर लौट जायेगी। दोनोंको एक कमरा दिया और निर्मलाकी चिकित्सा आरंभ हुई। दूसरे ही दिन नर्सने मुझे दिनके दस बजे सूचना दी कि, कमलाकी तबीयत बहुत खराब है। मैं कमरेमें गया। देखा, कमला तकिया पेटसे दबाये तड़प रही थी, आंखोंसे आंसू आ रहे थे और बेहद परेशान थी। निर्मला भी कमलाकी परेशानीसे कम परेशान नहीं थी। पूछा तो मालूम हुआ कि कमलाको रातसे मासिक शुरू हुआ है। पेटमें थोड़ा-थाड़ा दर्द तो कल दिनसे ही था; पर इस समय कष्ट बहुत बढ़ गया है। मैंने अपनी नर्सको कमलाका उपचार बताया तो कमला बोली :

'मुझे आप एस्प्रोकी एक दर्जन गोलियां मंगा दीजिए। मैं उनसे ठीक हो जाऊंगी।'

'कबसे इन गोलियोंका इस्तेमाल करती हो।'

'शुरूसे'।

'शुरूसे?'

'इससे आपको अचरज क्यों हो रहा है। यह कष्ट तो सबको होता है और सबको एस्प्रो लेनी ही पड़ती है। किसीको कम, किसीको ज्यादा, . . . , निर्मलाने बड़ी सादगीसे कहा। लगा कि, निर्मला और कमला माने बैठी है कि, मासिकका कष्ट स्त्रीके भाग्यमें लिखा है और उसे यह कष्ट सहना

## कष्टार्तव-निवारक-व्यायाम

### चित्र-परिचय

१. (अ) चित्रके अनुसार फर्शपर बैठें और फिर चित्र (१) ब. के अनुसार पैरोंके बल जहातक बन सके कमर ऊपर उठायें। ऐसा दस बार करें।





२. फर्शपर लेटकर हाथ बगलमें रखें फिर पैरोंको एक-एक करके चित्र (२) अ के अनुसार उठावें और फिर चित्र (२) ब के अनुसार बायें पैरको दाहिने पैरपर रखकर ढीला छोड़ दें और फिर दायें पैरको उठायें। इसी प्रकार दाहिने पैरको बायें पैरपर रखें। ऐसा दस बार करें।





३. चित्र (अ) की स्थितिमें होकर सिरके बलपर चित्र (३) ब की स्थितिमें आयें। वापस पहली स्थितिमें आकर थोड़ा आराम करें और फिर चित्र (३) ब की स्थितिमें आयें ऐसा दस बार करें।





४. कमरके नीचे तकिया रखकर चित्र (४) अ की स्थितिमें लेटे, फिर चित्र (४) ब की स्थितिमें आकर पैर सीधा करते हुए पैर जमीनपर ऊपरसे धीरे-धीरे फर्शपर लायें। ऐसा दस बार करें।

चारों कसरतोंमें धीरे-धीरे बीस मिनट लगाने लग जायें।





ही पड़ता है। इस दर्दसे मुक्ति पानेका कोई उपाय नही है। मैंने बहुत समझाया कि, जलोपचार द्वारा यह कष्ट आनन-फाननमे चला जायेगा, पर कमला मानी नही, तो मैंने एस्प्रोकी गोलियां मगवा दी। दो दिन कमलाने उन्हींके सहारे काटे और मासिकका समय समाप्त हुआ और वह ठीक हो गयी।

मेरी जिज्ञासा बढ़ी। मैंने निर्मलासे उसकी मासिककी स्थिति पूछी, तो कमला बोली "आप तो मेरा दर्द देखकर घबरा गये, इसका देखियेगा तो आप आरोग्य-मंदिर छोड़कर भाग जाइयेगा।"

"आरोग्य-मंदिर चलाते तीस वर्ष हो गये, अभीतक तो ऐसी स्थिति सामने नही आयी कि, ऐसा इरादा मनमें भी पैदा हुआ हो; पर बताओ निर्मलाको मासिक होगा कब?"

"दो सप्ताह बाद।"

"ठीक है अभीसे एस्प्रोका बोरा मंगवाकर रखता हूं कि वक्तपर कम न पड़े।"

गर्मीकी छुट्टियां थी, कमलाका स्कूल बंद था। वस्तुतः कमला और निर्मला एक ही स्कूलमें अध्यापनका काम करती हैं। दोनों ही बी० ए० बी० टी० हैं। कमलाने छुट्टीके कुछ दिन और अपनी सहेलीके साथ बिताने-का निश्चय किया और वह ठहर गयी।

कमलाके मासिकका कष्ट और निर्मलाके मासिकका समय मैं भूल गया। दो सप्ताह बाद मैं उस दिन सुबह 'राउंड' करते निर्मलाके कमरेमें पहुँचा तो नर्सने बताया, आज निर्मला मेसेज में हैं, उनकी चिकित्सा नही होगी।'

"मेसेजमें हैं; पर तड़प तो नही रही है?" कहकर प्रश्नवाचक दृष्टिसे मैंने कमलाको देखा। "क्या आपने इन्हें एस्प्रो दे दिया है?"

"मैं तो खुद हैरान हूं कि, इसे तकलीफ क्यों नहीं हो रही है।"

"और, मासिक स्वाभाविक रूपसे चल रहा है।"

"बहुत ठीक है; पर डाक्टर साहब, मैं तो आपसे सिरदर्दकी चिकित्सा करा रही हूं, यह मासिकको तकलीफ कैसे चली गयी।" निर्मला बोली।

"अगर आप मासिकके कष्टकी चिकित्सा करातीं, तो सिरदर्द चला जाता। वस्तुतः प्राकृतिक-चिकित्सामें किसी रोगकी चिकित्सा नहीं की जाती, शरीरकी चिकित्सा की जाती है और उसे स्वाभाविक बनाया जाता है। फिर, कोई या कितने ही रोग क्यों न हों, चले जाते हैं।"

कमला और निर्मला दोनोंको ही मेरी बात पूरी तौरसे समझमें नहीं आयी पर वे चुप रहीं। उन्होंने सोचा, अपना काम आम खानेसे है, गुठली गिननेसे नहीं। निर्मलाको लाभ देखकर कमलाने भी अपनी चिकित्सा शुरू करायी और दो मासमें दोनों ही अच्छी हो कर चली गयीं।

वस्तुतः मासिकका कष्ट अस्वाभाविक रहन-सहनका परिणाम है। निर्मला सिरदर्दमें भी पढ़ाने जानेके लिए दिन भरमें एक दर्जन प्याले चायके पीती थी। खानेमें रोटी-दाल और कभी-कभी आलूकी सब्जी। नाश्तेमें टोस्ट-समोसा। दिनभर तनावकी स्थितिमें रहती। शारीरिक श्रमका कोई काम नहीं था। भयंकर कब्जसे पीड़ित रहती, जिसे भी उन्होंने स्वाभाविक समझ लिया था। ऊंची एड़ीके जूते और चुस्त पोशाक पहनना उन्हें आजकी हवाने सिखा दिया था।

इस अस्वाभाविक जीवनका मुआवजा मासिकके कष्टके रूपमें ही नहीं, अनेक रूपमें आजकी लड़कियोंको चुकाना पड़ता है। अनेक तरहके रोग उन्हें लग जाते हैं। जो धीमी-धीमी चालसे उनके साथ चलते रहते हैं; पर मासिकका कष्ट तीव्र होनेपर वह घरवालों या सहेलियोंके सामने आ जाता है।

वस्तुतः मासिकके कष्ट या कष्टार्तवका कारण कब्ज और पानीका कम पीना है। बहुत-सी लड़कियां कामके बीचमें मूत्रालयमें न जाना पड़े, इसलिए जानबूझकर पानी कम पीती हैं। यह आदत मासिकका कष्ट तो बढ़ाती ही हैं, कब्जको भी बढ़ाती है। और, कब्जका दूर करना बड़ा आसान है। इसके लिए कब्जकारक खाद्य मैदा और मैदेसे बनी चीजें—चावल, चीनी, दाल, आलूका कुछ दिनोंके लिए परित्याग कर देना चाहिए। कब्ज दूर करनेवाले खाद्य अर्थात् सभी तरहकी हरी तरकारियों, खीरा, ककड़ी,

गाजर, मूली-जैसी कच्ची खायी जानेवाली तरकारियों, फलों, चोकर समेत *आटेकी रोटी, दूधका व्यवहार करना चाहिए।*

तो कब्ज दूर करनेके लिए सुबह फल-दूध दोपहर और शामको चोकर समेत गेहूँके आटेकी रोटी और हरी तरकारियां लें।

पानी दिनमे डेढ़-दो सेर जरूर पीयें। सुबह उठते ही, रातको सोते समय, भोजनके एक घंटे पहले और दो घंटे बाद पानी पीनेका अच्छा समय है।

*मसाले भी बहुत कम लें अन्यथा तरकारी बहुत कम खायी जायेगी।* और खा ली जायेगी तो पेटमें जलन पैदा करेगी।

टहलना या कुछ हल्की कसरतें करना कब्ज निवारणके लिए बहुत उपयोगी है। यदि टहलने जानेके पहले कटिस्नान ले लिया जाय, तो यह कब्ज-निवारणमें सहायक होगा। कटिप्रदेशमे रक्तसचालनको तीव्र बनायेगा, जिससे मासिकके समय बड़ी सुविधा होगी। इसके लिए एक टबमें एक बालिश्त कुएंका ताजा या शरीर तापसे १०-१५° (फारेनहाइट) ठंडा पानी भरकर इस प्रकार बैठें कि, पैर और धड़ पानीके बाहर *रहें और बैठे-बैठे एक खुरदरे तौलियेसे पानीके अंदर शरीरका जो भाग हो* उसे हल्के-हल्के रगड़ती रहें। मासिकके समय कटि-स्नानकी जरूरत नही है। पर, यदि मासिकके समय बहुत अधिक कष्ट हो तो, यह स्नान शरीरके तापसे पांच सात डिग्री अधिक गरम पानीमें दस-पंद्रह मिनट लेना चाहिए और फिर कंबल ओढ़कर एक घंटे लेटना चाहिए। मासिकका कष्ट कितना भी तीव्र क्यों न हो, यह स्नान उससे शीघ्रतासे मुक्त करता है।

कटि-प्रदेशमें और सारे शरीरमे रक्त-संचालनको स्वाभाविक बनानेके लिए कमरकी कुछ कसरतें भी करनी चाहिए। इसके लिए इस लेखमें दी गई कसरतें उपयोगी हो सकती हैं।

चाय, काफी आदि मादक द्रव्य रक्तको अम्लप्रधान बनाते और रक्त-संचालनमें *अव्यवस्था* पैदा करते हैं। अतः, इससे मुक्ति पा लेना ही अच्छा है।

ऊंची एडीके जूते प्रजनन-प्रणालीपर अस्वाभाविक दवाव डालते है और चुस्त कपड़े अंगोंके परिचालनमें बाधक होते हैं। अतः ढीले कपड़ों और मामूली ऊंची एड़ीके चप्पल और जूतोंका व्यवहार करना चाहिए।

चिकित्सा बहुत सरल है; पर यह मासिकके कष्ट, मासिककी अनियमितता, मासिकमें रक्तस्रावकी कमी या अधिकता आदिके लिए बेजोड़ है।

: १० :

# उकवत (एक्जिमा)

श्रीमदनलालजी जब अपने रोगोंकी कहानी कह चुके तो मैंने उनके उकवत (एक्जिमा) की ओर इशारा करके कहा—"इसे क्यों पाले हुए हैं। इसपर कोई मरहम लगा देते, अच्छा हो जाता।" मदनलालजी जैसे इस सवालके लिए तैयार ही बैठे थे। छूटते ही बोले, "मरहम क्या लगाता, यदि किसीको मरहमने लाभ किया हो तब तो लगाऊं। आजसे दस वर्ष पहले मैं बंबईमें दलालीका काम करता था और मुझे लखपतियों-करोड़पतियोंके यहा बराबर जाना पड़ता था। उनमेंसे कितनोंको ही एक्जिमा था। आपने अभी जो मुझसे प्रश्न किया है ठीक वही प्रश्न मैं भी उनसे करता था। उनमेसे अधिकांशका यही जवाब होता कि अमुक-अमुक चर्म-विशेषज्ञोंकी दवा तो महीनों खा-लगा चुका हूं, रुपये दो-चार दस हजार भी लगें तो कोई बात नही, तुम्ही कोई ऐसा उपाय बताओ कि यह रोग जाय। उनका यह जवाब सुनकर एवं उनके मुखकी करुण मुद्रा देखकर मैं चुप रह जाता। समझ जाता कि जब रुपये खरचनेवालोंका यह रोग नही जा रहा है तो मुझ कौड़ीवालेका यह रोग कैसे जायगा? और मैं इस रोगको दवाके जरिये अच्छा करनेका दावा करनेवालोंके जालसे सदा बचता रहा।"

पाठक! यह बात नही है कि दवासे किसीका उकवत अच्छा नही होता। होता है पर कुछ समयके लिए। महीने-दो-महीने अथवा साल-दो-सालपर वह फिर मुंह दिखाता है और फिर किसी दवाका दबाव पाकर अदर चला जाता है—*फिर आनेके लिए।*

विषयपर और आगे बढ़ें इसके पहले आपको उकवतसे परिचित करा देना, उसके लक्षण बता देना जरूरी है। आप जानते भी हों तो भी

लक्षण दुहरा देनेमें कोई हर्ज नही है। आयुर्वेदने उकवतको कुष्टके अन्तर्गत माना है, पर इससे घबरानेकी जरूरत नही है, क्योंकि आयुर्वेदमें त्वचाके और भी अनेक छोटे-छोटे रोग इसी श्रेणीमे रखे गये हैं। उकवत अधिकतर कानोंके पास, गरदनपर तथा अंगुलियोंमें होता है पर यह शरीरके किसी भी अगमें, अनेक अगोंमें मूगकी दाल जितने आकारसे लेकर इंचों जगह घेर सकता है। उकवतमें त्वचा जरा लाल-सी रह सकती है, कड़ी, रूखड़ी, काली हो सकती है एवं मूज जा सकती है। रोगकी उग्रतामें रोगके स्थानपर जलन एवं खाज हो जाती है। कभी-कभी वहांसे कुछ द्रव भी सरने लगता है अन्यथा उकवत सूखा ही होता है, चमड़ी छिलती रहती है और पर्ते उधड़-उधड़कर गिरती रहती है।

प्रकृतिद्वारा प्रदत्त हमारे शरीरके मल-निष्कासनके जो मार्ग हैं—मल-मार्ग, मूत्र-मार्ग, श्वास-मार्ग एव त्वचा—उनमें त्वचा मुख्य है। यह पसीनेद्वारा शरीरकी गंदगी दूर करनेमे हर समय लगी रहती है। गरमीके दिनोंमें इसका कार्य अधिक तीव्र हो जाता है पर जाड़ेके दिनोंमें भी रुका नहीं रहता। जिसकी त्वचाको आवश्यकतासे अधिक काम नहीं करना पड़ता उसकी त्वचा स्वच्छ, चिकनी एवं ओजपूर्ण रहती है। कई चिकित्सकोको तो त्वचाका इतना अच्छा ज्ञान होता है कि उसे देखकर वे शरीरके अंदरकी हालतका पता लगा लेते है। ससारप्रसिद्ध प्राकृतिक चिकित्सक फादर क्नाइपके पास जब कोई रोगी आता तो वे केवल उसकी त्वचाको देखकर रोगका निदान करते थे। कह देते कि 'बेटे! खुदाके दिये कोठसे तुमने बहुत काम लिया है, तुम्हारा रोग जानेमें कुछ अधिक दिन लगेंगे।' अथवा वे त्वचा देखकर समझ जाते कि अमुक रोगी शीघ्र स्वस्थ होगा। वस्तुतः कई बार हम अन्य मल-मार्गोंका कार्य भी त्वचासे लेते है। यही कारण है कि कइयोंके पसीनेसे बहुत बुरी और कभी-कभी पेशाब-की-सी बू आती है।

सचमुच यदि अन्य मलमार्गोसे ठीक काम लिया जाय ...ा पेट ठीक साफ होता रहे, पानी उचित मात्रामें पिया जाय कि पे...

आता रहे. घंटे-दो-घंटे शुद्ध वायुमें टहलकर यदि फेफड़ोंको ठीक काम करनेकी सुविधा दी जाय तो त्वचाका काम हल्का हो जाय और पसीनेकी बदबू चली जाय एवं त्वचापर कोई रोग न हो।

शरीरमें इकट्ठी अतिरिक्त गंदगीको जब त्वचा पसीनेद्वारा नहीं निकाल पाती तो इसपर अनेक रोग होने हैं। त्वचाद्वारा निकलता हुआ विष त्वचापर जलन, ददोरे, दाद, सँहुआ, मुंहासे, खाज, उकवत आदि अनेक रोग पैदा करता है जिनमें उकवत तभी पैदा होता है जब शरीरमें गंदगी पुरानी होती है। एवं उसकी जड़ गहरी होती है। रोगकी जड़ गहरी तो रोग गहरा, अतः गहराईमें बैठा हुआ उकवत कठिनाईसे ही जाता है और केवल मरहमद्वारा उकवत अच्छा करनेकी कोशिश करनेवाले सज्जन पेड़को खतम करनेके लिए पेड़की जडको छोड़कर पेड़के पत्ते काटनेवालेकी तरह उपहासास्पद बनते हैं। और यदि वे उकवतको ऊपरसे बंद करने, शरीरकी गंदगीको निकालनेसे रोकनेमें सफल भी हो जाते हैं तो शरीर अपनी गंदगी निकालनेका यह मार्ग छोड़कर दूसरा मार्ग पकडता है और शरीरके अपनी गंदगी निकालनेकी इस नयी रीतिका नाम फिर कोई दूसरा भी रोग पड़ता है। फिर इस दूसरे रोगकी चिकित्सा होती है और उसको दबा देनेके बाद वही गंदगी किसी तीसरे रोगके रूपमें प्रस्फुटित होती है।

अत. उकवतसे मुक्ति पाने अथवा किसी भी रोगसे मुक्ति पानेका उपाय है शरीरकी सफाई—रक्तकी सफाई—यदि रक्तकी गंदगी निकाल दी जाय तो कोई भी रोग क्यों न हो, वह कितना ही जीर्ण क्यों न हो जरूर जायगा और यदि रक्त शुद्ध रखा जाय तो फिर किसी भी रोगके होनेका डर नही रहेगा। यहा मैं रक्तको साफ रखनेकी नही, रक्त साफ करनेकी विधि बताऊंगा और आप दोनोंकी विधि जान जायंगे।

रक्तशुद्धिके लिए आवश्यक है कि हमारे मलमार्ग ठीक काम करें। तब हम अपने शरीरमें नित्य पैदा होनेवाली गदगी निकाल सकेंगे पर पुरानी गंदगी निकालनेके लिए हमें इन मार्गोंको उचित सहारा देना होगा।

उचित सहारेका मतलब यह है कि हम अधिक-से-अधिक शुद्ध वायुमें रहें। जिनके सारे शरीरपर उकवत हो रहा है अथवा शरीरपर बड़े-बड़े चकत्ते पड़ गये हैं अथवा जिनका उकवत बह-बहकर उन्हें कष्ट दे रहा है उन्हें तो कुछ दिनके लिए शहरकी दूषित गदी नालियों एवं धुएकी बदबू-भरी हवासे दूर शहरके बाहर अथवा किसी साफ-सुथरे गांवमें रहना चाहिए एवं कपड़ोंका उपयोग कम-से-कम करना चाहिए। यदि कपड़े पहने जायं तो जाड़ेके बचावके लिए ही। मोजे, कोट, पैंट, नेकटाईकी अधेरी कोठरीमें अपनेको बंद करके उकवतसे मुक्ति पानेकी उम्मीद करना व्यर्थ है।

पानी दो-ढाई सेर रोज जरूर पीना चाहिए कि पेशाब साफ होता रहे और पानीका उपयोग शरीरको साफ करनेके लिए भी खुलकर करना चाहिए। गरमीके दिनोंमें दो-तीन बार नहाना चाहिए और नहानेके पहले खुले हाथसे रगड़-रगड़कर शरीरको खूब गरम कर लेना चाहिए और नहानेके बाद शरीरको तौलियेसे न पोंछकर शरीरका पानी स्वयं सूखने देना चाहिए। जाड़ेके दिनोंमें साधारण स्नानके अलावा सूर्योदयके पहले ही शौचादिसे निवृत्त होकर शरीरके एक-एक अगको खूब ठंडे पानीसे धोना चाहिए। इसके लिए पहले एक पैरको थोड़े पानीसे धोकर फिर उसे इतना रगड़ना चाहिए कि पानी बिल्कुल सूख जाय, फिर दूसरा पैर इसी तरह साफ करना चाहिए, फिर दोनों हाथ तब पेट और छाती, फिर पीठ। पीठके लिए तौलिएका उपयोग हो सकता है। अतमे सिर-मुहको पानीसे धोकर सिरको तौलियेसे पोंछकर एवं मुंहको हाथोंसे रगड़कर पानी सुखा लेना चाहिए। केवल इस एक विधिके प्रयोगसे मुंहासे, सेहुआ एवं खाज चली जायगी। एक्जिमाके रोगी शरीरपर जहां एक्जिमा हो उसे रगड़नेसे बचावें।

नदी-तालाबके निकट रहनेवालोंको स्नानकी एक बढ़िया विधि बताई जा सकती है। वह यह है कि धूप निकलनेपर तालाबमें खूब नहाकर बाहर रेतपर जाकर लेटना या टहलना चाहिए और शरीरपरका पानी, सूखने एवं उसपर धूप लगने देनी चाहिए। बदन गरम हो जानेपर

कुछ देर स्नान करना चाहिए और फिर धूप लेनी चाहिए। इस प्रका तीन-चार बार जल-स्नान एवं धूप-स्नान किया जाय। यह स्नान रोग नहीं तो सप्ताहमें दो-तीन बार भी किया जा सके तो लाभ बहुत शीघ्र हो

जब कभी उकवतमें जलन हो उसपर नारियलका तैल लगाना चाहिए। इससे त्वचा मुलायम रहेगी।

पेट हमेशा साफ रहना चाहिए। इसके लिए अधिक फल एवं तरकारियोंका प्रयोग करना चाहिए। इसपर भी यदि काम न चले तो एनिमाका प्रयोग करना चाहिए। कुछ दिनके एनिमाके प्रयोगसे जब पुराना मल साफ हो जायगा तो आंतें स्वयं काम करने लगेंगी, इस बीच आंतोंको सबल बनानेके लिए कोई कसरत करनी चाहिए। टहलना आंतोंको सबल करनेवाली बढ़िया कसरत है। इससे आंतें सबल होने के साथ-साथ भीतरी सभी अगोंकी हलकी-हलकी एवं बढ़िया कसरत होती है। उकवतके रोगीको अपनी शक्तिके अनुसार चारसे आठ मीलतक घंटेमें चार मीलकी रफ्तारसे नित्य अवश्य टहलना चाहिए।

हमारा रक्त क्षार-प्रधान है। उसमें अम्लताका भाग अति न्यून है। यदि हमारा भोजन क्षार-प्रधान रहे तो रक्तका यह संतुलन बना रहे एवं इसमें अम्लता बढ़नेकी—उसके गदे होनेकी नौबत ही न आवे। सभी तरहकी तरकारियां, सभी फल एवं ताजा कच्चा दूध क्षारकारक हैं। हरी पत्तीदार भाजियां एवं ठोसके बजाय रसीले फल अधिक क्षारमय हैं। सभी अन्न, चीनी, घी, तेल, उबाला दूध एव दूधसे बने पदार्थ अम्लकारक हैं। सभी मसाले एवं नमक प्रदाहकारक हैं। इनका उपयोग होनेपर इनका कुछ भाग त्वचाद्वारा निकलता है जिससे इनके निकलते समय त्वचामें जलन उत्पन्न होती है एवं उकवतमें खाज चलती एवं बढ़ती है अतः मसाला सर्वथा त्याज्य है। प्याज, अदरक, लहसुन, मूली-सी भी तेज चीजका उपयोग इसी कारण उकवतके रोगीको नहीं करना चाहिए।

उकवतके रोगीको पहले कुछ दिन केवल क्षारकारक खाद्यों अर्थात् फल-तरकारियोंपर ही रहना चाहिए। तीनसे सात दिनतक रोगी केवल

फल-तरकारियां ले। दिनमें केवल तीन बार खाए एवं एक बारमें केवल एक ही चीज खाई जाय। इस विधिसे अधिक खानेकी बुरी आदतसे बचा जा सकेगा एव जो खाया जायगा वह आसानीसे पचेगा। फल-तरकारियों-के बाद फल-दूधपर रहा जाय। दूध तभी लिया जाय जब दूध शुद्ध मिलने-की आशा हो अन्यथा सवेरे फल एवं दोपहर-शामको चोकरसमेत आटेकी रोटी एवं बिना नमककी उबली हुई तरकारियां ली जायं। पाठकोंको बिना नमककी तरकारियां और रोटी खानेकी बात कुछ कठिन-सी प्रतीत होगी पर फलाहार एव एनिमाके बाद जब पेट साफ हो जाता है, भूख जग जाती है एवं जिह्वाकी मैल छट जाती है तो यही भोजन अपने स्वाभा-विक रूपमें बहुत प्रिय एवं तृप्तिकारक प्रतीत होता है। आगे चलकर दोपहर एवं शामको भोजनके साथ दो-दो तोले शुद्ध नारियलका तेल अथवा चार-चार तोले सूखे नारियलकी गिरी ली जा सकती है। घीके मुकाबलेमें नारियलका तेल इसलिए अच्छा है कि वह क्षारकारक है एव जमाए तेलकी कृपासे घी मिलना असंभव भी हो गया है।

रोटी, सब्जी, नारियल एवं फलपर हफ्तों क्या महीनों रहा जा सकता है। कई लोग तो स्वयं इस भोजनको छोड़ना नही चाहेंगे। आगे इस भोजनमें दूध-दही जोड़कर इसे संतुलित बनाया जा सकता है। जिन्हें दूध-दहीकी सुविधा नही है वे थोड़ी दाल ले सकते है अथवा अच्छा हो कि वे कुछ मेवे लें।

उकवतमें गाजर एवं खरबूजेका कल्प विशेष काम करता है। इसके लिए गाजर अथवा खरबूजा दिनमें तीन-चार बार खाना चाहिए और नित्य एनिमा लेकर पेट साफ करते रहना चाहिए। एक डेढ़ सप्ताह बाद केवल तीन या दो बार ही गाजर अथवा खरबूजा लिया जाय और उसके साथ पाव-पावभर गायका दूध। धीरे-धीरे बढ़ाकर दूधकी मात्रा एक पावसे आध सेरतक की जा सकती है। दूध सवेरे-शाम कच्चा ही लेना चाहिए और दोपहरको गरम। दूध और गाजर अथवा खरबूजेका प्रयोग कई दिनों-तक चल सकता है, कोई हानि नही है। रोग जानेपर एवं जब इच्छा हो

दोपहरको फल-दूधके बदले रोटी-सब्जी ली जा सकती है एवं धीरे-धीरे साधारण संतुलित भोजनपर आया जा सकता है। खरबूजेके साथ दूधके प्रयोगपर कई लोगोंको आपत्ति हो सकती है। मैं कितने ही रोगियोंको खरबूजेके साथ दूधका प्रयोग करानेसे प्राप्त अनुभवके आधारपर कह सकता हूं कि इस प्रयोगसे सिवाय लाभके किसीको भी किसी प्रकारकी हानि होनेकी *कोई संभावना नहीं है।*

जल-स्नानके साथ-साथ धूपका प्रयोग बतलाया गया है। जो यह स्नान न लेते हों अथवा जो लेते हों वे भी धूपका प्रयोग नित्य करें। सूर्य सभी जीवोंका प्राणदाता है एवं वह शरीरसे गंदगी निकालनेमें भी मदद करता है। धूपसे पूरा फायदा उठानेके लिए नित्य पंद्रह-बीस मिनट या आध घंटा प्रातःकालकी धूपमें रहना चाहिए एवं सप्ताहमें एक-दो बार *दिनके ग्यारह बजेसे तीन बजेके अंदर धूपमें आध घंटेके करीब नंगे बदन* रहना चाहिए कि शरीरसे पसीना बह चले। इस समय सिरपर ठंडे पानीसे भीगा तौलिया रखना चाहिए एवं बीच-बीचमें थोड़ा गरम पानी पीते रहना चाहिए। पसीना बह चलनेपर ठंडे पानीसे खूब अच्छी तरह नहाना चाहिए। इस नहानके बाद एक विशेष ताजगी एवं स्वच्छताका अनुभव होता है एवं दिमागसे उलझाव दूर होनेका। इसे कोई भी साधारण स्वस्थ आदमी भी करके देख सकता है।

उकवतमें मिट्टीका प्रयोग बहुत लाभकर साबित हुआ है। जिनको किसी खास जगह या एक-दो जगह उकवत हो वे कोई भी साफ-स्वच्छ *मिट्टी ठंडे पानीमें भिगोकर एवं लप्सी-सी गीली बनाकर रोगके स्थानपर* किसी कपड़ेकी सहायतासे बांध दें। यह पट्टी एक घंटेतक उकवतपर रह सकती है और दिनमें तीन-चार बार बांधी जा सकती है। रातको सोते समय बांधी जाय तो घंटों अथवा रातभर बंधी रह सकती है। जिनके सारे शरीरपर *या* जगह-जगह उकवत हो वे मिट्टीको खूब गीली करके सारे शरीरपर लगावें तथा धूपमें रहकर सुखा लें और मिट्टी सूख जानेके बाद अच्छी तरह स्नानकर शरीर साफ कर लें। मिट्टी रोगके जहर को खींचती तथा जलन और खाजको तुरंत बंद करती है।

यह साधारण-सा चिकित्सा-क्रम है और सस्ता भी, जिसपर चलकर कोई भी अपनेको उकवतसे मुक्त कर सकता है। सस्ता पैसेके हिसाबसे है पर मानसिक बल और दृढ़ताकी तो जरूरत है ही, जिसके न होनेकी शिकायत गरीब-अमीर किसीको न होनी चाहिए।

पर कुछ लोगोंका उकवत इतना गहरा होता है, उसका विष इतना जड़ जमाए होता है कि इस चिकित्सा-क्रममें महीनों लगे रहनेपर ही वह जाता है। इस समयको कम करनेका, बहुत कम करनेका साधन है उपवास। ऊपर बताये चिकित्सा-क्रमके साथ-साथ यदि प्रति सप्ताह एक दिनका उपवास केवल जल पीकर किया जाय तो यह समय कम हो सकता है पर और शीघ्र लाभके लिए एकसे तीन सप्ताहके उपवासकी जरूरत हो सकती है। प्रायः इस लंबे उपवास-कालमें ही उकवत चला जाता है और जिनका उकवत कष्टकर होता है वे तो उपवासकी ओर विशेष आकृष्ट होते हैं। उपवास आरंभ करते ही उकवतकी खाज और जलनका जाना शुरू हो जाता है; पर लंबा उपवास किसी उपवासके विशेषज्ञकी देख-रेखमें ही करना चाहिए। उपवास-कालमें उपवासके अनेक खतरे पैदा होते हैं अतः वह जानकारके सामने ही होना चाहिए। तीन दिनका उपवास कहीं भी किया जा सकता है और तीन दिनका उपवास उकवतका तीव्र कष्ट कम करनेके लिए काफी है।

उकवत अग्निमांद्य, गठिया, मधुमेहके उपसर्गरूपमें भी होता है। ऐसी दशामें उकवत इन रोगोंके जानेके बाद ही पूरे तौरसे जाता है। जिन बच्चोंको माका दूध कम मिलता है और जिन्हें बोतलका अथवा अस्वच्छ दूध पिलाया जाता है उन्हें भी अक्सर उकवत हो जाता है। ऐसे बच्चोंको दूधकी मात्रा कम करने तथा साथमें कुछ फलका रस अथवा फल खिलानेसे उन्हें तोला-आध तोला शहद पानीमें मिलाकर पिलानेसे उनका उकवत आसानीसे चला जाता है।

× × ×

श्रीमदनलालजीकी अधूरी कहानी पूरी सुननेको बहुतसे पाठक उत्सुक

होंगे। मदनलालजीको मंद ज्वर, पुराना आव तथा उकवत भी था। इन रोगोंने उनके शरीरको बहुत क्षीण बना दिया था जिससे उनका वजन घटकर केवल एक मन दो सेर रह गया था। पहले दो रोगोंके लिए उन्होंने एक सप्ताहके उपवासके बाद एक डेढ महीनेका मठेका कल्प किया। पर प्राकृतिक चिकित्सामें तो माना जाता है कि सभी रोग एक हैं और उन सबकी चिकित्सा भी एक है अतः इन रोगोंके जानेके साथ-साथ उनका उकवत भी चला गया और उनका वजन, जो एक मन दो सेर था बढ़कर एक मन बाईस सेर हो गया।

: ११ :

# गठिया

शरीरमें पोषण पहुंचानेका एक ही द्वार है मुख, लेकिन शरीरके उपयोगके बाद भोजनके बचे भाग और शरीरयंत्रके परिचालनसे जो कचरा उत्पन्न होता है उसे निकालनेके लिए चार द्वार हैं—मल, मूत्र, त्वचा एवं नासिका—जिसके द्वारा शुद्ध वायु अंदर जाती है और रक्तकी गंदगी लेकर बाहर आती है। जब ये मार्ग शरीरकी पूरी-पूरी सफाई नहीं कर पाते तो रक्त धीरे-धीरे बची हुई गंदगीसे लद जाता है। रक्तकी शुद्धता-पर ही जीवन निर्भर है, अतः हमारी जीवन-रक्षाके हेतु दयालु प्रकृति इस गंदगीको जुकाम, अतिसार, ज्वर आदि नवीन रोग पैदा करके तेजीसे निकालनेकी कोशिश करती है, पर मनुष्य प्रकृतिके इस सत् प्रयासको न समझकर शरीरसे निकलती गंदगीको दवा आदिका प्रयोग कर बहुधा रोकनेकी कोशिश करता है और प्रायः सफल भी होता है। तब प्रकृति यथासंभव हमें जीवित रखनेके लिए उस गंदगीको शरीरके दुर्बल अंगोंमें इकट्ठा कर देती है। इस प्रकार तीव्र रोगोंको दबाकर हम जीर्ण रोगोंके चंगुलमें फंसते हैं। यही गंदगी जब जोड़ोंमें जमा कर दी जाती है तब जीर्ण रोग गठियाका प्रादुर्भाव होता है। यह तो सभीने देखा होगा कि गठियाका रोग कभी एकाएक नहीं होता, उसके पहले अनेक तीव्र रोगोंकी श्रृंखला रहती है। गठिया भी जब शुरूमें आती है तब अकेले नहीं आती, उसके साथ ज्वर अवश्य रहता है। यदि उस समय उपवास, एनिमा आदि प्राकृतिक साधनोंका सहारा लिया जाय तो ज्वर जानेके साथ-साथ गठिया भी चली जाय।

आखिर, शरीरमें इतनी गंदगी इकट्ठी ही क्यों होती है जिसे मलद्वार पूरी तरह निकाल नहीं पाते और जो रोग-उत्पत्तिका कारण होती है?

इसका प्रधान कारण है हमारा भोजन। हमारा रक्त क्षार-प्रधान है। रक्तमें क्षारकी यह प्रधानता तभी रह पाती है जब हमारा भोजन क्षार-प्रधान हो। पर इसके विपरीत जब हमारे भोजनमें अम्लकारक खाद्यों, छटा चावल, चोकर निकाला आटा, सफेद चीनी, दालें, तली चीजें, मांस, अंडा, मिर्च-मसाले खटाई आदिकी अधिकता रहती है और क्षार पैदा करनेवाले खाद्य, फल और तरकारियोंकी मात्रा आधेसे भी कम रहती है तब रक्तमें क्षार-तत्त्वोंकी कमी पड़ना स्वाभाविक है।

## डाक्टर और वैद्य

इस साधारणसे कार्य और कारणको न समझकर डाक्टर और वैद्य *गठियाकी चिकित्सा करते वक्त अंधेरेमें ढेला फेंका करते हैं। भोजन और* रोगके इस वैज्ञानिक सबंधको वे कितना कम समझते हैं उसका इसी एक बातसे पता चलता है कि वे गठियाके रोगीके लिए फलकी मनाही कर देते हैं और तरकारियां बहुत कम खानेको देते हैं। वे अमुक खाद्यके ठंडे होने और अमुकके गरम होनेके झूठे हौवेसे डरते-डराते रहते हैं। क्षारमय खाद्य, फल-तरकारियां तो खास तौरसे ठंडे माने जाते हैं; फिर उन्हें गठियाके रोगीको वे भला कैसे दें कि जिस रोगका कारण वे ठंड लगना समझते हैं?

क्षार अम्लताके प्रभावको मिटाते हैं, क्षारके शरीरमें कम पहुंचनेपर अम्लता शरीरकी अस्थियोंकी ओर आकर्षित होती है, क्योंकि अस्थियां अधिकतर चूने (कैलशियम) की बनी होती है, जो क्षार हैं। पर अस्थियोंसे क्षार अलग तो हो नहीं पाता, *अतः यह अम्लता उन्हींपर चिपक जाती* है, जिससे जोड़ोंके हिलनेमें दर्द एवं कठिनाई होती है। इसी कठिनाईको *गठिया नाम मिलता है। अम्लताके बढ़नेको* साधारणतः यूरिक एसिड-
है, जिससे जोड़ोंके हिलनेमे दर्द एवं कठिनाई होती है। इसी कठिनाईको गठिया नाम मिलता है। अम्लताके बढ़नेको साधारणतः यूरिक एसिड-
की वृद्धि कहा जाता है; अक्सर डाक्टर भी *रोगका कारण बताते वक्त* इस शब्दका प्रयोग करते हैं।

## दांत और टांसिल

डाक्टर यह मान चुके हैं कि उनके पास गठिया रोगकी कोई पुरअसर दवा नही है, पर रोगी आ जाय तो कुछ करना तो चाहिए हीं, अतः वे कुछ-न-कुछ देते ही रहते हैं। और जब रोगीको कोई राहत नही मिलती तो अंतमें वे उसे अपने सारे दांत उखड़वा देनेकी राय देते हैं, और टांसिल कटवा देनेकी। मैंने कई युवकोंके स्वस्थ, सुंदर दांत उखड़े देखे हैं, पर उनके डाक्टर उनकी गठिया उखाड़नेमें जरा भी सफलता नही पा सके है। टांसिल काट देनेका तो जैसे डाक्टरोंको खब्त-सा रहता है। वे गठियामे ही नहीं, कितने ही रोगोंमें इन्हें काट देते हैं, पर लाभ शायद ही कभी कुछ होता हो। यदि गठियाकी समुचित चिकित्सा की जाय तो दांत निकलवानेकी जरूरत न हो, न टांसिल कटवानेकी। यदि वे बढ़ भी गये होंगे तो चिकित्साद्वारा गठिया जानेके साथ-साथ वे भी चले जायंगे।

## चिकित्सा

गठिया जानेके लिए आवश्यक है कि शरीरसे मल तेजीसे निकले। नित्य पैदा होनेवाला मल तो शरीरमें रहे ही नही। इकट्ठा मल भी निकलता चले इसके लिए रोगीके मल-मूत्र तथा त्वचाकी अपना काम समुचित रूपसे संपादन करनेकी ओर अग्रसर करना चाहिए। रोगी हर समय स्वच्छ वायुमें रहे, ताकि रक्तको ओषजन प्राप्त हो और वह शुद्ध हो। बदबू, धुएंसे भरी कमरेकी गंदी हवा रक्तको साफ करनेके बजाय गंदा करती है, अतः रोगीके लिए पहला नियम यह है कि वह अधिक-से-अधिक समय बाहर—खुली जगहमें रहे और खुली जगहमे सोए भी।

पेशाबके साथ कितनी गंदगी निकलती है यह बहुत कम लोग जानते है, और जो कम पानी पीते हैं उनके शरीरमें वह गंदगी इकट्ठा होती रहती है; उन्हें एक दूसरा नुकसान यह भी होता है कि इसकी वजहसे उन्हें कब्ज भी होने लगता है। गठियाके रोगीको गर्मीके दिनोंमें तो और अधिक, पर जाड़ेके दिनोंमें भी दो सेर पानी जरूर पीना चाहिए। अच्छा हो कि सवेरे और शामको गरम पानीमें एक-दो तोला किसी नीबूका रस

निचोड़कर पिया जाय। केवल इसी प्रयोगसे कई लोगोंकी गठिया चली गई है।

त्वचासे ठीक काम करानेके लिए आवश्यक है कि रोमकूप खुले रहें। इसके लिए नित्यके स्नानसे भी *अधिक लाभदायक है त्वचाको हथेली या किसी तौलियेसे खूब रगड़ना।* इसका अर्थ यह नहीं है कि स्नान न किया जाय। स्नान जरूर किया जाय, पर स्नानके पहले *यह क्रिया करके* स्नानके लाभको बढ़ाया जा सकता है एवं रगड़नेसे शरीरके गरम हो जानेके कारण ठंडे पानीसे *नहाना भी आनंददायक प्रतीत होगा।* यदि रोगी कमजोर हो अथवा जोड़ोंमें इतना दर्द हो कि हाथ-पैर चलाना कठिन होता हो तो इस क्रियामें दूसरेसे मदद ली जा सकती है। गठियाके रोगी, जो गरम पानीसे नहानेके आदी हो गये होंगे, इस क्रियाके सहारेसे ठंडे पानीके स्नानका लाभ एवं आनंद ले सकते हैं। क्योंकि रगड़नेसे शरीर गरम हो जाता है और उसके बाद नहाना बहुत सुहाता है। जो रोगी बहुत कमजोर हों वे ठंडे पानीमें थोड़ा गरम पानी मिलाकर उसकी ठंडक कम कर ले सकते हैं।

त्वचासे तेजीसे काम करानेका एक उत्तम साधन है पसीना लाना। *गठियाके लिए इसके उपयोगकी सिफारिश आयुर्वेदमें भी मिलती है।* स्वेदनका एक सरल रूप धूपस्नान है। इसके लिए खुले बदन कुछ देरतक धूपमें रहना चाहिए। सिर पानीसे भीगे तौलियेसे ढका रहे। पसीना पंद्रह-बीस मिनटमें आ जायगा। आध घंटेसे अधिक धूपमें रहनेकी जरूरत नहीं है। कई रोगियोंको शुरूमें पसीना बिलकुल नहीं या कम निकलता है, पर तीन-चार नहानके बाद उन्हें भी पसीना आने लगेगा। धूप-नहान समाप्त करनेके बाद ठंडे पानीसे नहा डालना चाहिए, या कम-से-कम *गीले तौलियेसे बदनको पोंछकर साफ कर लेना चाहिए।* यह स्नान प्रति सप्ताह दो-तीन बारसे ज्यादा लेनेकी जरूरत नहीं है। जिन दिनों धूप न मिले उन दिनों गरम पानीमें पैर रखकर या सारे बदनमें भाप लगाकर पसीना निकाला जा सकता है।

सुईसे न खोदिए। जब कभी साफ करनेकी जरूरत मालूम पड़े तो एक छोटा-सा रेशमका डोरा लेकर उससे साफ कर लीजिए। दांतोंमें कोई भी बाजारू दवा लगाकर उन्हें निकम्मा न बनाइए। दवा लगानी ही हो तो सेंधा नमक मिला सरसोंका तेल अथवा नींबूका रस लगाना काफी होगा।

भोजनके बाद कम-से-कम तोला-दो-तोला मूली, गाजर, खीरा, ककड़ी, सेब, अमरूद-सी कोई कड़ी चीज खाना न भूलिए। इनको चबाकर खानेसे दांत साफ होंगे। फल और तरकारियोंका क्षार दांतोंको साफ करता है। इनका कोई अंश दांतोंमें रह भी जाय तो उतनी जल्दी नहीं सड़ता जितना पकी चीजका। इस कार्य-क्रमपर चलनेसे पायरिया ही नहीं जायगा, दांतोंकी पीड़ा, हिलना, मसूड़ोंकी खराबी आदि भी चली जायगी।

: २३ :

# टौंसिल

प्रकृतिने शरीरकी रचनामें बड़ी मितव्ययितासे काम लिया है और उसने इसमें ऐसी कोई चीज नहीं रखी है जो निरुपयोगी हो, पर उपजिह्विका (टौंसिल) के संबंधमें सर्जनोंका मत है कि वह बिलकुल बेकार है और इसीलिए खान-पान या रहन-सहनकी खराबीसे उसमें जरा भी विकार आनेपर उसे फौरन निकलवा देनेकी राय देते हैं और लोग, विशेषकर बच्चे उसे निकलवाते जा रहे हैं, हालां कि इसे निकलवा देनेपर शरीरकी रोग-निवारक क्षमता बहुत घट जाती है जिससे यह स्पष्ट हो जाता है कि उसे निकलवाना लाभदायक कहांतक होगा, उलटे हानिकारक ही होता है।

## रचना और कार्य

उपजिह्विका बादामके आकारका एक पिंड है जो कंठके प्रवेश-द्वारके दोनों ओर एक-एक है। उसमें लसिका-तंतु रहता है और उसका कार्य शरीरके ऊपरी भाग और सिरको शारीरिक विकार और विषाक्त पदार्थोंसे मुक्त करना है। इसकी रचना लसिका-ग्रंथि-जैसी होती है और ऊपर श्लैष्मिक कला चढ़ी होती है जिसमें पन्द्रहसे बीसतक छिद्र रहते हैं। लसिका कणोंवाले ढीले तंतु ही इसमें मुख्य रूपसे पाए जाते हैं जो गाठोंके रूपमें जहां-तहां बिखरे रहते हैं। इससे यह जान पड़ता है कि यह लसिका कणोंका निर्माण करती है जो वहांसे चलकर शरीरमें पहुंचते हैं और पाचनमें सहायक होते हैं। यह खाद्यके साथ मुखमें प्रवेश करनेवाले जीवाणुओंसे शरीरकी रक्षा करती है। इस प्रकार उपजिह्विका रोगसे शरीरकी रक्षा करनेका पहला साधन है।



चित्रमें नं० (१) टॉसिल (उपजिह्विका) (२) कौवा (घंटिका) (३) जीभ

## लक्षण

विषाक्त पदार्थोंके कारण उत्पन्न प्रदाहसे यह सूजकर बड़ी हो जाती है और तब यह नीचेके जबड़ेकी अस्थिके ठीक नीचे कंठके सिरेपर ऊपरकी ओर निकली देखी जा सकती है। प्रदाहकी अवस्थामें इसे दबानेपर दर्द होता है, कोई चीज निगलनेमें तकलीफ होती है और कंठ-कर्णा नलिकामें

कानकी तरफ भी दर्द मालूम हो सकता है। जीभपर मैल बैठ जाती है, कंठमें क्षत और प्रदाह होता है और तापमान १०४° या १०५° तक बढ़ जा सकता है। शोथवाला क्षेत्र गंदे स्रावसे ढक जाता है। पहले तो एक ही उपजिह्विका ग्रस्त होती है, पर जल्द ही विकार दूसरी ओर भी पहुंच जाता है और दोनोंके बीच अवस्थित घंटिका भी सूज जाती है।

## कारण

उपजिह्विकामें प्रदाह होनेके पहले जुकाम प्रायः देखा जाता है। श्वेत-सारीय पदार्थ—रोटी, चावल, आलू—अपेक्षाकृत सस्ते होते हैं इसलिए गरीब देशोंके लोग अन्य महंगे पदार्थोंके बदले इन्हें ही विशेष रूपसे खाया करते हैं। रोगकी उत्पत्तिमें इन पदार्थोंकी अधिकता भी प्रकारांतरसे सहायक होती है, पर मुख्य कारण है शरीरकी विषमयता। ठंड लगने या अजीर्ण, अनिद्रा, कब्ज-जैसे किसी कारणसे शरीरकी जीवशक्तिका ह्रास होनेपर यह एकाएक प्रकट हो जाया करता है।

इस रोगसे आहारका बहुत अधिक संबंध होता है। अतिभोजन, श्वेत-सारीय पदार्थकी अधिकता, सफेद चीनी, तली-भूनी चीजें, मिर्च-मसाले, निःसत्त्व तरकारियां, चाय, कहवा आदि आहार-संबंधी दोषोंमें गिनाए जा सकते हैं। आहारमें इन पदार्थोंके अधिक होनेपर अम्लकी उत्पत्ति होती और उनमें इस अम्लका प्रभाव नष्ट करनेवाला क्षार, जो शरीरके मलके निष्कासन और स्वास्थ्यके लिए बहुत आवश्यक है, बहुत कम होता है। मैदेसे बननेवाली चीजें अधिक खानेपर भूखकी शांति और उष्णताकी प्राप्ति अवश्य होती है, पर ऐसे खाद्य पदार्थोंसे विटामिनों और खनिज लवणोंकी प्राप्ति नहीं होती जो रोगके निरोधके लिए आवश्यक है। रोगकी निरोध-शक्तिकी अप्राप्तिके अलावा एक बात यह भी है कि मैदेसे बनी हुई चीजें अधिक खानेपर कब्ज होता है जो यह रोग उत्पन्न करनेवाली विषमयताका मुख्य कारण है।

जिस तरहका आहार आजकल ग्रहण किया जाता है वह कब्जका मुख्य कारण है। ऐसे बहुत कम लोग होंगे जो फेफड़ोंका उचित रूपमें प्रयोग

करते हों और हलकी सांस लेनेका अर्थ होता है मलका कम निकलना। बुरे आहारका वृक्कोंपर भी हानिकारक प्रभाव होता है। त्वचाको भी अपना काम करनेके लिए बहुत कम अवसर दिया जाता है और यह खयाल ही नही किया जाता कि वह भी मल-विसर्जन करनेवाला एक मुख्य मार्ग है। उसमें हवा और धूप न लगनेपर वह कमजोर हो जाती है। इस प्रकार कोई भी मलमार्ग अपना कार्य उचित रूपमे नही कर पाता। ऐसी हालतमें अम्लकारक पदार्थ ग्रहण करनेपर अतिरिक्त मल निकालनेमे ये मार्ग समर्थ होंगे इसकी आशा नही की जा सकती और यही किसी-न-किसी रोगकी उत्पत्ति अनिवार्य कर देता है।

शरीरकी इस विषमयताकी स्थितिका विचार करते हुए उपजिह्विकाका प्रदाह कभी-कभी बढ़ जाना कोई आश्चर्यकी बात नही है। सर्दी, ज्वर, चर्मस्फोट आदिकी ही तरह इसे भी हमें शरीरकी विषमयताकी तीव्र प्रतिक्रियाकी दृष्टिसे देखना चाहिए।

## निवारणके उपाय

खैरियत यही है कि उपजिह्विकामें प्रदाह होनेपर रोगीको खानेकी इच्छा ही नही हुआ करती। यह शरीरकी रक्षणात्मक प्रतिक्रिया है। दौरा जल्द-से-जल्द समाप्त करनेका सहज तरीका यह है कि जबतक रोगकी तीव्रताके लक्षण बिलकुल दूर नही हो जाते तबतक—साधारणत: दोसे चार दिनोंतक—ठोस खाना बिल्कुल न देकर संतरे, नीबू, आदिका रस, शहद और जल दिया जाय; एनिमा रोज लिया जाय जिसमें विकृत मल-बिलकुल निकल जाय।

उपवाससे अतिरिक्त अम्लकारक पदार्थका ग्रहण ही नही बंद होता बल्कि शारीरिक शक्तिको शरीरकी सफाईमें लगनेका अवसर भी मिल जाता है। कुनकुने पानीसे स्नान करना और गरम तथा ठंडे जलसे बारी-बारीसे मेहनस्नान करना मलको विघटित कर बाहर निकाल देता है जिससे जल्द आरोग्य प्राप्त होनेमें सहायता मिलती है।

सारे शरीरकी सफाई हो जाना बहुत आवश्यक है। स्थानीय उपचारोंसे

क्रिया बढ़ जाती है। घर्षण जोरदार होना चाहिए जिससे चमड़ेमें चमक आ जाय। केवल घर्षण ऐसा कार्य है जिससे ठंड लगनेकी संभावना जाती रहती है, क्योंकि इससे त्वचाकी निरोधशक्ति बहुत बढ़ जाती है।

धूप और वायुका स्नान भी स्वास्थ्यके लिए कम महत्त्वपूर्ण नहीं है। अगर धूप और खुली हवामें थोड़ी देर भी बदन रगड़ा और व्यायाम किया जाय तो त्वचाकी सारी क्रियाएं उन्नत हो जायंगी और त्वचा ही नहीं फेफड़े, नाड़ियां और साधारण रूपमें सारा शरीर इससे लाभान्वित होगा। इससे शीतस्फोट, पैरोंकी ठंडक आदि जो रक्तप्रवाह-संबंधी दोष होंगे वे सब दूर हो जायंगे।

उपजिह्विका-प्रदाहके निराकरणसे उसका निवारण अधिक महत्त्वका विषय है। जीवन-यापनका विवेकपूर्ण ढंग, जिसमें किसी तरहकी कोई अति न हो, अपनाने, प्राकृतिक नियमोंका पालन करने और आहार संतुलित रखनेसे यह प्रमाणित हो जायेगा कि बहुतसे रोगोंका इस प्रकार निवारण किया जा सकता है। वास्तविक स्वास्थ्य बहुतसे छोटे-मोटे विकारोंका अंत कर देता और जीर्णरोगोंको अपने पास फटकने ही नहीं देता। उपर्युक्त नियमोंका अनुसरण कर उपजिह्विका प्रदाहका निराकरण और निवारण आसानीसे किया जा सकता है। रोग पुराना हो तो भी यही चिकित्सा चलाना चाहिए।

भी सहायता ली जा सकती है। नमक या नीबूके घोलसे गरारा करना विशेष लाभदायक होता है। इसके साथ ही सोनेपर छातीकी गीली पट्टी और गलेपर उसी प्रकार गलेकी गीली पट्टी भी लगाई जाय। छातीकी पट्टी गलेमें एकत्र विकारको छिन्न-भिन्न करनेके लिए आवश्यक है। इसके लिए जो कपड़ा काममें लाया जाय वह खूब साफ कर लिया जाय। पट्टियां रोज दो बार दोसे चार घंटेतक लगाई जायं और उन्हें जिस सूखे कपड़ेसे ढका जाय वह उनसे कुछ बड़ा हो। गरदन और रीढ़की मालिश विकारको विघटित कर दौरेकी उग्रता और अवधि कम कर देती है। धीरे-धीरे गरदन हिलाना भी लाभदायक होता है।

## आहारका क्रम

दौरा समाप्त हो जानेपर कुछ दिनोंतक केवल फल दिया जाय और अवस्थामें सुधार हो जानेपर उबली हुई तरकारियां और सलाद भी दिया जाय। साधारण अवस्था आ जानेपर पहला आहार, जो रोगका कारण हुआ है, शुरू करना मूर्खताका काम होगा। आहारमें फल, कच्ची और उबली तरकारियां, दूध-दही, गिरी और पूर्णान्न ही रखे जायं और चाय, कहवे, सफेद चीनी और मैदेकी चीजोंसे पूरा-पूरा परहेज किया जाय। सुधरे हुए आहारसे रक्तप्रवाहमें आवश्यक क्षार आ जायगा जो रोगका निवारण करता है। इस प्रकारके आहारसे मलका विसर्जन भी ठीक तरहसे होगा, कब्ज दूर हो जायगा और वृक्कोंकी सक्रियता बढ़ जायगी।

गहरी सांसवाले व्यायाम और शुद्ध वायुसे फेफड़ोंको अपना काम ठीक तरहसे करनेका अवसर मिलेगा, जिससे रक्तका ओपजनीकरण निश्चित हो जायगा। फेफड़ोंका उचित उपयोग बहुतसे छोटे-मोटे रोगोंका निवारण करता और साधारण स्वास्थ्य उन्नत कर देता है।

## जल आदिका प्रयोग

जलके उचित प्रयोगद्वारा त्वचा भी मल-विसर्जन और ताप-नियमनका काम उचित रूपमें करने योग्य बनाई जा सकती है। गरम और ठंडे जलसे स्नान और गीले कपड़ेसे घर्षण करनेसे त्वचाकी शक्ति और मलविसर्जनकी

क्रिया बढ़ जाती है। घर्षण जोरदार होना चाहिए जिससे चमड़ेमें चमक आ जाय। केवल घर्षण ऐसा कार्य है जिससे ठंड लगनेकी संभावना जाती रहती है, क्योंकि इससे त्वचाकी निरोधशक्ति बहुत बढ़ जाती है।

धूप और वायुका स्नान भी स्वास्थ्यके लिए कम महत्त्वपूर्ण नहीं है। अगर धूप और खुली हवामें थोड़ी देर भी बदन रगड़ा और व्यायाम किया जाय तो त्वचाकी सारी क्रियाएं उन्नत हो जायंगी और त्वचा ही नहीं फेफड़े, नाड़ियां और साधारण रूपमें सारा शरीर इससे लाभान्वित होगा। इससे शीतस्फोट, पैरोंकी ठडक आदि जो रक्तप्रवाह-संबंधी दोष होंगे वे सब दूर हो जायंगे।

उपजिह्विका-प्रदाहके निराकरणसे उसका निवारण अधिक महत्वका विषय है। जीवन-यापनका विवेकपूर्ण ढंग, जिसमें किसी तरहकी कोई अति न हो, अपनाने, प्राकृतिक नियमोंका पालन करने और आहार संतुलित रखनेसे यह प्रमाणित हो जायेगा कि बहुतसे रोगोंका इस प्रकार निवारण किया जा सकता है। वास्तविक स्वास्थ्य बहुतसे छोटे-मोटे विकारोंका अंत कर देता और जीर्णरोगोंको अपने पास फटकने ही नहीं देता। उपर्युक्त नियमोंका अनुसरण कर उपजिह्विका प्रदाहका निराकरण और निवारण आसानीसे किया जा सकता है। रोग पुराना हो तो भी यही चिकित्सा चलाना चाहिए।

: २४ :

# मुंहासा

ये छोटे दाने या फुसिया हैं जो उठती जवानीमे युवक-युवतियोंके कपोलोंपर उठ आते हैं। उठकर जाते रहते हैं। कई बार वर्षों यह सिल-सिला चलता रहता है। जहांसे यह जाते हैं वहाँ अपने पडावकी निशानी काले दागकी शकलमे छोड़ते जाते हैं। किसीको ये दो-चार-दस होते हैं तो किसीके सारे कपोलोंपर भिड़के छत्तेकी तरह छा जाते हैं। प्रायः पकने-पर इनमें जरा-सी मवाद पड़ जाती है और खील-सी निकलती है। खील निकलनेपर फुसीकी जगह कुछ गड्ढा-सा हो जाता है—साथमे जरा-सी सूजन।

युवतियां इससे बहुत घबराती हैं, युवक अपेक्षाकृत कम। वास्तव-मे मुंहासे सौंदर्यके केन्द्र मुखकी सुंदरताको कुरूपतामें परिणत कर देते है या कम-से-कम ऐसी कोशिश करते दिखाई देते है। दवा भी इसकी कोई अभीतक ईजाद नही हुई। एक बहनको किसी डाक्टरने जब यह सूचना दी तो वह हताश होकर बोल पडी कि 'न अभीतक टी० बी० की कोई दवा ईजाद हुई न मुहासेकी'। गोया मुहासे और टी० बी० समान रूपसे भयानक हैं!

क्रीम, पोमेड, पाउडर मुहासोंपर कोई काम नही करते। हा, इनकी बदौलत मुहपर पड़ी काली झाईपर लोगोकी नजर पड़नेसे, किसी हदतक, वे बचाते जरूर हैं और अधिक मुंहासे हो जानेपर उनके तनावसे होनेवाली तकलीफको, कुछ देरके लिए ही सही, कम कर देते है। पर इनके हमेशा इस्तेमालका फल यह होता है कि ये त्वचाका लावण्य हरकर उसे रूखा बना देते है, रोमकूपोंको फैलाकर उन्हे चौड़ा कर देते है जिसकी वजहसे फिर बिना उसको लगाए चेहरा दूसरोंके सामने ले जाने लायक नही जंचता। पर लोग उन्हे लगाते जाते हैं। तभी तो इनकी बिक्री बढ़ रही है।



मुंहकी त्वचाको सुंदर बनानेके लिये नींबूके ताजे रसमें रुई भिगोकर मुंहकी त्वचापर लगायें और रस सूख जानेपर मुंह धो लें।

इतना तो आप समझ ही गये होंगे कि मुंहासे गंदगीके द्वार हैं। मवाद, पंछा—गंदगी ही तो इनसे निकलती है। कुदरतने शरीरकी गंदगी निकालनेके लिए हमे मलद्वार, मूत्रमार्ग, रोमकूप और नाक दिया है फिर यह नया रास्ता क्यों? कायदा ही है कि जब लोगोंको सामनेके दरवाजेसे रास्ता नही मिलता तो पीछेकी खिड़कीसे भागते हैं, राजमार्गपर जुलूस चलता होता है तो गलीसे निकलते हैं। जिनको मुंहासा होता है उनके शरीरमें इतनी अधिक गंदगी होती है कि वह कुदरतके दिये रास्तोंसे पूरी न निकल सकनेके कारण गालकी खाल फाड़कर निकलती है। स्वभावतः हर शख्सकी यह कोशिश होती है कि मिहनत, कम-से-कम करनी पड़े अतः शरीरकी गंदगी भी शरीरकी कोमलतम त्वचा कपोलपर ही हमला करती है। क्या आपको इसमें कुछ सदेह है कि गालोंपरकी त्वचा बहुत नाजुक और झीनी होती है।

मुंहासेकी चिकित्सा बतानेकी जरूरत तो अब आपको महसूस नही होनी चाहिए—बात साफ है, घरके बड़े नालेको खोल दें, छोटी नालियां आप बंद हो जायंगी। आप कुदरतके दिये मलमार्गोंको पूरी तरह काम करने दें, उनपर भार कम डालें, मुंहासे स्वयं चले जायंगे।

## मलमार्ग

मलमार्गोंसे पूरा काम लेनेकी तरकीब पहले जान ल तब उनके कामको हलका करनेकी विधि बताऊंगा। उनसे पूरा काम लेनेके लिए, उनके ढीलेपनको दूर करें। पेट अच्छी तरह साफ हो, पसीना जोरसे निकले, पेशाब भी साफ हो और फेफड़े अपना काम ठीक-ठीक करें, बस इतनी-सी बात है। पेट अच्छी तरह साफ हो इसके लिए भोजनमे कुछ फल-तरकारियां अधिक जोड़ें, आटेसे चोकर न निकालें, अच्छी तरह चबा-चबाकर खाय और पेटकी कुछ कसरतें करें, टहलें। पसीना निकालनेके लिए मशक्कत करें। वह काम करें जिससे पसीना बह चले। यदि आपका काम बाबूगिरी है, बैठे-बैठे हुक्म चलाना है, या केवल कलम दौड़ाना है तो सवेरे उठकर मैदानमे थोड़ा दौड़ लिया करें, शरीरपर मेहनत डालनेवाली कुछ

कसरतें करें। पेशाब साफ लानेके लिए पानी अधिक पीयें। दूध, चाय, काफी, लस्सी पानीका काम नहीं करते। याद रखकर दो-ढाई सेर पानी जरूर पीयें। और फेफड़े ठीक काम करें, इसपर यदि आप उपर्युक्त कार्यक्रम चलाने लगे हों तो ध्यान देनेकी कोई जरूरत नहीं है। फेफड़ोंसे ठीक काम



मुंहकी त्वचाको सुंदर, दोषरहित बनानेके लिये उसपर भाप लगानी चाहिये—चित्रमें भाप लगानेकी तैयारी

लेनेके लिए सांसें लंबी लेनी चाहिए। उसे आप अपनी कसरतके साथ जोड दे सकते हैं। दोनों काम एक साथ होते रहेंगे। फिर कुछ दिन बाद आपको यह खयाल करनेकी जरूरत न होगी कि फेफड़े अपना काम पूरा कर रहे हैं या नहीं। हां, इतना खयाल जरूर रखें कि कसरत, मेहनत साफ जगह और खुली हवामें करें कि आपके फेफड़ोंको साफ हवा मिले। साफ

हवामें ही तो ओषजन अधिक होता है, जो आपके खूनको साफ करता है।

अब रही बात मलमार्गोंसे पूरा काम लेनेकी। वह आप अपने शरीरमें गंदगी पैदा होनेकी रफ्तारको कम करके कर सकते हैं। ज्यादातर गंदगी आप भोजनके जरिए अपने शरीरमें डालते हैं। मिर्च, मसाले, चीनी, चाय,



स्टोव या सिगड़ीपर रखे बर्तनसे उठती भापको चेहरेपर लगानेके लिये भापके बर्तन तथा चेहरेको किसी तौलियेसे ढक लेना चाहिये

काफी इन्हें गंदगी ही समझें। जिन चीजोंमें घी, चीनी, मिर्च, मसाले डाले जाते हैं वह भी भारी बनकर यही काम करती हैं। गोश्त, अंडे, मछली भी अच्छी चीजें नहीं हैं। यदि आप इस गंदगीकी गर्दन नापनेको उत्सुक



भाप लगानेसे रोमकूप खुल जाते हैं। उन्हें बंद करनेके लिये भाप लगानेके बाद चेहरेपर ठंडे पानीके छींटे मारने चाहिये या एक बरफका टुकड़ा मोटे कपड़ेमें रखकर चेहरेपर फेरना चाहिये।

हैं तो एक बात याद रखें कि चीजोंको कम-से-कम बिगाड़कर खायं। उन्हें अपने असली रूपमें इस्तेमाल करें और गंदगी दूर करनेवाले सिरमौर खाद्य

मौसमके फल और कच्ची तरकारियों (खीरा, ककड़ी, टमाटर, गाजर, पालक, पातगोभी आदि) का सेवन बढ़ा दें।

कम सोना, चिंतित रहना, भय, क्रोध, ईर्ष्या भी गंदगीके जनक हैं, इनसे भी बचें।

उपर्युक्त कार्यक्रम हाथमें लेते ही तत्काल आपके मुंहासे गायब नहीं हो जायंगे, यह आप समझ सकते हैं। इसका फल जरा सेवा करनेके बाद मिलेगा। मेवा पेड़से, आखिर कुछ दिन पानी देनेके बाद ही तो मिलता है।

## तात्कालिक उपाय

किसी बर्तनमें थोड़ा पानी खौलाइए और दस-पंद्रह मिनटतक भाप मुंहपर लगने दीजिए, फिर ठंडे पानीसे मुंह धो डालिए। कपोलोंपर इकट्ठी गंदगी पसीनेकी राह निकल जायगी और मुंहासे गायब होने लगेंगे। यह दस-पांच दिन कीजिए तबतक पूरे कार्यक्रमका असर आपके शरीरपर होने लगेगा और मुंहासोंकी जड़ कटने लगेगी।

## यह कार्यक्रम के दिन चलायें ?

तबतक, जबतक मुंहासे गायब न हो जायं और अगर चाहते हैं कि वे फिर न निकलें तो इसे चलाते ही जाइए। आपको कौन-सा पहाड़ उठानेको कहा जा रहा है। सिर्फ ठीक तरह खाने, कसरत करने और याद रखकर कुछ पानी ही पीनेको तो बताया गया है। क्या आप इसे अपनी तंदुरुस्ती कायम रखनेके लिए जरूरी नहीं समझते या अपनी तंदुरुस्ती कायम रखना नहीं चाहते।

क्या आप यह चाहते हैं कि कोई आपसे यह सब करा दे? या यह कि कोई दूसरा करे और लाभ आपको मिल जाय? यही सब तो आपके सवाल है जो दवाफरोशोंकी दूकानोंका फेरा करनेपर आपको मजबूर करते हैं, जहासे कुछ मिलनेके बजाय आपको ठगाना ही पड़ता है।

यह क्रम मुंहपर पड़े किसी प्रकारके दाग, मुंहपरकी भांईं, आंखोंके नीचे या चारों ओर पड़ी काली लकीर, चेचकके हल्के दागोंको भी दूर करनेके लिए समानरूपसे उपयोगी हैं।

: २८ :

# बालोंके रोग

बालोंका प्रयोजन निःसंदिग्ध रूपसे रक्षात्मक है। उनके मूलके चारों ओर कुछ ऐसी चीजें रहती हैं जो सिर और खोपड़ीको ताप या अन्य पदार्थोंके आघातसे बचाया करती हैं। इसका परिचय उस समय मिलता है जब बिल्ली या कुत्ता शत्रुसे लड़नेके लिए प्रस्तुत होता है। उस समय सारे बाल खड़े होकर कवचका रूप धारण कर लेते हैं। बालोंके जड़पर खड़े होनेकी बात प्रायः कही जाती है। अगर मानसिक आघात कठिन हो तो यह बात अक्षरशः सत्य होती है।

बालोंकी बाढ़ और उनके कार्योंके संबंधमें पूरी जानकारी न होनेके कारण उनके संबंधमें बहुत भ्रम फैला हुआ है। शरीरके सभी क्रियाशील अंगोंके संबंधमें एक ही नियम समान रूपसे काम करता है। यदि समुचित रूपसे उनका प्रयोग न किया जाय तो वे मंद पड़ते जाकर अंतमें बिलकुल निष्क्रिय हो जाते हैं। अगर किसी मर्मांगके संबधमें यह बात हो तो मनुष्यका अंत भी हो जाता है। अगर शरीरका कोई अंग इस प्रकारका नहीं है तो उसकी ओरसे मनुष्य लापरवाह हो जाता है। बालोंकी मूल ग्रंथियोंके सबंधमें भी यही हुआ करता है।

बाल त्वचाके गड्ढोंमें, जिन्हे रोमकूप कहते है, उत्पन्न होते हैं। उनका जो भाग इन गड्ढोंमें होता है वही उनका जीवित भाग है। बढकर रोमकूपसे बाहर निकल जानेपर उनके निर्माणका कार्य पूरा हो जाता है। ऊपरके हिस्सेमे कुछ मलने या लगानेसे उनके स्वास्थ्य या बाढ़में कोई अंतर नहीं होता। बालोंको पोषण केवल रक्तके द्वारा मूलमें पहुंचाया जा सकता है, इसलिए ऊपरसे कोई पदार्थ मलनेसे उन्हे किसी तरहका पोषण नही मिलता, इसलिए उत्तम-से-उत्तम पदार्थका भी खोपड़ीके द्वारा जड़ें

पहुंचाया जाना बेकार ही होता है। बढ़कर गड्ढेसे बाहर निकल जानेपर तो रक्तका भी उनपर कोई असर नहीं होता। वृक्षके मूलकी तरह रक्त



गरम पानीमें भिगोकर निचोड़े हुए तौलियेको सिरपर तीन मिनट रखनेके बाद ठंडे पानीसे भिगोकर निचोड़े तौलियेको एक मिनट सिरपर रखना चाहिये और इस प्रकार तीन-चार बार करना चाहिये। इससे बालोंका झड़ना रुकता है और नये बाल शीघ्र आते हैं।

बालोंके मूलका ही पोषण करता है; खोपड़ीके ऊपर निकल आनेपर उनकी स्थितिमें कोई सुधार नहीं किया जा सकता, क्षति भले ही पहुंचाई जा सके। हां, एक बात विचारणीय अवश्य है। वह है सिरकी मालिश। इसकी उपेक्षा नहीं की जा सकती, क्योंकि बालोंके स्वास्थ्यपर इसका विशेष प्रभाव हुआ करता है। आवरणमें रक्त-संवहनमें इस कार्यसे विशेष सहायता मिलती है और यह बालोंकी पुष्टि और अच्छी वृद्धिका कारण होती है। तेलोंकी मालिशमें यही विशेष रूपसे लाभदायक हुआ करता है। विचित्रता तो यह है कि मलने या मालिशके लिए तेल आदि पदार्थ न हों तो लोग बालोंकी मालिशका ख्याल भी नहीं करेंगे। तेलोंके लिए पैसा खर्च करनेका उपयोग बस इतना ही है।

प्रायः सभी लोग जानते है कि अस्वस्थ घोड़ेके सुंदर चिकने बाल जल्द ही गिरने लगते हैं। मनुष्यके रोमकूपोंमें प्रवाहित होनेवाले रक्तकी मात्रा बहुत कुछ उसकी जन्मगत स्थितिपर निर्भर है, पर शैशवावस्थामें खोपड़ीकी पुष्टि और वृद्धिपर जो ध्यान दिया जाता है उसका भी महत्त्व कम नहीं है। अगर इस अवस्थामें सिरकी मालिशपर पूरा ध्यान दिया जाय तो बादमें बालोंके कमजोर पड़नेकी संभावना बहुत कम रहती है और उनकी बाढ़ भी बहुत अच्छी होती है।

बालोंकी स्वस्थतापूर्वक वृद्धिके लिए खोपड़ीके बाहरी आवरणका ढीला, कोषबहुल और मोटा होना आवश्यक है। जिनका यह आवरण पतला होता है वे बहुत जल्द खल्वाट हो जाते है। मध्य स्थितिवालोंके लिए बालोंकी बराबर देख-भाल करते रहना आवश्यक होता है। जो आवरण मोटा होता है उसमें कोषोंकी संख्या अधिक और फलत. बाल भी खूब घने होते हैं। इस प्रकारके आवरणवाला मनुष्य अगर स्वास्थ्यकी ओरसे थोड़ा-बहुत लापरवाह भी हो जाय तो उसका बालोंपर कोई खास असर नहीं होता; पर इस मोटे आवरणमें भी धातु इस प्रकार कसी हुई हो सकती है कि रक्तके संचालनमे बाधा पड़े, इसलिए बालोंकी अच्छी बाढ़के लिए आवरणका मोटा होनेके साथ ही ढीला होना भी आवश्

है। इस विशेषताके अलावा बालोंकी पुष्टि और अच्छी बाढ़के लिए स्वास्थ्यका अच्छा होना भी आवश्यक है।



अंगुलियोंकी छोरसे सिरकी सारी त्वचाकी मालिश करनेसे बाल शीघ्र उगते और मजबूत होते हैं।

रोगकी जीर्णावस्थामें बाल बैरोमीटरका-सा काम करते हैं। टायफायड तथा इस प्रकारके अन्य रोगोंमें यह बात स्पष्ट रूपसे देख पड़ती है। बाल जल्द ही गिरने लग जाते हैं और जबतक शरीरका विष बिलकुल निकल नहीं जाता तबतक सिर गंजा-सा बना रहता है; पर इसके लिए

किसी स्थानीय उपचारकी आवश्यकता नही होती। रोगीके स्वस्थ होने और रक्तसचारकी गति साधारण हो जानेपर विना कोई उपचार किये ही बाल स्वयं उगने लगते है और स्वास्थ्यके साथ-साथ बाल भी वापिस आ जाते हैं। बालोंके कमजोर पड़नेका कारण इस स्थितिसे भलीभांति स्पष्ट हो जाता है। यदि साधारण स्वास्थ्यकी ओर समुचित ध्यान दिया जाय तो बाल अपनी फिकर आप कर लिया करते हैं। जो लोग शारीरिक स्वास्थ्यके रहस्यको न समझकर अंगविशेषकी ओर ध्यान देनेका प्रयत्न करते हैं वे बैरोमीटरमें परिवर्तन कर वायुके चापमें अंतर लाना चाहते है। बालोंके संबंधमें भी इसी प्रकारके अज्ञतापूर्ण प्रयत्न किये जाते हैं।

## बालोंका गिरना

बालोंका गिरना सर्वथा स्वाभाविक है। एक नियत कालके पश्चात् प्रत्येक बालका बढ़ना रुक जाता है। स्वस्थावस्थामे केशग्रंथिका निम्न भाग अभिशोषित हो जानेपर बाल अलग हो जाता है और नया बाल नीचेसे निकलकर सतहके ऊपर आ जाता है। बहुतसे स्तनपायी प्राणियोमे यह क्रिया वर्षमें दो बार नियत समयपर हुआ करती है, पर मनुष्यमें इस प्रकार-का कोई नियम नही देख पड़ता। समय चाहे जो हो पर बालोंके गिरनेका समय आता ही है और इन मृत बालोको बचानेका सारा प्रयत्न विफल होता है। पुराने बाल जितनी जल्दी हटेंगे, नये बाल उतनी ही शीघ्रतासे निकलेंगे, इसलिए बराबर कंघीका इस्तेमाल कर पुराने बालोंको हटाते रहकर नये बालोंको निकलनेका अवसर दीजिए। अगर गिरनेवाले बालों-की संख्या असाधारण हो तो सिरकी मालिश नियमित रूपसे कराइए।

## सिरका गंजा होना

इस रोगमे बाल पतले और तुनुक पड़ जाते हैं और सिरका ऊपरी भाग धीरे-धीरे साफ होने लगता है। इसका कारण यह है कि प्रत्येक बाल एक नियत मात्रामें बढता और एक नियत कालतक ही जीवित रहता है।

और स्थानके अनुसार ही उसकी लंबाई भी हुआ करती है। बाढ़ साधारणतः एक-सी होती है और आयु २ से ६ वर्षोंतककी होती है। आयु पूरी हो जानेपर उसका स्थान नया बाल ग्रहण कर लेता है। इस आयुमें कमी होनेपर सिरके गंजा होनेकी संभावना प्रस्तुत हो जाती है। पहले तो जल्द



बालोंको स्वस्थ रखनेके लिए उन्हें उठाकर सिरकी त्वचापर हवा और धूप लगायें।

झरनेवाले बालोंकी अधिकता हो जाती है और तब बालोंकी लंबाई कम होने लगती है और वे पतले भी पड़ने लगते हैं। यह क्रिया कुछ दिनोंतक चलती रहती है और अंततः सिर गंजा हो जाता है।

प्रतिदिन गिरनेवाले बालोंकी यदि परीक्षा की जाय तो पता चलेगा कि छोटे बालोंके साथ भी, जो प्रायः काटे जाते हैं, बहुतसे छोटे नुकीले बाल मौजूद रहते हैं। ये अपनी पूरी आयु नहीं बिताए होते हैं और न अपनी पूरी लंबाईपर पहुंचते होते हैं। इन बालोंकी संख्याके आधारपर रोगकी स्थितिका आसानीसे अनुमान किया जा सकता है। इस अवस्थामें प्रत्येक बाल पूर्ववर्ती बालोंसे कम आयुका होता है। अगर स्थिति यही बनी रही तो गिरनेवाले बालोंकी संख्या बढ़ती जाती है और साथ ही उनकी मुटाई भी घटती जाती है। अंततः इन बालोंका स्थान रोयें ले लेते हैं। गंजा होनेकी पहली अवस्था यही होती है। जबतक ये रोएं बने रहते हैं तबतक स्वस्थ बालोंके उत्पन्न होनेकी संभावना नहीं रहती। अगर अवस्थामें सुधार करनेका प्रयत्न नहीं हुआ तो सिर सफाचट हो जाता है और तब तो सुधार असंभव ही हो जाता है।

इस रोगकी आरंभिक अवस्थामें छोटी-छोटी भूरी रूसियां होती है जो बालोंके गिरनेके साथ बढ़ती जाती हैं। रोगवाले स्थानमें कुछ जलन और खुजली भी मालूम होती है। यह प्रायः पैतृक होता है—पिता गंजा हो तो पुत्रके भी गंजा होनेकी संभावना रहती है। यह कई रोगों—स्क्राफला, उपदंश आदि—का पूर्व सूचक भी होता है। मानसिक और नाड़ी-संबंधी कारणोंसे भी लोगोंका सिर गंजा हो जाता है।

अस्वस्थ बाल अल्पायु और बुनुक ही नहीं होते, आवरणमें भी महत्त्व-पूर्ण परिवर्तन जारी रहता है। रोगकी परवर्ती अवस्थामें धातुजाल अधिकाधिक घना होता जाता है जिससे सूक्ष्मपेशियों और रक्तकोषोंके कार्यमें रुकावट होने लगती और आवरण सिकुड़कर पतला पड़ने लगता है। इस प्रकार रक्तसंचारमें कमी होनेसे केशमूलोंको आहार नहीं मिल पाता और वे नष्ट होने लगते हैं। इसके अनंतर आवरणपरसे रूसी निकलने लगती है और वह चिकना होता जाता है। रूसियोंका परीक्षण करनेसे ज्ञात होता है कि वे छोटे-छोटे कोष हैं जिनसे आवरणका निर्माण हुआ करता है। अकेले वे देख नहीं पड़ते, पर जब कई एक साथ मिल जाते है तब

रूसीके रूपमें निकल पड़ते हैं। यह रूसी ही गंजेपनका आरम्भिक चिह्न है। बाहरसे निकलनेवाले इस पदार्थके पूरी मात्रामें न निकलनेपर विष भीतर जाकर रक्तमें मिल जाता और बालोंकी जड़ोंको नष्ट कर देता है।



बालोंको अंगुलियोंके बंधनमें लेकर जरा जोरसे खींचना चाहिए, इससे सिरकी त्वचा मजबूत होती है और बाल घने उगते हैं।

कुछ लोगोंका यह खयाल है कि जो लोग बहुत चिंतन किया करते हैं, उन्हींका सिर गंजा हुआ करता है। इसके समर्थनमें यह कहा जाता है कि

जो सड़क बहुत चालू रहती है उसपर घास नहीं उगने पाती; यह दलील बिलकुल लचर है; क्योंकि चिंतनका कार्य आवरणवाले भागमें नहीं, सड़कपर नहीं बल्कि भीतर भेजेमें चलता है।

केशसंबंधी प्रत्येक रोगमें ध्यान देनेका मुख्य विषय आवरणका ढीलापन है जिसमें रक्तका संचार अबाध और तीव्र गतिसे होता रहे। यह बात आमतौरसे लोगोंको मालूम है कि ग्रीवाके ऊपरी भागकी पेशी या अस्थि-संबंधी असाधारणता या विकृति मस्तकमें रक्तके संचरणमें बाधक हुआ करती है। इसलिए इसे दूर किये बिना किसी स्थानीय उपचारसे स्थायी लाभ होनेकी आशा नहीं की जा सकती।

आवरण पतला होनेपर कसी हुई टोपी भी रक्त-संचारमें बाधक हो सकती है और इसके परिणामस्वरूप सिरका गंजा होना भी देखा गया है। पर इसमें शरीरके अंदर रक्त-संचारमें बाधा नहीं पड़ सकती, केवल आवरणको क्षति पहुंच सकती है। अगर ग्रीवासंबंधी दोषके कारण रक्त-संचारमें कमी हो तो भेजे और आवरणके आहारका प्रश्न उपस्थित हो जाता है। साधारणतः खयाल यही किया जाता है कि पोषण भेजेको प्राप्त होगा और केश क्षीण पड़ेंगे। यह स्थिति तभी उत्पन्न होगी जब रक्त कम पहुंचे। इस स्थितिमें चिंतनशील व्यक्तिके खल्वाट होनेकी बात कुछ अंशोंमें सत्य भी प्रतीत होती है। *पर वास्तविकता यह नहीं है। ऐसे बहुतसे व्यक्ति* खल्वाट होते देखे गए हैं जो कभी चिंतन नहीं करते।

जिन्हें ग्रीवासंबंधी कोई रोग नहीं है वे ग्रीवासे व्यायाम और सिरकी मालिश कर रक्त-संचारसंबंधी त्रुटि दूर कर सकते हैं। तेलकी मालिश करनेके बाद सिर ठंडे पानीसे धो दिया जाय और तब कंघी की जाय। अगर सिर रोज ठंडे पानीसे धोनेका नियम बना लिया जाय तो इससे विशेष लाभ होता है। इसके लिए एक पात्रमें जल रखकर लगभग एक मिनट सिर उसीमें डुबाकर रखा जाय और तब बालोंको सुखाकर अंगुलियोंसे *उन्हें हौले-हौले खींचा जाय। जिनका सिर गंजा हो वे भी पार्श्वस्थ बालों*-के लिए यही उपाय करें। गंजे सिरपर दोनों हाथोंकी अंगुलियोंसे इस प्रकार मालिश की जाय कि अंगुलियोंके बीच लहरियां बन जायं।



उलझे बालोंको सुलझानेके लिए थोड़े-थोड़े बाल लेकर उन्हें नोकेकी ओरसे कंघीकी सहायतासे सुलझाना चाहिए।

## बालोंके गुच्छेका एकाएक गिरना

इस रोगमें सिरके किसी एक भागके बाल एकाएक गिर जाते है और कभी-कभी रोग पास-पास दो या अधिक जगह होकर एक हो जाता है। कभी-कभी तो यह इतना बढ जाता है कि सिर ही नही, सारे शरीरमें फैल कर बालोंको बिलकुल साफ कर देता है। आरंभमें सिर या दाढीमें दो-एक जगह होता है और कुछ दिनोंमें आप-ही-आप अच्छा भी हो जाता है।

यह स्त्री-पुरुष दोनोंको, विशेष रूपसे नई अवस्थावालोंके होता है। कुछ लोगोंको रोग प्रकट होनेके पूर्व खुजली, सिरदर्द आदि भी होते हैं, पर साधारणतः कोई पूर्व चिह्न प्रकट नहीं होता। बिना किसी संभावनाके कंघी या सजावट करते समय बालोंका गुच्छा निकल आ सकता है। प्रातः-काल सोकर उठते समय तकियेपर गिरकर पड़ा हुआ बालोंका गुच्छा कम विस्मय और भयका कारण नहीं होता। रोगवाला स्थान प्रायः बिल्कुल साफ होता है, कभी-कभी दो-एक बाल जहां-तहां रह जाते हैं। अगर गौरसे देखा जाय तो इस स्थानकी त्वचा और स्थानोंकी अपेक्षा मोटी हो जाती है और बादमें पतली भी पड़ जाती है।

कुछ लोग इस रोगका कारण एक तरहका जीवाणु बतलाते हैं, पर इस जीवाणुके प्रकारके संबंधमें उनमें एकमत नहीं है। विचित्रता तो यह है कि ये जीवाणु कृमिनाशक ओषधियोंसे नष्ट भी नहीं होते। मूलतः इसका कारण नाड़ी-संबंधी है। आवरणको रक्त पहुंचानेवाले मार्गोंके क्षतिग्रस्त हो जानेपर रक्तवितरणवाले क्षेत्रका विकृत होना अनिवार्य हो जाता है। यही कारण है जिससे उस स्थानकी त्वचा पीली भी पड़ जाती है।

नाड़ीसंबंधी गड़बड़ी प्रायः जटिल रूप भी धारण कर लिया करती है, पर रोग नया होनेपर उपचार आसान और बहुत प्रभावकर भी हुआ करता है। सिरकी मालिश जोर देकर प्रायः करते रहें और उसे साफ भी रखें। रोग कम रहनेपर केवल इतना काफी होता है और एक-डेढ़ महीनेके अंदर ही चला जाता है। भोजन आदिपर भी ध्यान देना आवश्यक होता है। तेल, लेप आदिसे विशेष लाभ होनेकी संभावना नहीं रहती।

बालोंके स्वास्थ्यके संबंधमें बहुतेरे लोगोंकी यह भ्रममूलक धारणा है कि पानी बालोंके लिए हानिकारक होता है, हालांकि उन्हीं लोगोंकी दाढ़ी काफी बढ़ी हुई होती है और वह दिनमें कई बार भीगा करती है। इस प्रकार जो भाग पानीसे बचाया जाता है वह तो केशशून्य होता है। और जो भाग भीगता रहता है वह घने बालोंसे भरा रहता है। यह भ्रम तेलों या दवाओंके विज्ञापनोंके प्रचारके कारण है जो केवल अपनी चीज

इस्तेमाल करने की राय देते हैं। मेरी रायमें निम्नलिखित उपचार सर्वथा उपयुक्त होगा—

क—पहले बालों और आवरणको पानीसे भिगोकर ठंडा कीजिए।



बालोंको कंघेसे सुलझा लेनेके बाद ब्रुशसे ऊपरसे नीचेकी ओर बालोंको झाड़ना चाहिए।

ख—सिरकी जोरदार मालिश कीजिए और बालोंको अंगुलियोंसे खब रगड़िए।

ग—यह काम प्रतिदिन चार बार कीजिए।

कभी-कभी बाल तेलमें चुपडेसे और गंदे जान पड़ते हैं। आवरण, ललाट और नाक सब इसी प्रकारकी स्थितिमें हो जाते हैं। रोग बढ जाने-पर त्वचा ऐसी जान पड़ती है मानों त्वचापर गर्द मिला हुआ तेल चुपड़ा हो। युवावस्थामें या इस अवस्थामे प्रवेश करते समय यह रोग होता है। अगर इसके साथ और कोई रोग न हो तो उक्त स्थानीय उपचार इसके लिए काफी है।

## बालोंका फटना

बालोंके अस्वस्थ होनेका एक साधारण चिह्न सिरेकी ओर उनका फटना है। दवाओंका विज्ञापन करनेवाले इसे बहुत भयंकर बतलाते है, पर यह ऐसा है नहीं। यह केवल इस बातका सूचक है कि बालोंका निर्माण स्वस्थ रूपसे नही हुआ है, और रक्तमें जो पदार्थ पोषणके लिए इसे प्राप्त हुए हैं वे पौष्टिक नही हैं। इसका बालोंकी बाढ़ और आयुपर कोई विशेष प्रभाव नही होता। यदि बाल फटनेके साथ ही शुष्क, तुनुक और मृत भी होने लगें तो स्थिति गभीर समभी जा सकती है। इसके लिए स्थानीय उपचारका सहारा न लेकर सारे शरीरके स्वास्थ्यपर ध्यान देना चाहिए।

## बालोंका सफेद पड़ना

अवस्थाकी वृद्धिके साथ बालोंका सफेद पडना रोगसबंधी विषय नहीं है, पर ऐसा भी कोई कारण नही है जिससे बुढ़ापेमें सफेद पड़े हुये बाल स्वस्थ और पुष्ट न हों। बालोंके सफेद पड़नेके छोटे-मोटे कई कारण हैं, जिनमे मुख्य पैतृक है। बालोंका एकाएक सफेद हो जाना एक विचित्र घटना है। इतिहासमें इसके कई उदाहरण मिलते हैं। सर टामस मूर और मेरी अटोनेट इसके प्रमुख उदाहरण हैं। एक नई अवस्थाके नाविक अफसरके संबंधमे कहा जाता है कि मस्तूलपरसे गिरनेके कारण उसके सारे बाल एकाएक सफेद हो गए। गिरते समय मृत्यु अनिवार्य जान पड़ी, पर वह जहाजकी रेलिंगपर न गिरकर समुद्रमे जा गिरा। उसकी जान तो बच गई, पर दूसरे ही दिन सारे बाल सफेद हो गए।

वालोंके सफेद होनेका स्वास्थ्यसे बहुत कुछ संबंध है। जिन लोगोंको प्रायः बुखार हुआ करता है या जिनका नाड़ी-संस्थान निर्बल होता है उनके



सोने जानेके पहले बालोंको कंघे और ब्रुशकी सहायतासे साफ करके हलके हाथोंसे बालोंकी दो चोटियां बना लेनी चाहिए।

बाल जहां-तहां सफेद पड़ जाते हैं। अस्वस्थताकी हालतमें निकले हुए बालोंका गाढ़े काले रंगका न होना स्वाभाविक ही है।

## खिजाबका इस्तेमाल

सफेदीपर विजय पानेके लिए खिजाबका इस्तेमाल करना भारी भूल

है; क्योंकि बालोंके मूलपर इसका रासायनिक प्रभाव पड़ता है जो हानिकर होता है। बहुतसे खिजावोंका तो मानसिक और नाड़ीसंबंधी स्थितिपर भी बुरा प्रभाव पड़ता है और कुछ तो शरीरको विषाक्ततक कर देते है। इससे एक्जिमा आदि रोगोंकी भी उत्पत्ति होती है, सिर और चेहरेमें जलन पैदा हो जाती है और किसी-किसीका प्रभाव तो घातकतक होता है। कुछ खिजावोंमें जस्ता, सीसा, पारा आदि द्रव्य पाए जाते हैं जो सिरके लिए ही नहीं, सारे शरीरके लिए हानिकर होते हैं। शीघ्र ही या सिरमें ही इसका बुरा परिणाम प्रकट न होनेके कारण खिजाव बनानेवाले कानूनकी पकड़में नहीं आते।

खिजाबके इस्तेमालका मुख्य कारण यह है कि प्राकृतिक उपचारद्वारा फल प्राप्त करनेमें बहुत अधिक समय लगता है और खिजाबसे तत्काल काम निकाला जा सकता है; पर इसमें प्रयत्न करनेवालोंको निराश नहीं हो जाना चाहिए, धैर्यपूर्वक प्रयत्न करते जानेपर आश्चर्यजनक फलकी प्राप्ति होनेकी संभावना रहती है, पर अच्छी सफलता प्राप्त करनेके लिए प्रयत्न जल्दी ही शुरू होना चाहिए। रंगके वापिस लानेके लिए खुली हवामें व्यायाम, रोज ठंडे पानीसे स्नान, तीन-चार बार सिरका स्नान, सिरकी मालिश, बालोंको नरमीसे खींचना, भोजनमें सुधार, दिनमें दो वार कुछ कच्ची हरी तरकारी खाना, रातको सिर दबाना आदि कार्य आवश्यक हैं।

## सिरमें दाद

सिरमें प्रायः दाद भी हुआ करता है, पर यह प्रायः युवावस्थामें पहुंचनेके पूर्व ही हुआ करता है। इसमें रोगवाला स्थान बिलकुल साफ नहीं हो जाता, रूसी-जैसा पदार्थ जमा रहता है। किसी-किसी अवस्थामें यह फोड़ेकासा देख पड़ता है। केशमूल खड़े और कुछ बाल टूटे हुए रहते हैं। इसके उपचारके लिए स्वास्थ्य-सुधारकी जरूरत पड़ती है। यह रोग होनेपर दूसरेकी कंघी, गमछा आदि चीजें कभी इस्तेमाल नहीं करनी चाहिए। बाल बहुत छोटे रखे जायं और सिरकी सफाई बराबर होती रहे। जो बाल

आसानीसे निकल सकें उन्हें निकाल देना चाहिए और किसी वेसन, खट्टे मठे या आंवलेसे बराबर धोते रहना चाहिए।

बालोंको होनेवाले यही कतिपय प्रमुख रोग हैं जिनसे मुक्ति पाने और बालोंको स्वस्थ बनाए रखनेके लिए रोगको दबानेकी दवाओंका इस्तेमाल न कर स्वास्थ्य-सुधारका प्रयत्न करना ही अच्छा होता है।

: २५ :

# प्रदर

"जुकामके लक्षण क्या हैं?"

"बात हो रही है प्रदरकी और आप लक्षण पूछ रहे हैं जुकामके?"

"आप घबराइए नहीं, आप मेरे प्रश्नका जवाब तो दें?"

"तो सुनिए—जुकाममें कुछ चिकना-सा, कभी पतला, कभी गाढ़ा श्लेष्मा नाकसे निकलता है और जब जुकाम बहुत पुराना पड़ जाता है तब कभी यह श्लेष्मा कुछ समयके लिए बंद हो जाता है और फिर आने लगता है। कभी-कभी जुकाममें अपने आप तीव्रता पैदा हो जाती है। उस समय श्लेष्मा बहुत पतला पड़ जाता है और कभी-कभी नाककी झिल्ली श्लेष्माके निकलते रहनेसे इतनी पतली पड़ जाती है कि उससे रक्त भी आने लगता है जो श्लेष्माको लाल-सा बना देता है।"

"कुछ अन्य लक्षण बताइए?"

"जिसे पुराना जुकाम रहता है, उसकी भूख चली जाती है, कब्ज रहने लगता है, चेहरे और शरीरकी त्वचाका लावण्य चला जाता है और वह रूखी, शुष्क व पीली-सी हो जाती है, कमरमें और अंग-अंगमें दर्द रहने लगता है; सारे शरीरमें शिथिलता आ जाती है; ठीक नींद नहीं आती और काम करने अथवा लिखने-पढ़नेको जी नहीं चाहता।"

"बहुत ठीक। यही सब लक्षण प्रदरके साथ भी होते हैं और जब केवल श्लेष्मा आता है तब उसे प्रदर और जब साथमें रक्त आने लगता है तब उसे रक्तप्रदर कहते हैं। जुकामकी तरह ही प्रदर भी आता-जाता रहता है, पर रोगीको घेरे ही रहता है। जा-जाकर चला आता है। प्रदर नाकका नहीं, एक विशेष अंगका जुकाम ही है। दोनोंमें कोई अंतर नहीं है

की गंदगी निकालनेके लिए प्रकृति नाकको नही, उस अंगको ही चुनती है और इस रोगकी चिकित्सा भी वही है जो जुकामकी।"

जिस प्रकार शारीरिक श्रमद्वारा भोजन पैदा करनेवालोंको जुकाम कम-से-कम होता है, उसी प्रकार भोजनके लिए शारीरिक श्रमपर निर्भर रहनेवाली स्त्रियोंको प्रदर कम-से-कम होता है। इसलिए यदि यह कहा जाय कि प्रदर मेहनतसे बचनेका परिणाम है, तो अत्युक्ति नहीं होगी और आज शहरमें रहनेवाली प्रत्येक परदानशीन स्त्री और ऐसी स्त्री जिसे बिना मेहनत किए ही भोजन मिल जाता है, इस रोगसे घिरी मिलती है।

अतः इस रोगसे बचने और इसे दूर भगानेका पहला उपाय है श्रम करना। यह श्रम चक्की-चूल्हेसे हो या टेनिस, वैडमिंटन खेलकर या नित्य दूर नदी नहाने जाकर या टहलकर। सबका लाभ एक ही है।

साधारणतः मादा पशुको यह रोग नही होता पर उसे जब घास कम और अन्न बहुत अधिक खानेको दिया जाता है तब उसे भी यह रोग आ घेरता है पर जब उसके चारेमेंसे दाना निकालकर उसे केवल घास दी जाती है तब वह अनायास इस रोगसे मुक्त हो जाती है। यह रहस्यमय नही है। अन्नसे ही श्लेष्मा बनता है और हरी घास इसे दूर करती है। ठीक यही परिणाम मनुष्यके भोजनमें परिवर्तन करके भी प्राप्त किया जा सकता है। भोजनमें अन्न, घी, दूधकी मात्रा कम करके और हरी तरकारियां और मौसमके ताजे फलोंकी मात्रा बढ़ाकर इस रोगके जानेमें सहायक हुआ जा सकता है। मसाले भी ठीक नही हैं, वे झिल्लीमें जलन पैदा करते हैं और रोग टिकानेमें सहायक होते हैं।

कितनी सरल है इस रोगकी चिकित्सा, पर लोग हैं कि इस रोगको जिंदगीभर लिये ही रहते हैं, उनकी उम्र कम होनेके साथ-साथ उनके जीवनमें आनद और उत्साह भी कम होता जाता है। जीवन उनके लिए भार होता जाता है। इस रोगसे पीड़ित स्त्रियोंको कभी-कभी बच्चे भी नही होते, ऐसी हालतमें वे अपनेको पृथ्वीका भार समझने लगें तो इसमें क्या आश्चर्य है।

ऐसी दशामें इस रोगसे मुक्ति पानेके लिए छटपटाना स्वाभाविक है। स्त्रियां शर्मके मारे अपने इस रोगके संबंधमें बात नही कर पाती,

जान भी नहीं पाती कि उनमें लावण्यका ह्रास, सिर-दर्द, शरीरमें दर्द और शिथिलता इस रोगके कारण हैं। वे मूल रोगकी चिकित्सा न कराकर लक्षणोंके पीछे भागती रहती हैं। और कारण समझमें आ जानेपर अखबारोंके पन्ने रोगसे मुक्ति दिलानेवाले विज्ञापनोंके लिए उलटती रहती है। विज्ञापनदाता स्त्रियोंमें इस रोगके फैलावको जानते हैं और प्रदर, सफेद पानी, लिकोरिया शीर्षकसे आकर्षक विज्ञापन छापते है और एक हफ्तेमें या चौबीस घंटेके अंदर रोगसे मुक्ति दिलानेका वादा करते हैं। इन झूठे वादोंकी कीमत उन्हें खूब मिलती है, उनकी और अखबारवालोंकी झोली भरती है पर खरीदारोंकी जेबें खाली होती जाती हैं और लाभके ख्यालसे भी खाली-की-खाली ही रहती है।

वजह साफ है, रोगके कारणको दूर न कर परिणामसे बचनेकी कोशिश की जाती है। जो स्वसाध्य है उसके लिए पर निर्भरता। रोग और दवा जिंदगीभर चलती रहती है।

प्रदरसे मुक्ति पानेका स्वाभाविक उपाय स्वास्थ्यको उन्नत बनानेके एक कार्यक्रमको अपनाना है।

स्वास्थ्यको उन्नत बनानेके लिए पहली आवश्यकता श्रम करनेकी है। यह श्रम आप अपनी सुविधाके अनुसार उपजाऊ या अनुपजाऊ किसी भी रूपमें कर सकती हैं। मैं उपजाऊ श्रममें चक्की चलाना और अनुपजाऊ श्रममें तेजीसे टहलना श्रेष्ठ समझता हूं। कुछ भी किया जाय पर श्रम इतना अवश्य किया जाय कि उसकी ठीक आदत पड़नेपर पसीना आ जाय, कम-से-कम शरीरमें गर्मी आ जाय। आरंभमें और जाड़ेके दिनोंमें यह कठिन होगा, पर अभ्यास होनेपर सरल हो जायगा।

श्रमके बाद तुरंत ही स्नान करना चाहिए और स्नानके बाद शरीरको तौलियेसे न पोंछकर हाथसे रगड़-रगड़कर ही सुखा लेना चाहिए। इस विधिसे स्नानका लाभ बढ़ता है और त्वचापर ताजगी आ जाती है, उसमें सुर्खी और सुंदरता, जिसे लावण्य भी कहते हैं, आ जाती है।

स्वास्थ्यको उन्नत बनाने अथवा प्रदरसे मुक्ति पानेकी दूसरी सीढ़ी है भोजनमें सुधार। सफेद चावल, दाल, मांस-मछली ये सभी श्लेष्मा-

कारक हैं अत. प्रदरको बढाते और टिकाते हैं। आरंभमे और सदाके लिए भी इनसे मुक्ति पा ली जा सके तो अच्छा है। प्रदरकी रोगिणीके भोजन-मे चोकरसमेत आटेकी रोटी, हरी तरकारियां और ताजे फल होने चाहिए। खीरा, ककड़ी, गाजर, टमाटर, प्याज, मूली, करमकल्ला, पालक आदि कच्ची खाई जा सकने लायक तरकारियोंको कच्चे ही खाना चाहिए। दूध-दही भी उपयोगी हैं, पर इनका उपयोग आरंभमे नही, भोजन-सुधार-के हफ्ते-दो-हफ्ते बादसे शुरु करना चाहिए।

धूप प्रदरसे मुक्ति दिलानेमे बहुत सहायक होती है। इसका सेवन नित्य करना चाहिए। किसी एकांत स्थानमे निर्वस्त्र होकर तथा सिरपर गीला तौलिया रखकर गर्मीके दिनोंमे सवेरे सात-आठ बजे और जाड़ेके दिनोंमें आठ-नौ बजे पंद्रह-बीस मिनट रहना चाहिए। सप्ताहमें एक बार यह धूप-स्नान तेज धूपमे अर्थात् दिनके ग्यारह बजेसे तीन बजेके अंदर आध घंटे अथवा इतनी देरके लिए लेना चाहिए कि पसीना आ जाय। धूप-स्नान लेते समय गरम पानी पीते रहकर पसीना आनेमें सहायक हुआ जा सकता है। यदि पसीना अच्छी तरह आ जाय तो धूप-स्नानके बाद ठंडे पानीसे अच्छी तरह मल-मलकर नहाना चाहिए। यह संभव न हो तो सिरको ठंडे पानीसे धो लेना चाहिए और सारे शरीरको गीले कपड़ेसे पोंछ डालना चाहिए। धूपका यह विशेष स्नान भोजनके एक घंटे पहले अथवा भोजन कर लिया हो तो उसके दो-तीन घंटे बाद करना चाहिए।

स्थानीय चिकित्साके लिए पानीकी गद्दी विशेष लाभदायक होती है। किसी साफ सफेद कपड़ेको चार-छः तह करके दो-ढाई इंच चौड़ी और चार-पांच इंच लंबी गद्दी बनानी चाहिए और इसे ठंडे पानीसे भिगो-कर और हल्का निचोड़कर लंगोटके सहारे स्थानपर बांध लेनी चाहिए। यह गद्दी घंटेभर लगी रहे, पर सोते समय लगाई जाय तो नीद खुलनेतक गद्दी लगी रह सकती है।

यह है वह सीधी और सरल रीति जिनपर चलकर प्रदर नया हो या पुराना उससे आसानीसे मुक्ति पायी जा सकती है। साथ-साथ आपको वह स्वास्थ्य, सौदर्य और कांति मिलेगी और जीवनमें वह खुशी पैदा होगी जिनकी कीमत आप उन्हें प्राप्त करनेके बाद ही लगा सकेंगी।

: २६ :

# गर्भाशयकी स्थानभ्रष्टता

स्त्रीके गर्भवती होनेपर उसका गर्भाशय, जिसमे भ्रूणकी वृद्धि होती है, बढ़ जाता है। गर्भाशयकी पेशियां गर्भका समय बढ़नेके साथ-साथ बढती जाती हैं। इन पेशियो और गर्भको संभाले रहनेवाले पार्श्विक बंधनोंका काफी मजबूत और लचीला होना आवश्यक है जिसमें वे गर्भाशय, बढते हुए भ्रूण, गर्भाशयमेंका तरल द्रव्य जिसमे भ्रूण रहता है और अपराका अतिरिक्त भार मजेमे वहन कर सकें। गर्भ पूरा हो जानेपर इन पेशियोंपर पड़नेवाला भार काफी ज्यादा होता है। भ्रूणके आकारके अनुसार इस भारमें बहुत भिन्नता होती है, पर अगर सब मिलकर पंद्रह पौंड भी वजन हो तो उसे वहन करनेका तनाव बर्दाश्त करनेके लिए इन अंगोंमे पर्याप्त शक्ति होना आवश्यक है। प्रसवके बाद गर्भाशय जल्द ही संकुचित होकर साधारण आकार ग्रहण कर लेता है और पेशियोंको भी जो फैल गई होती हैं, अपनी स्थिति ठीक करनेके लिए सिकुड़ना पड़ता है। अगर ये अंग अपना उक्त कार्य करनेके लिए अच्छी अवस्थामें न हों तो बच्चेके जन्मके बाद वे नही भी सिकुड़ सकते हैं। उस हालतमें वे अधिक फैला दिये गये हुए सरणशील पदार्थकी तरह फैले ही रह जायंगे।

## भ्रंशके लक्षण

इस अवस्थाको प्रकट करनेवाले कई लक्षण होते है—पीठ या सिरमें दर्द, शरीरमें भारीपन और कब्ज (पेशियोंमें लचीलापन न होनेके कारण) हो सकता है और स्वय गर्भाशय या कुछ कोमल तंतु स्थान-भ्रष्ट हो जा सकते हैं जिससे योनिके मुखमे कोई चीज बढ़ी हुई-सी होनेसे परेशानी मालूम होती है। गर्भाशयके स्थान-भ्रष्ट होनेका नाड़ी-संस्थानपर भी

बहुत बुरा असर होता है—यह क्लांति और क्षोम उत्पन्न कर देता है। अल्प अंश भी बहुत उद्वेगजनक और कष्टकर प्रतीत होता है और अधिक होनेपर तो जीवन ही भार हो जाता है। एक छोटा-सा विकार तो प्रायः होता है—वस्तिपर नियंत्रणका न रहना; जरा-सा खांसने या छींकनेसे भी मूत्रपरका नियंत्रण दूर हो जाता है।

## नश्तरसे हानि

*कई बच्चोंवाली स्त्रियोंका गर्भाशय तो प्रायः स्थानभ्रष्ट हो जाया* करता है और उसका रूप भी गंभीर होता है। इस संबंधमें जरा भी सहानुभूति नहीं दिखलाई जाती और यह अनिवार्य समझ लिया जाता है। साधारणतः इसकी उपेक्षा ही की जाती है जिससे यह इतना गंभीर हो जाता है कि नश्तर लगाना आवश्यक हो जाता है। थोड़ी-सी गड़बड़ी होनेपर अस्तर न लगवाकर छल्ला इस्तेमाल करनेकी राय दी जाती है। नश्तरमें होता यह है कि लटकते हुए भागमें टांका लगा दिया जाता है जिससे गर्भाशय बहुत कुछ अपने स्थानपर पहुंच जाता है और उसका नीचेकी ओर जाना रुक जाता है, पर स्मरण रखनेकी बात यह है कि उसके साथ सारी पेशियां और पाशविक बंधन उसी तरह नहीं कसे जा सकते। इस प्रकार जहां आरोग्य-लाभकी आशा की जाती थी वहां सिर्फ स्थितिकी भीषणता भर कम हो पाती है। इसके अलावा नश्तर, कष्टकर भी होता है। इसका शरीरपर ही नहीं, नाड़ी-संस्थानपर भी बुरा असर होता है। स्त्रीको तीन-चार सप्ताह तो अस्पतालमें रहना पड़ता है, तीनसे छः मासतक वह पड़ी रहती है और अवस्था साधारण होनेमें कम-से-कम एक साल लग जाता है।

नश्तर लगवानेमे कष्ट और नैराश्यके साथ-साथ एक और भय रहता है। वह यह कि अगर निष्क्रिय पड़े रहनेका समय कहीं आवश्यकतासे कम हुआ तो पुनः पूर्व स्थिति प्रस्तुत हो जाती है। इसलिए इस प्रकारके उपचार का सहारा लेनेकी इच्छा रखनेवाली स्त्रियोंको इस अवस्थामें भलीभांति समझ रखना चाहिए। यह समझना कि तीन सप्ताह अस्पतालमें रहने और तीन सप्ताह स्वास्थ्य लाभमें लगनेके बाद गृहकार्य साधारण रूपमें किये

जा सकेंगे, विपत्तिका आवाहन करना है। नश्तरका परिणाम भी प्रायः डाक्टरकी आशाके अनुरूप नहीं हुआ करता।

## पेशियोंकी दृढ़ता

शरीरके प्रत्येक अंगको कोई विशेष काम करना पड़ता है। पेशियां भार संभालती हैं और गतिका नियंत्रण करती हैं, इसलिए वे मजबूत बनी होती हैं। अगर उचित रूपमें उनका व्यायाम होता रहे और उन्हें पोषण मिलता रहे तो वे अपना काम साधारण रूपमें करने योग्य बनी रहेंगी, पर बुद्धिमत्तापूर्वक उनका उपचार न होनेपर वे कुछ समयमें ढीली पड़कर लटक जाती हैं और प्रायः उनपर वसा भी जम जाती है जिससे वे अपना काम ठीक तरहसे नहीं कर पातीं। पेशियोंकी यह अवस्था चार कारणोंसे होती है—

१. उचित व्यायामका अभाव।

२. वसा बढ़ाने और विषाक्त करनेवाले खाद्य पदार्थोंकी अधिकता।

३. मलका निष्कासन उचित रूपमें न होना, और

४. सत्वहीन आहार ग्रहण करनेके कारण विटामिनों और खनिज लवणोंका पर्याप्त रूपमें प्राप्त न होना।

स्वस्थ स्त्रीके प्रजननसंबंधी अंगोंको प्रसवमें बड़ी आसानी होती है और वे शीघ्र ही पूर्वरूप ग्रहण कर लेते हैं, इसलिए गर्भाशयके स्खलनके संबंधमें भी और अवस्थाओंकी तरह रोगसे मुक्ति पानेकी अपेक्षा रोगका निवारण कहीं अच्छा होता है। इसका अर्थ यह हुआ कि प्रसवके बाद कष्टसे बचनेके लिए प्रत्येक युवतीको गर्भकालमें आहार और व्यायामपर उचित ध्यान देना चाहिए।

## प्राकृतिक उपचार

अगर इन बातोंपर ध्यान न दिया जा सके और गर्भाशयका स्खलन हो ही जाय तो उस हालतमें प्राकृतिक उपचारसे बहुत अधिक सहायता मिल सकती है। आरंभमें ही यह समझ लेना चाहिए कि वह जितना

अधिक फैला और स्खलित हुआ होगा और जितने अधिक कालतक इस स्थितिमें रहा होगा उतना ही कठिन, उसे साधारण स्थितिमें लानेका कार्य होगा। अगर पेशिया बहुत अधिक ढीली और लटकी हुई हों और इसके साथ ही स्त्रीकी अवस्था भी अधिक हो तो अशक्त पड़ी हुई पेशियोंको पुनः पूर्वरूप प्रदान करना असंभव ही होगा; अगर अध्यवसायपूर्वक उपचार चलाया जाता रहे तो बहुत कुछ सुधार हो जानेकी आशा की जा सकती है।

पहली बात तो यह है कि स्त्रीको यह समझ लेना पड़ेगा कि आरोग्य लाभके लिए बहुत कुछ उसे खुद करना पड़ेगा। नश्तर लगनेपर तो वह दो सालतक पारिवारिक जीवनसंबंधी कोई काम न कर बिलकुल निष्क्रिय रहती है और यह समय बीत जानेपर भी वह अर्द्धशक्त ही रहती है। अगर वह प्राकृतिक उपचारमें दो मास भी लगाये तो इस समयके बाद और चाहे जो कुछ हो, वह अर्द्धशक्त तो नहीं ही रहेगी और उसमें अपने शरीरपर नियंत्रण और अधिकार होनेकी भावना उत्पन्न हो जायगी जो स्वयं एक बहुमूल्य पूंजी है। आरोग्यशालामें जानेपर तो उसे सब प्रकारकी सुविधाएं मिल सकती हैं, पर अगर यह संभव न हो तो घर ही रहकर उपचार चला सकती है।

पहले तो उपवास और एनिमाके जरिए सारे शरीरकी सफाई हो जानी चाहिए। कम-से-कम तीनसे पांच दिनोंतक उपवास किया जाय और अगर अधिक दिनोंतक चलाया जाय तो किसी अच्छे प्राकृतिक चिकित्सककी सहायता ली जाय जिसमें पीछे कोई उपद्रव हो तो वह संभाल सके।

## आहार

उपवासके बाद उपयुक्त आहारका प्रश्न आता है। इसके लिए सलाद सर्वोत्तम होता है—मूल, फल, फूल, पत्ते विशेष रूपसे रहें और शेषांशमें दूध, छेना, चोकरदार आटेकी थोड़ी-सी रोटी, कोई ताजा फल और अगर इच्छा हो तो कुछ उबली हुई तरकारी रहे। चाय, कहवा, नमक, मिठाइयां,

मांस, मैदेकी चीजें, दानेदार चीनी और तली-भूनी हुई चीजोंसे बिलकुल परहेज किया जाय जिसमें उपवासके बाद भी शरीरकी सफाई और पुन-र्निर्माणका कार्य सम्यक् रूपमें चलता रहे।

## विश्राम

आरोग्य-लाभकी प्रक्रियामें इसके बाद का काम है बदनका तनाव दूर करना और विश्राम। इस कष्टसे ग्रस्त अधिकांश स्त्रियोंको वर्षोंसे कम विश्राम मिलता रहा होता है इसलिए उन्हें उपचारके आरंभमें एक-दो सप्ताह बिस्तरपर ही बिताना चाहिए और इस कार्यमें उन्हें बदन ढीला करनेका अभ्यास करना चाहिए। बहुतसे लोग अपना बदन ढीला नहीं कर सकते, पर यह बहुत अच्छी कला है और इसका समझदारीके साथ अभ्यास होना चाहिए। अभ्यास करनेका सबसे अच्छा उपाय यह है कि फर्शपर पीठके बल लेटकर दस बार बराबर-बराबर गहरी सांस लीजिए और तब मुट्ठी बांधते हुए अधिक-से-अधिक गहरी सास लेनेकी कोशिश कीजिए। इसके अनतर एकाएक सांस छोड़कर पेशियां ढीली कर दीजिए। यह क्रिया शरीरके सारे अगों—पैरकी उंगलियों, पैरों, जाघो, हाथकी उंगलियों, हाथों आदिके साथ हो सकती है। साथ ही यह भी खयाल कीजिए कि वह अग ढीला पडकर फर्शपर पड़ गया है। वस्तिप्रदेश, कटिके पृष्ठ भाग और गरदनका तनाव दूर करना विशेष महत्त्वपूर्ण है।

## व्यायाम

गर्भाशयके स्खलनसे संबंध रखनेवाली पेशियोंको पुष्ट करनेके लिए कुछ विशेष व्यायाम भी है। व्यायाम आरंभ करनेके पहले दस-पद्रंह मिनट कटि-स्नान कर लेना चाहिए। आरंभमें इसके लिए कुछ साहस आवश्यक होगा, पर यह बहुत लाभदायक होता है। टबमें ठंडा पानी इस परिमाण-में रखिए कि उसमें पैर बाहर रखकर बैठनेपर पानी नाभितक रहे। अब हाथोंसे शरीरका पानीमें डूबा हुआ भाग—वंक्षण, मेरुदंडका निम्न भाग और उदरका नीचेका भाग—खूब रगड़िए। ठंडक तो मालूम होगी, पर

इससे शक्ति बढ़ती है। पानीसे निकलनेपर मोटे तौलिएमे खूब रगड़ लीजिए और तब व्यायाम आरंभ कर दीजिए। व्यायाम तो बहुतसे हो सकते हैं, पर नीचे लिखे हुए व्यायाम करनेमें आसानी होगी; क्योंकि ये हल्के है और पढ़कर करनेपर भी भूल होनेकी कोई संभावना नहीं रहेगी।

१—फर्शपर पीठके बल लेट जाइए—



क—घुटना सीधा रखते हुए पैरोंको बारी-बारीसे ऊपर-नीचे ले जाइए।



ख—दोनों पैरोंको साथ-साथ ऊपर नीचे ले जाइए।



ग—दोनों पैरोंको ऊपर उठाकर साइकिल चलानेकी तरह उन्हें चलाइए।

२—फर्शपर पीठके बल लेट जाइए—

क—कमर फर्शसे इस प्रकार ऊपर उठाइए जिसमें बदन ढालुवां होकर कंधों, पैरों और बाहुओंके बल टिका रहे।



ख—इस स्थितिमें रहते हुए उदर बार-बार अंदर और बाहर ले जाइए।

ग—इसी झुकी स्थितिमें दाहिने हाथसे दाहिनी ओर पसलीसे नीचे-तक और फिर बाएं हाथसे पसलीसे नीचेतक गोलाईमें उदरकी मालिश कीजिए।

३—पीठके बल फर्शपर लेट जाइए—

कंधों और एड़ियोंको फर्शपर टिकाते हुए कमर दाहिने-बाएं—पहले

दाहिने और फिर बाएं—घुमाइए। बदन गिराकर फिर उठाइए और वही क्रिया कीजिए।

४—फर्शपर सीनेके बल लेट जाइए—



जाघों और पैरोंको फर्शपर रखते हुए नितंबोंको आपसमे सटाइए और तब उदर फर्शसे उठाइए और नीचे ले जाइए। इसे बार-बार कीजिए।

कुछ स्त्रियोंको यह व्यायाम पहले कठिन जान पड़ेगा। पहले उदर कम ही उठेगा और अगर तोंद हो तो यह और भी कठिन होगा। वास्तविक उद्देश्य उदर फर्शसे उठाना न होकर इस प्रयत्नमे काम आनेवाली पेशियोंका व्यायाम है। जांघ फर्शपर रखना इसका महत्त्वपूर्ण अंग है।

५—सीधे खड़ी हो जाइए और नितबोंको परस्पर मिलानेकी कोशिश करते हुए उदरका निम्न भाग ऊपर उठानेकी कोशिश कीजिए। इसे करनेका आसान तरीका यह है कि मनमे खयाल कीजिए कि आप पेशाब रोकनेकी कोशिश कर रही हैं। व्यायाम करते समय एक क्रिया पूरी हो जानेपर बदन ढीला कर लिया जाय।

अंतिम व्यायाम सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण है; क्योंकि यह ऐसा है कि बीच-बीचमें भी इसे करनेका मौका मिल जा सकता है, यहातक कि कुर्सीपर बैठे-बैठे भी किया जा सकता है। इन व्यायामोंके अलावा एक काम और *किया जाय* वह यह कि सिरके नीचे तकिया न रखकर नितंबोंके नीचे छोटा और खूब कड़ा तकिया रखा जाय। इससे गुरुत्व गर्भाशयको उसके उचित स्थानपर खसकाकर ले जायगा और उसे संभालनेवाली पेशियोंका तनाव कम पड़ेगा। घुटने सीनेसे मिलाकर लेटनेका भी यही परिणाम होता है। सोनेसे पहले और उठनेपर पंद्रह मिनट घुटनोंके बल लेटना आवश्यक होता है।

# स्वास्थ्य-प्रश्नोत्तर[1]

## गला बैठना

मेरा गला अक्सर बैठता है। उसे ठीक करनेके लिए मैं गरम दूधमें चीनी और घी मिलाकर पीता हूं फिर भी इस कष्टसे छुटकारा नहीं मिलता। इस प्रकार दूध पीते रहना मेरे लिए ठीक है अथवा आप कोई दूसरा उपाय बताने की कृपा करेंगे?

अक्सर गला, गलेमें सर्दी लग जानेके कारण बैठता है और सर्दीकी दशामें दूध नुकसान पहुंचाता है। अतः दूध, दही, घी अथवा दूधसे बनी किसी भी चीजका प्रयोग हानिकर है। आप सवेरे और रातको सोते वक्त गर्म पानीमें थोडा शहद मिलाकर पीएं और गलेके चारों ओर दिनमें एक-दो बार आध घटेके लिए दो-तीन तह ठंडे पानीसे भिगोया एवं हल्का निचोड़ा कपड़ा लपेटकर ऊपरसे कोई ऊनी पट्टी लपेट दें। भोजनमें एक सप्ताहतक केवल रोटी, सब्जी, फल लें। इस विधिसे लाभ होना चाहिए।

## वायु-विकार

रोज ही मैं देखता हूं कि भोजनके दो घंटेके बाद मेरे पेटमें घों-घोंकी आवाज होने लगती है। इस आवाजको मेरे बगलमें बैठा आदमी आसानी-से सुन सकता है। मुझे बड़ा बुरा लगता है। आवाज बंद होनेकी कोई तरकीब बतावें।

भोजनका आधा पाचन होनेके बाद इस प्रकारकी आवाजका मतलब यह है कि आमाशय एवं आंतोंमें वायु पैदा हो रही है। यह अवस्था बहुत

---

1 समय-समयपर मुझसे पूछे गये कुछ प्रश्न मेरे उत्तर सहित—लेखक

तरहकी चीजे एक साथ खा लेनेसे अथवा भोजनके ठीक तरह न पचनेके कारण, उसमें सड़न उत्पन्न होनेके कारण होती है और सड़न अक्सर उन्हें ही होती है जो भोजनको जल्दी-जल्दी बिना चबाए ही पेटमें डाल लेते हैं।

सादा भोजन करने एवं उसे खूब चबा-चबाकर खानेसे आपको लाभ होना चाहिए। मिठाई, खटाई, दाल, कढ़ी, रोटी-भात एक ही भोजनमें रखकर आप इस कष्टसे नही बच सकते। जहातक बन सके खाद्योंको उनकी प्राकृतिक अवस्थामें खायं। सवेरे केवल फलोंका नाश्ता करें और दोपहर और शामको भोजनमें सब्जियां अधिक रखनेका ध्यान रखें।

भोजनके आध घटे पहले एक प्याला गर्म पानी पीना भी लाभदायक रहेगा। पेटकी कसरतें एवं टहलना पाचनशक्तिको दुरुस्त करेगा जिससे लाभमें स्थायित्व आयेगा।

## कमरका दर्द

**मेरी कमरमें कभी-कभी दर्द हो जाता है। यह क्यों होता है? कैसे जायगा?**

कमरमें दर्द कई कारणोंसे होता है और उन कारणोंके हटा देनेसे कमरका दर्द स्वयं चला जाता है। साधारणतया कमरमें दर्द कमरमें खून इकट्ठा हो जानेसे होता है। इसके लिए कुछ देरतक गरम पानीसे दर्दकी जगहको सेंकना और फिर थोड़ी मालिश करना काफी है। गठियाके फसाद या गलत तरीकेसे बैठनेसे भी कमरमें दर्द हो जाता है। यदि ये कारण हों तो उन्हें दूर करना चाहिए। कब्ज भी अक्सर कमरमें दर्द पैदा कर देता है और स्त्रियोंमें गर्भाशय अथवा मासिककी गड़बड़ीके कारण भी यह कष्ट पैदा हो जाता है।

## कानमें आवाज

**मेरे कानमें हमेशा कुछ आवाज-सी होती रहती है, ऐसा क्यों है?**

इस कष्टके अनेक कारण हो सकते हैं पर प्रधान कारण है पुराना जुकाम, रक्तचापका बढ़ाव और कुनैनका उपयोग।

## बाल गिरना

**मेरी उम्र केवल २२ वर्षकी है, पर मेरे बाल काफी पक (सफेद) हो गये हैं और कुछ कमजोर भी हैं। झटपट बाल जड़से टूटकर दूर हो जाते हैं—काले-सफेद दोनों। यह मस्तिष्ककी निर्बलताके कारण है या इसका कोई अन्य कारण है? मैं प्रायः बीमार रहता हूं और बहुत कमजोर भी हूं।**

बालोंके पकनेका अर्थ है कि शरीरमें बुढ़ापेकी अवस्था पैदा हो गई है अर्थात् शरीरमें रक्तका संचालन धीमा पड़ गया है और पाचनकी क्रिया खराब है जिसकी वजहसे वह बालोंके योग्य सामान पूरा-पूरा नहीं ले पाती। आप अपनी कमजोरी दूर करें, बार-बार बीमार पड़नेकी आदत छोड़ें। इसमें कसरत, स्वास्थ्यकर भोजन, शुद्ध वायु एवं प्रातःकालिक धूपका सेवन आपके मददगार हो सकते हैं। दस मिनट रोज सिरकी मालिश करें। सिरको ज्यादातर खुला रखें, बालोंको आंवले या खट्टे दही या नीबूके रससे साफ करते रहें। बालोंकी कमजोरी जायगी और धीरे-धीरे सफेद बाल जाकर काले बाल आ जायगे।

## बदरंग आँख

**मेरी आंखोंके सफेद भाग उतने सफेद नहीं रहते जितने चाहिये, वे मैले रहते हैं जिससे आंखें सुंदर नहीं लगतीं। उन्हें सफेद बनानेकी कोई रीति बताइये?**

यह सफेदी सबमें शरीरके वर्णकी तरह एक गहराईकी नहीं होती पर सिगरेट, बीड़ीके उपयोगसे, यकृत (लीवर) के ठीक काम न करनेकी वजहसे, रक्ताल्पता एवं पीलिया आदि रोगका इस सफेदीपर विशेष प्रभाव पड़ता है और वह मैली और बदरंग हो जाती है। उसे स्वाभाविक दशामें लानेके लिए नशेकी आदतका त्याग और यदि इनमेंसे कोई रोग हो तो उसे दूर करना चाहिए।

## पेशाबके साथ सफेदी

**मुझे पेशाबके शुरूमें अक्सर गंदला चूना-सा पेशाब आता है, जो पत्थरपर जमकर सफेद दिखाई देता है। यह रोग क्या है और इसके कारण और निवारणका उपाय क्या है?**

पेशाबके साथ मिली हुई जो चूनेकी-सी चीज आती है उसे फासफेट कहते हैं। इसका कारण केवल भोजनकी गड़बड़ी और उसका ठीक तरह न पचना है। यह सफेदी एक-दो दिनके फलाहार या उपवासके बाद अक्सर साफ हो जाती है। इस रोगसे मुक्ति पानेके लिए भोजन हल्का रखना चाहिए। कुछ दिनों दालका उपयोग बंदकर फल-तरकारियां अधिक खानी चाहिए और नित्य कोई-न-कोई कसरत जरूर करनी चाहिए।

## सर्दीमें तेलकी मालिश

**सर्दी लग जानेपर सरसोंका तेल गरम करके पैरोंके तलवेपर मलनेके रिवाजको आप कैसा समझते हैं? क्या इससे सर्दी जानेमें मदद मिलती है?**

हां, यह रिवाज बहुत अच्छा है। शरीरसे पसीना निकलनेमें इससे सहायता मिलती है। यदि सर्दी लगते ही किसी प्रकार शरीरसे पसीना निकाला जा सके तो सर्दी जल्द जाती है।

## कमजोर आंखें और चश्मा

**मेरी उम्र सोलह सालकी है, पर अभीसे मेरी आंखें कमजोर हो गई हैं। कुछ अधिक पढ़नेसे आंखोंपर बहुत अधिक जोर पड़ता है। आंखोंकी ज्योति बढ़ानेका कोई उपाय बताकर मेरे धन्यवादके पात्र बनें। क्या इस उम्रमें चश्मा लगाना हानिकर है?**

साधारण नियम है कि शक्तिके अनुसार ही काम करना चाहिए। चलते-चलते पैर थक जाते हैं तो आप रुक जाते हैं, बैठकर आराम करते हैं फिर आंखोंके साथ ही इतनी निर्दयता क्यों? थक जानेपर भी उनसे

काम लेते ही रहें? दूसरा बीस मील चलता है तो आप भी बीस मील चलें, शक्ति हो या न हो? तैयारी हुए बगैर जोर-जबरदस्तीसे काम नहीं हो सकता।

चश्मा हर उम्रमें लगाना अस्वाभाविक है, पर जिस प्रकार बुढ़ापेमें लकड़ीके सहारे चलने लगना अस्वाभाविक नहीं समझा जाता उसी प्रकार ज्यादा उम्र हो जानेपर चश्मा लगाना भी।

## गंदी आँखें

**मेरी दोनों आंखोंमें थोड़ा-थोड़ा कीचड़ बराबर आता रहता है। मैं इसे साफ करती हूं और दो घंटेके अंदर आंखें कीचड़से भर जाती हैं। यह दशा दो वर्षोंसे है। आंखों में और कोई दोष नहीं है।**

चावल, गेहूं, मक्का, बाजरा अर्थात् सभी अन्न कफकारक हैं और आंखका कीचड़ भी कफका ही एक रूप है। सभी हरे शाक और फल-तरकारियां कफनिवारक हैं अर्थात् ये कफ नहीं बनाते और शरीरमें इकट्ठे कफको साफ करते हैं। भोजनमें अन्नकी मात्रा कम कर दें, बन सके तो आधेसे भी कम। और मौसमी फल-तरकारियोंसे वह कमी पूरी करनी चाहिए। संभवत. इससे आंखें साफ रहने लगेंगी।

श्रम भी कफनाशक है। कुछ टहलें, घूमें, कोई कसरत करें और चक्की चलाने लायक हों तो सेर-दो-सेर अनाज रोज पीसें। यह श्रम भी आपके रोग-निवारणमें सहायक होगा।

आंखोंको ठंडे पानीसे बार-बार धोना भी चाहिए।

## विकृत त्वचा

**जाड़ेके दिनोंमें मेरे सारे शरीरपर काली-काली पपड़ी-सी पड़ जाती है, त्वचा जहां-तहां फट जाती है, पर गर्मी आते ही पपड़ी पड़ना बंद हो जाता है और त्वचाका फटना भी।**

जाड़ेमें गर्मीकी अपेक्षा पसीना कम निकलनेके कारण शरीरसे मल कम निकलता है, अतः वह त्वचाके निकट इकट्ठा होकर उसे विकृत करता

रहता है। यदि आप ठीक कसरत करें कि शरीरसे पसीना अच्छी तरह निकलता रहे, कब्ज न रहने दें और मौसमी फल एवं तरकारियोंका ज्यादा प्रयोग करें कि रक्त शुद्ध रहे तो जाडेमें आपको यह तकलीफ नहीं होगी।

## पेशावसे सुस्ती और कमजोरी

**मुझे हर बार पेशाव करनेके बाद सुस्ती, कमजोरी और बहुत खुश्की मालूम होती है, इसका क्या कारण है और इसे कैसे दूर किया जाय?**

ये सब लक्षण मधुमेह रोगके हैं और भी कई रोगोंमें ऐसे लक्षण हो सकते हैं। ठीक जानकारीके लिए पेशावकी जांच करानी चाहिए। मधुमेह रोग पाचनकी गड़बड़ीसे पैदा होता है। पाचन सुधरनेपर यह रोग चला जाता है।

## चौभड़के गड्ढे

**मेरी चौभड़में गड्ढे पड़ गये हैं। डाक्टर इन्हें पारेसे बने एक मिश्रणसे भरनेको कहते हैं। आपकी इस संबंधमें क्या राय है?**

चौभड़के गड्ढे सोने, चांदी या सिमेंटसे भराने ठीक हैं। ये धातु शरीरमें पहुंचकर उतना नुकसान पहुंचानेमें समर्थ नहीं हो सकते जितना पारेका मिश्रण। सोना बहुत कम घिसता है, वह इस कार्यके लिए सर्वोत्तम है। पर आप कम खर्चेमें काम चलाना चाहें तो चांदी या सिमेंट ठीक रहेंगे।

## मानसिक दुर्बलता

**मेरी आयु करीब अड़तालीस वर्षकी है। जब मैं पूजा-पाठमें मस्तकपर चंदन लगाता हूं तो मस्तकका मांस दूसरे दिन फटने लगता है। चंदन घिसनेके बाद जिस अंगुलीसे चंदन देवतापर चढ़ाता हूं उस अंगुलीमें कुछ दिन बाद जलन पैदा हो जाती है। मुझे यह कष्ट आठ वर्षसे है। मुझे अब तो चंदन लगाना ही छोड़ना पड़ा है। मेरी यह बीमारी क्या है और क्यों हुई?**

यह रोग केवल मानसिक है। कोई भी अच्छा मानसोपचारक आपसे बातचीत करके इसका कारण निकाल सकता है। चंदन घिसते वक्त भी तो हाथमें लगता ही होगा, उससे जलन क्यों नहीं होती? आप एक दिन अपने किसी पूरे अंगमें चंदन लगाकर देखें। यदि जलन न हो तो आप स्वयं मेरे कथनकी सत्यता समझ सकेंगे।

कई लोगोंकी किसी कारणवश किसी खाद्यपरसे रुचि उड़ जाती है वैसी ही बात अपने लिए समझिए।

## बालोंमें जुयें

**मेरी बहनके बालोंमें जुयें (लीख) पड़ गई हैं। मैं सभी प्रयत्न करके हार गया पर वे निकलनेका नाम नहीं लेतीं। हर प्रकारकी प्रचलित दवा साबुन, तेल आजमा चुका पर सफलता नहीं मिली। कई आयुर्वेदिक, ओषधियां भी काममें लाई गईं, पर जुयें जहां-की-तहां हैं।**

जुयें इसीलिए हैं कि उन्हें आपकी बहनके सिरसे भोजन मिलता जा रहा है, वह भोजन है शरीरकी गंदगी। सिरकी गंदगी तो आप साबुन-से साफ कर देते होंगे पर शरीरकी गंदगी दूर करनेकी आपने कभी परवा नहीं की। आप कृपाकर अपनी बहनको एक सप्ताहतक केवल फल-तरकारी खानेको दें और आगे भी कुछ दिनतक उनके भोजनमें फल-तरकारियोंकी अधिकता रखें। इससे उनके रक्तकी गंदगी निकल जायगी और रक्त शुद्ध हो जायगा फिर जुयें अपने आप गायब हो जायंगे।

सिर साफ करनेके लिए आंवला, खट्टा दही या हल्का भुना हुआ कोई हरा नीबू काममें लाना अच्छा है।

## ऊंचाई बढ़ानेके लिए

**मैं चौदह वर्षका ब्रह्मचारी हूं, पर मेरी ऊंचाई केवल चार फुट तीन इंच है। मैं बहुत छोटा-सा लगता हूं। कृपया ऊंचाई बढ़ानेका कोई उपाय बतावें?**

आपकी ऊंचाई आपके उम्रके लिहाजसे कम जरूर है पर ऊंचाई

लगभग चौबीस वर्षकी उम्रतक बढ़ती रहती है। अतः आप अभीसे प्रयत्नशील रहे तो बीस वर्षके होनेतक आप काफी लंबे हो जायंगे। बराबर धूपका सेवन करें और भोजनमें कच्चे दूध, फल और तरकारियोंको अधिक स्थान दें। इससे शरीरकी अस्थियोंको वह पोषण प्राप्त होगा जिससे वे बढ़ती हैं।

ऊचाई बढानेके लिए यह आवश्यक है कि हमारा अस्थियोंका ढांचा लचीला रहे। इसके लिए नित्य खेल-कूदमें शामिल होना चाहिए और कोई-न-कोई कसरत जरूर करनी चाहिए। नीचेकी कसरतें विशेष उपयोगी सिद्ध हुई हैं। इन कसरतोंसे ऊंचाई तो बढ़ती ही है यो भी नित्य की जायं तो स्वास्थ्य उन्नत होता है, बढा हुआ पेट स्वाभाविक अवस्थामें आता है और स्वास्थ्य कायम रहता तथा शरीर सुडौल बना रहता है।

**श्वासोच्छ्वाससंबंधी व्यायाम** (१) खुले बरामदेमें या छतपर सीधे



खड़े हो जायं। दोनों हाथ बगलमें लटकते रहें और सीधे रहें। अब नाकसे सांस अंदर ले जाते हुए दोनों हाथ बगलसे धीरे-धीरे ऊपर उठायें कि वे कंधोंकी सीधमें आ जाय। हाथ तने रहें और कुहनियोंसे मुड़ने न पायें इसका खयाल रखें। इस स्थितिमें कुछ क्षण ठहरकर हाथोंको जहांतक बन सके पीछे ले जाय। अब सिर थोड़ा पीछे झुका दें और फेफड़ोंमें थोड़ी हवा और भर लें। कुछ क्षण इस स्थितिमें ठहरें और धीरे-धीरे श्वास बाहर निकालते हुए पूर्व स्थितिमें आ जायं।

(२) व्यायाम नं० १ की स्थितिमें खड़े होकर श्वास भीतर खींचते हुए दोनों हाथ बगलमें ऊपर उठाते हुए कंधोंकी सीधमें ले आयें। इस



समयतक श्वास इतनी ही भीतर लें कि फेफड़े हवासे आधे भर जायं। कुछ क्षण ठहरें और तब हाथोंको धीरे-धीरे ऊपर उठाते हुए सिरके ऊपर ले जायं, साथ ही पैरोंको भी धीरे-धीरे ऊपर उठाते हुए पंजोंपर खड़े हो

जायं तथा श्वास भीतर खींचकर फेफड़ोंको हवासे पूरा भर लें। इस स्थितिमें कुछ क्षण ठहरें और धीरे-धीरे श्वास बाहर निकालते हुए पूर्व स्थितिमें आ जायं।

(३) व्यायाम नं० १ की स्थितिमें खड़े होकर दोनों हाथोंको सामनेकी तरफ ऊँचे उठाते हुए कंधोंकी सीधमें ले आयें। इस समयतक श्वास भीतर खींचते हुए फेफड़ोंका एक तिहाई भाग हवासे भर लें। कुछ क्षण ठहरकर



तने हुए हाथोंको ऊपर उठाते हुए सिरके ऊपरकी ओर ले जायं। इस समयतक फेफड़े हवासे दो तिहाई भर जायगे। अब हाथोंको पीछे झुकाते हुए कंधोंकी ऊंचाईसे कुछ नीचेतक ले जायं और फेफड़ोंको हवासे पूरा भर लें। इस स्थितिमें कुछ क्षण ठहरें और श्वास धीरे-धीरे बाहर निकालते हुए पूर्व स्थितिमें आ जायं।

**गर्दन और रीढ़संबंधी व्यायाम** (१) आरामसे सीधे खड़े हो जायं, सिर सीधा रहे और कंधे थोड़ा पीछे झुके हुए। दोनों हाथोंकी अंगुलियोंको मजबूतीसे फंसाकर दोनों हथेलियोंको सिरके पिछले भागपर जमा दें। गर्दन कड़ी करलें और दोनों हाथोंसे सिरको बलपूर्वक धीरे-धीरे नीचेकी ओर इतना झुकायें कि ठुड्डी छातीसे जा लगे।



इस स्थितिमें कुछ क्षण ठहरकर सिरको पीछेकी ओर, धीरे-धीरे जहांतक संभव हो ले जायं। इस समय हाथोंका दबाव सिरके दबावसे कम रहेगा।

**रीढ़को बढ़ाने और कमरको मजबूत बनानेवाला व्यायाम**— जमीनपर पीठके बल लेट जायं। सारे शरीरकी मांसपेशियां ढीली कर दें। दोनो हाथ बगलमें रखें। अब कमर, नितम्ब और कंधोंको फैलाने-का प्रयत्न करें। पैरके पंजोंको सामने नीचेकी ओर तानें, सिर व कंधोंको ऊपरकी ओर खीचें और छातीको इतना फैलायें कि वह धनुषाकार हो जाय। कुछ क्षण इस *स्थितिमें* ठहरकर साधारण *स्थितिमें आ जायं।* कुछ क्षण आराम करें और इसे फिर दुहरायें। लेकिन इस बार हाथोंको

सिरके पीछे जमीनपर रखें। पैरोंके पंजोंको किसी चीजसे दबा लें और दोनों हाथोंसे किसी चीजको पकड़कर, सारे शरीरको खींचकर लंबा करनेका प्रयत्न करें। कुछ क्षण इस स्थितिमें ठहरकर पूर्व स्थितिमें आ जाय।



कमर और पैरोंके लिये व्यायाम—किसी कुर्सीकी पीठसे पीठ लगाकर सीधे खड़े हो जायं। दोनों हाथोंसे कुर्सीको मजबूतीसे पकड़ लें।



इस तरह कुर्सीका सहारा लेकर अपना दाहिना पैर कमरसे धीरे-धीरे जितना बन सके ऊपर उठायें। इस बातका ख्याल रखें कि पैर घुटनेसे मुड़ने न पाये और पंजा तना रहे। कुछ क्षण इस स्थितिमें ठहरकर पैर

धीरे-धीरे नीचे ले आयें। अब यही क्रिया बायें पैरसे करें। पैरको धीरे-धीरे अधिक ऊंचा उठायें। थोड़े अभ्यासके बाद पैर कमरकी सीधमें आने लगेगा।

**हाथ, पैर और धड़के लिये व्यायाम** —कमरेकी छतमें कोई चीज लटका दें। अब शरीर तानकर, दोनों हाथ फैलाकर और सिरको थोड़ा पीछे झुकाकर उसे छूनेका प्रयत्न करते हुए ऊपरकी ओर कूदें। कूदते समय इस बातका ख्याल रखें कि पैर कड़े रहें और पीठ तनी हुई।

प्रत्येक कसरतको आनंदके साथ विश्वासपूर्वक कई बार दोहराइये।



## फाइलेरिया और अंडकोष

फाइलेरिया और बढ़े अंडकोषका इलाज क्या है? ये दोनों ही रोग

गया और पटनाकी ओर अधिक होते हैं। फाइलेरियामें हाथ और पांव दोनों फूल जाते हैं और काफी दवा करनेपर भी नहीं जाते।

सभी रोग एक हैं और उनका कारण है—गलत रहन-सहन। और सब रोगोंकी चिकित्सा एक है—प्राकृतिक जीवनको अपनाना। शरीरगत रोग वह चाहे कोई भी क्यों न हो रहन-सहनकी गलतियोंको सुधारनेसे जाता है। ठीक जीवन व्यतीत करने लगकर इन रोगोंसे बचे रहा जा सकता है एवं यदि हो गए हो तो उनसे मुक्ति पाई जा सकती है।

इन दोनों रोगके रोगियोंकी मुख्य गलती होती है—भोजनमें कन-रहित चावलोंका अधिक प्रयोग। प्रायः उनके भोजनमें ६० प्रतिशत केवल चावल ही होता है। और यह कनरहित चावल प्राकृतिक लवणों एवं विटामिनोंसे विहीन होते हैं अतः इनसे उत्पन्न विजातीय द्रव्य इन रोगोंके रूपमें शरीरमें स्थान पाता है। ऐसे रोगीके भोजनमें चाहिए केवल फल-तरकारियां एवं थोड़ा अन्न—पहलेसे लगभग २५ प्रतिशत। और साथमें मिट्टी, पानी, धूपका उचित उपयोग हो तो ये रोग जाने चाहिए।

## रक्तचापमें भोजन

**क्या रक्तचापके आधिक्य और रक्तचापकी कमीके रोगियोंके भोजन-में कुछ अंतर होना चाहिए? मेरे एक मित्रका कहना है कि दोनोंका भोजन एक ही होना चाहिए।**

रक्तचापका कम होना या अधिक होना दोनों ही शरीरकी विकृतिके लक्षण हैं। भोजन-सुधार या जिन प्राकृतिक उपायोंसे रक्तचाप घटेगा उन्हींसे कम हो तो बढ़ेगा भी। अतः आपके मित्रका कहना सर्वथा उचित है।

## वायुविकार क्यों?

**पेटमें वायु क्यों पैदा होती है?**

कब्ज, पानी कम पीना और कोई भी भोजन जो न पचे वायु उत्पन्न करते हैं।

## प्राकृतिक चिकित्सा और चीर-फाड़

**प्राकृतिक चिकित्सा क्या सरजरीमें कामयाब नहीं है? चीर-फाड़के विषयमें उसकी क्या राय है? यदि वह चीर-फाड़के पक्षमें नहीं है तो एक उठा हुआ बड़ा फोड़ा कैसे अच्छा हो सकता है?**

प्राकृतिक चिकित्सामें बहुधा चीर-फाड़की जरूरत नहीं होती। अक्सर चीर-फाड़ करानेके बाद उससे लाभ न होनेपर लोग प्राकृतिक चिकित्सा अपनाते हैं और रोगमुक्त होते हैं। बड़ा-से-बड़ा फोडा भी तो अपने आपसे फूटता है और सूखता है। थोडेसे अमीर ही हैं जिनके फोड़ेको चाकू नसीब होता है नही तो गांवोंमें रहनेवाले और शहरके रहनेवाले गरीबोंके फोड़े आप ही फूटते और ठीक होते हैं। यदि आप प्राकृतिक चिकित्साके इस सिद्धांतका ध्यान रखें कि "प्रकृति स्वय चिकित्सक है, हमे रोगमुक्त करनेकी शक्ति हमारे शरीरमें मौजूद है" तो फिर फोड़ेके लिए चीरेकी अनुपयोगिता आपकी समझमें तुरंत आ जायगी।

टासिल, अपेंडिसाइटिस आदि अनेक रोगोंमें, जो स्वयं जा सकते है, डाक्टर अक्सर धनके लोभसे चीरा लगाते हैं। ये सभी रोग अनुचित खान-पान एवं रहन-सहनको स्वाभाविक बनाते ही शीघ्रतासे स्वयं चले जाते हैं।

## विटामिन बी०

**विटामिन बी० गोलियोंकी शक्लमें लेनेमें कोई नुकसान तो नहीं है? यह किन-किन खाद्योंमें प्रचुरतासे मिलता है?**

विटामिनोंको गोलीकी शक्लमें लेना अब सर्वथा निरापद नही समझा जाता और वह महंगा सौदा तो है ही।

विटामिन बी० सभी हरी तरकारियोंमें विशेषकर चौराई, मेथी, गाजर, टमाटर, जामुन, अमरूद आदि फलोंमें, कुम्हड़ा, फूलगोभी, किशमिश, मूगफली, गेहूं और दालोमें और गायके दूधमें मिलता है। इन खाद्योमेसे जो जिस वक्त मिले, उपयोग करें। फिर विटामिन बी० की आपको कभी कमी नही होगी और यदि कमी चली आ रही होगी तो वह पूरी हो जायगी।

## बच्चोंमें कांच निकलना

**बच्चोंको अक्सर कांच निकल आती है। इसका कारण और चिकित्सा लिखनेकी कृपा करें।**

अक्सर बच्चोंके शौचके समयका ख्याल नहीं रखा जाता और न उन्हें यथेष्ट पानी पिलानेका। अतः मल सूख जाता है और जब वे शौचके लिए जोर लगाते हैं तब कांच निकल आती है। जिन बच्चोंको कांच निकलती है उन्हें समयपर दो बार शौच जानेकी याद दिलानी चाहिए और दिनमें पांच-छः बार पानी जरूर पिलाना चाहिए और उन्हें खानेको चावल, आलू, दही, केला-सी धारक चीजें न देकर चोकरसमेत आटेकी रोटी, हरे शाक और दूध-सी रेचक चीजें देनी चाहिए। धीरे-धीरे कांच निकलना स्वयं बंद हो जायगा।

यदि गुदास्थानपर ठंडे पानीसे भिगी थोडी-सी मिट्टी आटे-सी गूथकर आध-आध घंटेके लिए दिनमें दो-तीन बार बांधी जा सके तो लाभ शीघ्र होगा।

## सवेरेकी सुस्ती

**मेरे छोटे भाईको सवेरे उठनेके बाद बड़ी सुस्ती जान पड़ती है, जोर-जोरसे डकार भी आती है। ये किस रोगके लक्षण हैं और इन्हें कैसे दूर किया जा सकता है।**

आपके भाईके इस कष्टका एक ही कारण है, वह है अपच। उन्हें पूर्ण शाकाहारी एवं सादा भोजन—रोटी-सब्जी, फल, मठा—करना चाहिए। मिठाई और तली हुई चीजोंका प्रयोग बिल्कुल बंद कर देना चाहिए। सप्ताहमें दो बार वे पेटकी धुलाई भी करें। इसके लिए सेर-ड़ेढ़ सेर गुनगुने गर्म पानीमें एक-डेढ़ तोला नमक मिलाकर सवेरे शौच हो आनेके बाद एक साथ ही पी जायं और फिर तुरंत कै करके निकाल दें। यदि वे आरंभमें तीन-चार दिन केवल फलाहार करें तो उन्हें लाभ और भी शीघ्र होगा। फलाहार करते समय नित्य सवेरे एनिमा लेना आवश्यक है।

## फुंसियाँ

**मेरे शरीरमें और मेरी लड़कीके शरीरमें छोटी-छोटी दो-तीन फुंसियां निकलती हैं। मेरी तो ज्यादा नहीं बढ़तीं केवल जरा-सा कष्ट देकर खतम हो जाती हैं। पर लक्ष्मीको बहुत कष्ट देती हैं। काफी बढ़कर पांच-सात दिनों बाद खतम होती हैं। मुझे इसी साल हुई हैं पर लक्ष्मीको हर साल होती हैं। ज्यादातर मेरे हाथमें होती हैं पर अब एक-दो पेटपर भी हुई हैं, मुंहपर नहीं होतीं। लक्ष्मीके पेट और पीठपर होती हैं। इसके अलावा मेरे पास एक युवक भगवानदास रहता है जिसकी बच्ची चार पांच महीनेकी है। उसके हाथ-पैरमें छोटी-छोटी सैकड़ों फुंसियां होती हैं। बच्चीके खाज खुजानेपर फूटकर बहकर बढ़ जाती हैं। बच्ची मांका दूध पीती है। क्या किया जाय?**

आपके, लक्ष्मीके और श्रीभगवानदासजीकी बच्चीके फोड़े-फुंसियों-का रूप अलग-अलग अवश्य होता है पर सबके बारेमें कारण एक ही है। शरीरमें गंदगी इकट्ठा हो गई है जिसे साफ कर डालना चाहिए। इसके लिए आप लोग और भगवानदासजीकी पत्नी तीन दिन केवल फल खाकर रहें। भूखके अनुसार तीन-चार बारमें केवल एक ही प्रकारका फल खायें। रोज एनिमा भी लें। चौथे दिन सवेरे शौच आदिके बाद जितना तेज गरम पानी पिया जा सके उतने तेज आध सेर गरम पानीमें दो तोला नीबूका रस निचोड़कर पियें। इसके एक घंटे बाद तरकारियोंका पाव-डेढ़-पाव सूप, दोपहरको पकी उबली तरकारियां जिनमे नमकके सिवाय और कोई मसाला न हो। तीन बजे किसी फलका रस या डाभका पानी और फिर शामको दो-तीन तरहके फल ले, जिसके साथ एक छटाक किश-मिश या मुनक्का या अंजीर भी हो। एक सप्ताह यह प्रोग्राम चलाकर दोपहरको तरकारियोंके साथ थोड़ी रोटी लें और शामको फलोंके साथ पाव-डेढ़-पाव गायका कच्चा दूध। यह भोजन बराबर चल सकता है।— पर चाहें तो चार सप्ताह यह प्रोग्राम चलाकर शामको भी फल-दूधके बदले रोटी-सब्जी ले सकते हैं और सवेरे तरकारियोंके सूपके बजाय फल-

दूध। यदि आप लोग सफाईका यह चार सप्ताहका प्रोग्राम चला लें तो फुंसी-फोड़ा ही होना बंद न हो जायगा, त्वचा निखर जायगी तथा चेहरे-पर तेज छा जायगा।

## वजन कैसे बढ़ायें ?

**मैं करीब डेढ़ वर्षसे अपना वजन बढ़ानेके पीछे परेशान हूं। बहुत चाहता हूं कि मेरे हड़ङोले शरीरपर कुछ मांस आ जाय। कई वैद्योंकी दवा भी खाई, पर सब बेकार। आप ही कोई वजन बढ़ानेकी कारगर विधि बताइये।**

हमारे युवकोंका वजन अक्सर कम रहता है, वे वजन बढानेके पीछे परेशान भी रहते हैं। अनेको मेरे पास भी आए हैं। जिस सरल विधि-से मैंने उन्हें लाभ पहुचाया है वह यह है कि दो-तीन दिनतक केवल फल खाकर रहना चाहिए। फलोंके साथ दिनभरमे एक-डेढ छटांक चोकर भी खानी चाहिए, अन्यथा कब्ज हो सकता है। यह चोकर फलोमें मिलाकर या फलके रसमे डालकर या पपीते-से फलोके गूदेके साथ हल करके तथा और भी अनेक विधियोंसे खाई जा सकती है। इस फलाहारसे भूख अधिक लगेगी और पाचन-शक्ति भी बढेगी तथा कब्ज चला जायगा। फलाहारके बाद अक्सर लोगोका भोजन सवाया हो जाता है, किसी-किसी-का तो ड्योढ़ा भी। जो अधिक नही खा पाते उनका भी वजन उतना ही बढ़ता है, क्योंकि फलाहारके कारण भोजनका अभिशोषण अच्छा होने लगता है, अर्थात् आमाशय किए गए भोजनका अधिक रस बना पाता है। जिनका भोजन ड्योढ़ा हो गया है उनका वजन तो तीन पौंड-तक प्रति सप्ताह बढा है।

श्वेतसार अर्थात् आटा, चावल; मीठा अर्थात् शहद, किशमिश, मुनक्का, अंजीर, खजूर; चिकनाई अर्थात् मक्खन, घी, तेल वजन बढाने-वाले खाद्य पदार्थोंमें सर्वश्रेष्ठ हैं; क्योंकि ये आसानीसे पच जाते हैं। आरभके कुछ दिनोंमे चिकनाईकी बनिस्वत श्वेतसार अधिक वजन बढाता है। यदि एक छटांक चिकनाई अधिक खाई जायगी तो वजन एव ही छटांक

बढ़ेगा, पर यदि एक छटाक श्वेतसार या मीठा अधिक खाया जायगा तो वजन चार छटांक बढ़ेगा। अधिक खानेके अर्थको यहा समझ लेना चाहिए। अधिक खाना अर्थात् उतनेसे अधिक खाना जितने भोजनसे वजन न घटे, टिका रह सके। वजन बढानेके इच्छुकको मांसका सर्वथा त्याग कर देना चाहिए। और फल, चावल, आटा, ताजी तरकारिया, पके केले, मेवे, मक्खन, घी, तैल, दूध आदिमेसे अपना भोजन चुनना चाहिए। अंकुरित गेहूंका दलिया विशेष लाभदायक सिद्ध हुआ है। यह अंकुरित गेहूंको पीसकर दूधमें या सादा ही बनाया जा सकता है।

वजन बढ़ानेके लिए सवेरे उठते ही और रातको सोते समय भोजनके घंटे-दो-घंटे बाद या पहले काफी पानी पीना चाहिए। इसके अलावा खुली हवामें रहना और हवादार जगहमें सोना चाहिए। प्रति सप्ताह एक दिनका उपवास, हल्की कसरतें और टहलना भी वजन बढ़ानेमें लाभदायक सिद्ध हुआ है। प्रति सप्ताह एक दिनका उपवास तो उनका वजन भी बढ़ानेमें समर्थ हुआ है जिनका और किसी रीतिसे नही बढ़ पाता।

उपर्युक्त विधिसे महीनेमे आसानीसे दो-तीन पौंड वजन बढ़ जायगा।

## ज्वरमें भोजन

**ज्वरके रोगीको खानेके लिये क्या दिया जा सकता है?**

ज्वर आनेपर पहले तीन-चार दिनतक केवल जल या ताजे फलोका रस पानी मिलाकर देना चाहिए। अक्सर लोग ज्वर आनेपर दूध देते हैं, यह बहुत बुरा है। मियादी बुखारमें दूधसे अधिक हानिकारक भोजन शायद ही दूसरा दिया जा सके। बुखारमे जो लोगोंको दस्त आने लगते हैं अथवा जीभ साफ नही होती उसका कारण दूध ही है। दूधसे तो, पतला मट्ठा देना ज्यादा ठीक होगा।

तीन-चार दिन बाद रसीले फल भी दिये जा सकते हैं। अन्नका

व्यवहार ज्वर उतरनेपर ही करना चाहिए। यदि अन्न किसी रूपमें दिया जा सकता है तो वह अंकुरित गेहूंका शोरवा है। अंकुरित गेहूंको कुचल-कर पानीके साथ बटलोमें डालकर आगपर चढ़ा देना चाहिए और फिर पक जानेपर उतारकर छान लेना चाहिए—यह रसा दे सकते हैं। ज्वर उतरनेपर रोगीको पहले फल-दूधपर लाना चाहिए, तब फिर धीरे-धीरे साधारण हल्के भोजनपर।

## दाढ़ीमें फुंसियां

**कुछ दिनोंसे मुझे अपनी दाढ़ीमें बराबर खाज मालूम होती थी, पर इधर मैंने एक दिन अपरिचित नाईसे हजामत बनवाई। तबसे सारी दाढ़ी ही फली हुई है। *फुंसियां होती हैं, उनमें मवाद भरता है और वे और भी फैल जाती हैं।***

दाढ़ी अच्छी तरह साफ न होनेसे भी खाज आती है और दाढ़ी बनाते वक्त खूंटी उखड़ जानेसे अक्सर फुंसियां हो जाती हैं, अत. यह रोग न हो उसके लिए हमेशा सफाईका और अस्तुरा अच्छा रखनेका खयाल रखना चाहिए। आप सोते वक्त दाढ़ीपर ठंडे पानीसे भीगी पट्टी बांधकर सोइए और दिनमें दो बार सारी दाढ़ीको गरम पानीसे भीगे कपड़ेसे सेंकिए भी। *गरम पानीसे सेंकते वक्त बीच-बीचमें दाढ़ीको ठंडे पानीसे धोते जाइए।* इससे रक्तका संचालन अधिक होगा और घाव जल्द भरेंगे। प्रात काल आठ बजेके करीब खुले बदन धूपमें भी पंद्रह-बीस मिनटतक बैठिए। यदि लाभ बहुत जल्द चाहते हो तो तीन-चार दिनतक केवल फल खाकर रहिए। फलाहारके दिनोंमे नित्य एनिमा लीजिए।

## दुःस्वप्न

**मुझे रातको अक्सर बड़े भयानक स्वप्न आते हैं। गला घुटता जाता है और मैं अपने हाथ-पैर नहीं हिला पाता। स्वप्न देखते-देखते मेरी जब नींद टूटती है तो मैं देखता हूं कि जाड़ेके दिनोंमें भी पसीना छूटता है। गरमीके दिनोंमें जब मैं सोता था तब भी स्वप्न आ जाते थे। मैं दुबला**

हुआ जा रहा हूं। डाक्टर, वैद्य इसकी कोई दवा नहीं बता पाते। पुराने ख्यालके लोग भूत-प्रेतका संदेह करते हैं, पर मैं आर्यसमाजी हूं, भूत-प्रेतमें मेरा विश्वास नहीं। क्या प्राकृतिक चिकित्सामें ऐसी कोई तरकीब है जिससे मैं इस प्रकार मरनेकी ओर बढ़नेसे बच सकूं?

अधिकतर लोगोंके दुःस्वप्नोंका प्रधान कारण भूखसे अधिक खाना होता है। आप देखिए कि आप जरूरतसे अधिक तो नहीं खाते हैं। भूख-से कम खानेकी आदत डालिए और शामको तो बहुत ही हल्का भोजन कीजिए। सोनेके तीन घंटे पहले अपना भोजन जरूर ही समाप्त कर लीजिए। शामके भोजनमें कुछ कच्ची तरकारियां और फल जरूर रहें। अन्नका प्रयोग शामको बहुत कम कीजिए। सोते वक्त दूध पीते हों तो वह न लें। सोते समय पानी पीकर सोना ही अच्छा है।

स्वप्न उन्हें ही ज्यादा आते हैं जिनकी नींद गहरी नहीं होती एवं जो शारीरिक श्रम नहीं करते। आपको नियमित कुछ कसरत करनी चाहिए और सांस गहरी लेनी चाहिए। इसके लिए सांसको अंदर खींच-कर उसे धीरे-धीरे निकालनेका अभ्यास कीजिए। कसरत और गहरी सांससे नींद अच्छी आयगी और पाचन-क्रिया भी ठीक होगी।

आपकी तरहके स्वप्न देखनेवालोंकी आंखें भी थकी-सी रहती हैं। यदि आपकी आंखें कुछ भारी वगैरा मालूम पड़ती हों तो उनकी ओर भी ध्यान देना चाहिए। आंखोंको ठंडे जलसे धोइए और आंखोंको बंद करके उनपर हाथोंकी गदेरी हल्केसे रखकर तीन-चार मिनटतक इस अवस्थामें रहिए। इस क्रियासे आंखोंको आराम मिलेगा और उनकी थकान जायगी।

सोते वक्त सारे बदनको ढीला करके सोइए और यह विश्वास रखकर सोइए कि अब दुःस्वप्न न आयंगे।

## भोजनद्वारा मानसिक शक्ति

ऐसा भोजन बताइये जिससे मानसिक शक्ति बढ़े और मानसिक कार्य करनेकी अधिक क्षमता हो।

जो लोग मानसिक शक्ति बढ़ानेके लिए दवाएं खाते हैं, उन्हें इस विचारसे भले ही लाभ हो कि "मैं दवाद्वारा मानसिक शक्ति बढ़ा रहा हूं।" वर्ना किसी भी दवामें यह शक्ति नहीं जो दिमागी ताकत बढ़ा दे, क्योंकि खाद्योंसे अलग कोई ऐसी चीज है नहीं जिनसे मस्तिष्क शक्ति पा सके। मस्तिष्कको उन्हीं खाद्य पदार्थोंसे शक्ति मिलेगी जो आंतोंको साफ कर सकेंगे एवं रक्तको सर्वथा विशुद्ध। ये खाद्य ताजे फल, तरकारियां और गायका कच्चा दूध ही है। भारी वायुकारक निर्जीव भोजनसे किसी लाभकी आशा नहीं की जा सकती।

## आंतोंकी दुर्बलता (दुग्ध-कल्प-विधि)

**मैं आंतोंकी दुर्बलताकी शिकायतसे अत्यंत पीड़ित हूं और यह शिकायत आजकी नहीं, कई वर्षोंकी है। पिछले दिनों खान-पानकी अव्यवस्था और अति भोजनके परिणामस्वरूप मेरी आंतोंपर इतना अधिक जोर पड़ा कि करीब दो मासतक मैं ज्वरसे पीड़ित रहा। एक योग्य डाक्टरसे मैंने मुआइना कराया था। उनका कहना है कि मेरी आंतें इतनी दुर्बल हो गई हैं कि किसी समय भी मुझे इण्टेसटाइनल टी०बी० (आंतोंका यक्ष्मा) हो सकता है।**

**मेरी आयु इस समय २६ वर्षकी है। शरीरका भार १ मन १२ सेरके लगभग है। किंतु अबसे दो वर्ष पूर्व १ मन २६ सेर था। स्वप्नदोष तो मुझे अक्सर हो जाता है। इससे मेरा शरीर भीतर-ही-भीतर कमजोर-सा हो गया है।**

***आप जो व्यवस्था दें उसमें भोजनकी व्यवस्था ऐसी दें जिससे वजन घटे नहीं, क्योंकि पहले ही इतना घटा हुआ है कि इसे और घटानेमें मैं बहुत डरता हूं।***

आंतोंको स्वस्थ बनाने, स्वप्नदोषसे मुक्ति पाने तथा वजन बढ़ानेके लिए आप दूधका कल्प करें। उसकी विधि इस प्रकार है—शुरूमें आप तीन दिनतक संतरे या किसी फलका रस पीकर रहें। रस पाव-सवा-पावतककी मात्रामें दिनभरमें चार बार लें। रोज सवेरे या शामको सेर-

डेढ़-सेर गुनगुने गरम पानीका एनिमा लें। चौथे दिनसे दूध लेना शुरू करें। दूध गायका एवं शुद्ध हो। पहले दिन घंटे-घंटेपर एक-एक पाव लें। दूसरे दिन पचास-पचास मिनट और तीसरे दिन पैंतालीस-पैंतालीस मिनट-पर। चौथे दिन चालीस-चालीस मिनटपर लें। और पाचवें दिन पैंतीस मिनटपर लें। फिर छठें दिनसे तीस-तीस मिनटपर लें। आध-आध घंटेपर दूधका यह पीना पांच-छः सप्ताह चले। एक पाव दूध पीनेमें पांच-सात मिनट लगाया जाय कि मुंहकी लार पूरी तरह उसमें मिल जाय।

इतनी जल्दी-जल्दी दूध पीनेसे घबराइए नही। इस तरह दिनभरमें पिया गया पांच-छः सेर दूध बड़ी आसानीसे हजम होगा और आप ज्यादा दूधकी इच्छा बराबर करते रहेंगे। दूध सुबह सात-आठ बजेसे शामको ६-७ बजेतक या रातको ७-८ बजेतक पिया जा सकता है।

दूध कच्चा ही लिया जाय। सवेरेका दुहा दूध किसी शीशेके बर्तनमें पतले कपड़ेसे ढककर ठंडी जगहमें रखा रहे। शामतक खराब नही होगा। यदि दिनके बारह-एक बजे ताजा दूध मिलनेकी व्यवस्था हो जाय तो और भी अच्छा, अन्यथा सवेरेका कच्चा दूध शामतक पीनेमें किसी तरहकी हानि नही है। यदि दूध बिगड़नेका डर हो तो १०-११ बजेके बाद सवेरे गरम करके रखा हुआ भी ले सकते हैं।

दूध पीते वक्त किसी-किसीको पतले दस्त आते हैं और किसी-किसीको कब्ज रहता है। यदि कब्ज रहे तो नित्य पाव-डेढ़-पाव पानीका एनिमा लिया जाय, पर यदि इतने पानीसे पेट साफ न हो तो सेर-डेढ-सेर पानी-तकका एनिमा लिया जा सकता है। यदि ज्यादा पानीका एनिमा लेना हो तो सवेरे ही लेना ठीक होगा।

यदि दूध शुरू करनेपर पतले दस्त आने लगें तो तीन-चार दिनतक पेट चलने देना चाहिए। बहुधा इतने दिनोंमें अपने आप दस्तोंकी संख्या कम होकर वे बंधकर आने लगते हैं। पर यदि तीन-चार दिनमें भी सुधार होता न दिखाई दे तो दूधकी जगह मठा लेने लग जाना चाहिए। मठेके लिए केवल एक उफानका गरम किया दूध जमाया जाय। शामको जमाए

दूधके दहीके मठेका उपयोग सवेरेसे दिनके २-३ बजेतक किया जाय और फिर सवेरे जमाए दहीके मठेका। जाड़ेके दिनोंमें दही जमानेमें जरा कठिनाईहोती है। इसके लिए जिस वर्तनमे दही जमाया जाय उसे कंबल या किसी गरम कपड़ेमें लपेटकर गरम जगहमे रख देना चाहिए या आलमारीमे वद कर देना चाहिए। जामनको धूपमें रखकर खट्टा कर लिया जाय तो दही आसानीसे जमेगी।

दहीको बिलोकर घी पूरी तरह निकाल लिया जाय, पर मठा पीते दस-बारह दिन हो जानेपर घी निकालना कम करके पाच-सात दिनमे घी निकालना बिलकुल वद कर दिया जाय। घी निकालनेके दिनोमे और जब न निकाला जाय तब भी दहीका एक चौथाई पानी उसमें जरूर मिलाया जाय।

दूध पीते वक्त जब कभी दूध पीनेसे तबियत हटती मालूम हो या मिचली मालूम हो तो खट्टे नीबूका थोडा-सा रस चाटा जा सकता है।

दूधके वदले जब मठा पीना शुरू किया जाय तो संतरोंका आधपाव रस मठेकी अंतिम खुराकके साथ जरूर लिया जाय। दूधको जमानेमे उसे उवालना पड़ेगा, इसमें उसके जो तत्त्व कम होगे वे संतरेके इस रससे पूरे हो जायगे।

नित्य सवेरे सात-आठ बजेके करीव खुले वदनपर धूप भी लें। पंद्रह मिनटसे शुरू करके पांच मिनट रोज बढाकर समय आध घटे कर लें। १० बजेके लगभग शरीर-तापके इतने गरम [illegible] करें। जहातक बन सके आराम करें। [illegible] बच्चेकी त[illegible]। [illegible]कम बोले और पढें भी कम।

तरकारियां और चोकरसमेत आटेका एक फुलका और फल। चौथे दिनसे साधारण भोजनपर आ जाना चाहिए। सवेरे, दोपहर, शामका तीन आहार रहें। सवेरे-शाम फल, दूध या मठा लिया जाय और दोपहरको सब्जी-रोटी। सुविधानुसार दोपहरका भोजन शामको और शामका भोजन दोपहरको भी लिया जा सकता है।

कल्प करते समय जब कभी प्यास लगे, पानी जरूर पीएं। सवेरे पानी पीकर शौच जाना सदा अच्छा है।

दिनमें आराम करते वक्त लेटे-लेटे चार-पांच बार गहरी सांसें भी लेनी चाहिए। एक बारमें दस-पंद्रह बार सांस जरूर ली जाय। कल्प समाप्त होनेपर टहलनेसे शुरू करके शक्ति अनुसार धीरे-धीरे कसरत बढा लें।

दूध और धूपके इस प्रयोगसे आशा है कि आपका सारा शरीर नवीन हो जायगा। वजन दस-पंद्रह पौंडतक बढ सकता है।

## स्त्री-पुरुषोंका स्वप्नदोष

**क्या स्वप्नदोष होना जरूरी है? औरतोंको भी होता है? कै बार हो तो स्वाभाविक समझा जाय?**

स्वप्नदोष होना जरूरी नहीं है। एकाध महीने या कई महीनोंपर हो जानेमें उतना हर्ज नहीं है। उसे स्थायी रोग नहीं समझेंगे। पर मन और मेदेके खराबी तो मानेंगे ही। स्त्रियोंको भी स्वप्नदोष होता है।

## सिर दुखना

**न मालूम क्यों मुझे हर चौथे या पांचवें रोज सिरमें दर्द हो जाया करता है और होनेपर कम-से-कम बारह घंटेतक रहता है। पर अक्सर यह शामको ही होता है। इसके लिये काफी इलाज किया, पर कोई फल नहीं निकला। ऐस्प्रो या और कोई ऐसी ही दवा खा लेनेपर कुछ देरके लिये शांत हो जाता है, पर रातमें फिर ज्यादा तेजीसे होने लगता है। कृपया कोई उचित इलाज बतायें, जिससे यह सदाके लिये चला जाय।**

"आंत भारी तो माथ भारी" यह पुरानी कहावत है। यदि पेट

साफ रहे तो सिरदर्द कभी न हो। आप कृपाकर देखिए कि आपको कब्ज तो नहीं रहता? दर्दकी तेजीको शांत करनेके लिए ऐस्प्रो या कोई भी दवा तो लीजिए ही नहीं। ये दवाएं रोगको नहीं निकालती, वरन् रोगीकी चेतनाको गुप्त कर देती हैं। शरीरमें रोग रहता है, पर उसकी प्रतीति नहीं होती। इन दवाओंसे दिमागके कमजोर होनेका भी यही कारण है।

सिरदर्द स्थायी रूपसे दूर करनेके लिए जलचिकित्साका सहारा लें। पहले शक्तिके अनुसार दो-तीन दिन केवल तीन बार फल खाकर रहें और रोज एनिमा लेते रहें। चौथे दिन सवेरे फल, दोपहरको चोकरसमेत आटेकी रोटी और कुछ पकी और कच्ची तरकारियां लें और शामको फल या तरकारियां। रोटी शुरू करनेपर सवेरे और शामको कटिनहान लेकर शक्तिके अनुसार टहलें, पर इतनी दूर जायं कि वापस आनेपर हल्की-सी थकान मालूम हो, कटिनहान पांच मिनटसे शुरू करके और प्रति दूसरे दिन एक मिनट बढाकर दस मिनटका कर लें। दस दिन हो जानेपर सवेरे कटिनहानके बदले मेहननहान शुरू करें जिसे दस मिनटसे शुरू करके एक मिनट हर दूसरे रोज बढ़ाते हुए पंद्रह मिनटका कर लें। मेहननहान शुरू करनेपर शामको भोजनके साथ आध सेर गायका कच्चा दूध लेना शुरू करें। अच्छा हो कि शामको भी फल ही लिये जायं; क्योंकि दूधका मेल फलोंके साथ तरकारियोंसे अधिक अच्छा है।

इस प्रकार बीस दिन होनेपर सवेरे-शाम दोनों वक्त पंद्रह-पंद्रह मिनट-का मेहननहान लें जिसे एक मासतक जारी रखें। उम्मीद है कि इस डेढ़-दो महीनेमें आपका सिरदर्द चला जायगा। यदि कुछ भी रह जाय तो दस दिनके लिए स्नान लेना बंद करके यह कार्यक्रम फिरसे दुहरा दें।

कार्यक्रम चलाते वक्त या जब कभी भी कब्ज रहे, एनिमा जरूर लें। धूपका भी प्रयोग करें। प्रति सप्ताह दिनमें जब कभी कड़ी धूप हो खुले बदन धूप लेकर पसीना लावें। धूपमें लेटते वक्त सिरपर ठंडे पानीसे भीगा तौलिया जरूर रहे। पसीना आ जानेपर ठंडे पानीसे तुरंत स्नान कर शरीरको साफ कर लें। टहलते वक्त गहरी सांस लिया करें अर्थात् फेफड़ों-को शुद्ध वायुसे धीरे-धीरे भरकर खूब धीरे-धीरे सांसको निकालें।

इस कार्यक्रमसे आपका सिरदर्द ही नहीं जायगा और भी जो रोग होंगे सभी जायंगे।

## बलगम निकलना

**मैं मोटे-ताजे शरीरका स्वस्थ पुरुष हूं। मुझे अपने स्वास्थ्यके संबंध-में केवल एक ही शिकायत है, वह है बलगमका अधिक आना। बलगम भी बड़ा चिकना-चीकट-सा होता है। बलगम क्या है? कैसे और किस चीजसे बनता है? उससे छुटकारा पानेका उपाय हो सकता है?**

दाल, भात, रोटी, दूध अर्थात् जो भोजन लोग करते हैं उसीसे बलगम बनता है। यह अन्न-दूधसे अधिक और फल-तरकारियोंसे बहुत कम या नहींके बराबर बनता है। भोजनसे उन्हींको और तभी बलगम बनता है जब यह पचता नहीं या आवश्यकतासे अधिक खाया जाता है। जिन्हें साधारणतया अधिक बलगम बनता है वे जब अधिक श्रम करने लगते हैं तब यह अपने आप कम हो जाता है।

आप अपने भोजनमेंसे अन्नको बहुत कम करके फल-तरकारियोंका प्रयोग बढ़ा दें। चावल, दाल, घी, दूधसे गेहूंकी बनिस्बत ज्यादा बलगम बनता है, अतः कुछ दिनतक आपके भोजनमें केवल फल और तरकारियां और रोटी रहें। फिर धीरे-धीरे दूध छोड़ा जाय। शक्तिके अनुसार श्रम भी करें।

तुरंत लाभके लिए सेर-डेढ़-सेर गुनगुने गरम पानीमें तोला-सवा-तोला नमक मिलाकर सवेरे शौच आदिके बाद खाली पेट पांच-सात मिनटमें पी लें और कै कर दें। इससे इकट्ठा बलगम निकल जायगा।

## खुजली (सारे बदनकी गीली पट्टी)

**मैं खुजलीसे बेहद पीड़ित हूं। करीब दो महीनेतक बीचमें आराम हो गया था, लेकिन अब फिर रोग बढ़ गया है।**

**मैं बराबर होमियोपैथिक दवा करता रहा हूं। पिछली बार कुछ लाभ भी हुआ, लेकिन इस बार कोई लाभ दिखाई नहीं देता। पिछली**

बार भी मेरे विचारसे रोग केवल समयके कारण दब गया था जो फिर उभर आया है। जहांतक होता है मैं सात्त्विक आहार ही करता हूं, समझ में नहीं आता कि यह रोग रक्तविकारके कारण है या चर्मरोग है।

मैंने बिना नमकके भोजन करनेका निश्चय किया है। प्रातः केवल रोटी टमाटर अथवा हरे चने और सायं दूध-रोटी। क्या यह ठीक होगा। क्या आपके उपचारके साथ कोई खाने या लगानेकी दवा भी चल सकती है? यदि हां तो क्या?

खुजली चर्मरोग तो है ही, पर यह अधिकतर खूनकी खराबीसे ही होता है। खूनको साफ करनेके लिए ऐसा क्रम होना चाहिए कि पाखाना, पेशाब साफ होता रहे और पसीना खूब निकले। पेट साफ करनेके लिए लगातार कुछ दिनोंतक रोज एनिमा लेना चाहिए। पानी अधिक पीजिए ताकि पेशाब अधिक हो और पसीना निकलनेके लिए धूपका प्रयोग न करके सारे बदनकी गीली पट्टीका प्रयोग करना चाहिए। धूपमें बैठनेपर तो खाज बढ़ती है और जलन-सी होने लग जाती है। सारे बदनकी गीली पट्टी लेनेके लिए तीन-चार मोटे-मोटे कंबलोंपर ठंडे पानीमें भिगोकर निचोड़ी हुई पतली सूती चादर बिछानी चाहिए और उसपर खुले बदन लेटकर सारे बदनको उससे लपेट लेना चाहिए। फिर एक-एक कर सारे कंबल लपेट दिए जाय। कंबल, बदनमें हवा न लगने पावे इसलिए उढ़ाए जाते हैं। इससे गर्मी होगी और आध घंटेसे एक घंटेके भीतर पसीना निकलेगा, पट्टी लपेटनेके पहले गरम पानी भी लिया जाय तो पसीना निकलनेमें आसानी रहेगी। एक घंटे बाद पट्टीसे निकलकर ठंडे पानीसे स्नान करना चाहिए। सारे बदनकी गीली पट्टी सप्ताहमें तीन बार ली जाय। जिस दिन यह पट्टी न ली जाय उस दिन सवेरे उठते ही सारे बदनको, हाथको पानीसे चुपड़-चुपड़कर रगड़ा जाय। इससे रोमकूप खुलेंगे और विकार निकलेगा। इस क्रियामें दस मिनट जरूर लगाना चाहिए। आपके लिए नमकका प्रयोग बंद करना ठीक है। खुजली जानेपर ही फिरसे शुरू करें। भोजनमें हर वक्त हरे चने और टमाटर रहें और दूसरे वक्त

रोटी और हरी तरकारियां। जब हरे चने न मिलें तब उनके बजाय कच्चे दूधका प्रयोग करें।

दवा कोई भी न खाएं। लगानेके लिए नारियलके तेलमें नीबूका रस मिलाकर लगा सकते हैं। खाजके रोगीकी त्वचा अक्सर रूखड़ी हो जाती है, अतः तेल-नीबू लगाना आवश्यक हो जाता है।

एक सेर पानीमें आध सेर चोकर उबालकर रोज इस पानीको नहानेके पहले पंद्रह-बीस मिनटतक शरीरपर मलें। इससे खाजके कृमि नष्ट होंगे। अपनेको घरके लोगोंसे दूर रखें अन्यथा उन्हें भी खाज होनेका भय है।

## पोलियो

**मेरे एक दो सालकी लड़की है जिसका बायां पांव और बायां हाथ कमजोर है। वह अभीतक खड़ी नहीं हो पाती, और बांयें हाथसे कुछ पकड़ नहीं सकती। डाक्टरी इलाज काफी किया, पर कोई सफलता नहीं मिली। डाक्टर कहते हैं उसे पोलियो हो गया है। आप इस रोगका कारण और उपचार बतानेकी कृपा करें।**

इस रोगमें बच्चोंका हाथ या पैर या एक हाथ या एक पैर अपना पूरा काम नहीं करता। कभी-कभी बिल्कुल काम नहीं करता। जिस बच्चेके दोनों पैरमें यह लकवा रहता है वह बैठा रहता है। अपने पैरोंको मुश्किलसे घसीटकर चलाता है, पर जिसके पैर पूरी तरह लकवेसे आक्रांत नहीं होते वह खड़ा हो जाता है, कभी-कभी चल भी पाता है और कभी-कभी खूब चलता है पर उसका अपने पैरोंपर कोई अधिकार नहीं होता। यह रोग बच्चोंको तीव्र ज्वरके बाद ही होता है। बच्चा तेज बुखारमें बुत रहता है और बुखार जानेके बाद लोग देखते हैं कि बच्चेका हाथ या पैरपरसे अधिकार छूट गया है। ऐसा तभी होता है जब ज्वरकी चिकित्सा गलत होती है या दवाद्वारा होती है। यदि ज्वरकी चिकित्सा प्राकृतिक रीतिसे हो तो यह रोग कभी नहीं होगा।

पोलियोकी चिकित्सा बच्चेकी जीवन-शक्ति बढ़ानेपर निर्भर है। इसके लिए बच्चेको शुद्ध हवा अधिक-से-अधिक मिलनी चाहिए और नंगे

बदन नित्य लगभग सात बजे पंद्रह-बीस मिनट उसे धूपमें बिठाना चाहिए। बच्चेको अपने अंगोंका व्यवहार करनेके लिए प्रोत्साहित करना चाहिए और उसमें खेल-कूदके प्रति दिलचस्पी पैदा करनी चाहिए।

भोजनमें बच्चेको अधिकतर फल-तरकारियां और दूध देना चाहिए। चोकरसमेत आटेकी रोटी दी जा सकती है। उसका भोजनक्रम इस प्रकार बनाना चाहिए। सुबह फल-दूध, दोपहरको ११ बजे रोटी-तरकारी, तीन बजे फल-दूध और शामको सात बजे रोटी-तरकारी। रोटी चोकर-समेत आटेकी ही होनी चाहिए, और तरकारियां हरी एवं अधिक देनी चाहिए।

ऐसे बच्चोंकी नाड़ियां दुर्बल होती हैं और इसी कारण वह अपने अंगोंका ठीक उपयोग नहीं कर पाता। इसके लिए उसे नित्य गरम नहान देना चाहिए। गरम नहानके लिए एक लंबे टबमें बच्चेको ९९° गरम पानीमें सुला दिया जाय और बच्चा उसमें आध घंटेसे लेकर एक घंटेतक लेटा रहे। बीच-बीचमें टबमें थोड़ा-थोड़ा गरम पानी डालते जाना चाहिए ताकि तापमान ९९° बना रहे। टबमें लेटे हुए बच्चेके सिरपर ठंडे पानीसे भीगा कपड़ा रखना चाहिए।

बच्चेको आशान्वित रखें और खुद आशान्वित रहें। धीरजसे चिकित्सा चलाएं तभी लाभ हो सकता है।

## सिगरेट पीनेकी आदत

**मेरे पतिदेव आसन, प्राणायाम इत्यादि बड़े सुंदर ढंगसे करते हैं मगर उन्होंने बीड़ी-सिगरेट पीनेकी ऐसी आदत डाल ली है कि उनसे छूटती ही नहीं। क्या आप कोई नुस्खा बता सकेंगे ताकि उनकी यह बुरी आदत छूट जाय।**

बीड़ी, सिगरेट छोड़नेका एक ही तरीका है कि उनका प्रयोग न किया जाय। इसके लिए थोड़ी मानसिक बलकी पूंजीकी जरूरत होती है, वह अपनी ही हो सकती है। पर आप सच्चे मित्रकी तरह प्यारसे आग्रह एवं उत्साहित करके अपने पतिकी यह पूंजी बढ़ा सकती हैं। आरंभमें यदि वे

तीन-चार दिन केवल फल खाकर रहें और फलाहारके दिनोंमें रोज एनिमा लेते रहें तो बीड़ी, सिगरेट छोड़ना और आसान हो जायगा। फिर आसन-प्राणायाम नियमपूर्वक करते रहनेपर नाड़ीमंडलकी शक्ति इतनी बढ़ जायगी कि बीड़ी-सिगरेटकी जरूरत ही न होगी।

## पेड़ूपर चर्बी

**मैं तीन बच्चोंकी माता हूं। मेरे पेड़ूपर कुछ चर्बी आगई है साम-साथ जांघोंके बीच, पेड़ू और पेटपरकी त्वचा इतनी ज्यादा फट गई है कि मालूम होता है जैसे बंदरने नोच लिया है। क्या ऐसा भी कोई शर्तिया उपाय है कि त्वचा पहले-जैसी हो जाय और पेटपरकी चर्बी छंट जाय।**

जल्द-जल्द गर्भधारण और प्रसवके कारण त्वचा ढीली और अस्वस्थ हो जाती हैं और श्रम न करनेके कारण पेटपर चर्बी चढ़ जाती है। कटि-स्नान और टहलना इस स्थितिको स्वाभाविक बना सकता है। कटिस्नान दस मिनटके लिए लेना चाहिए और फिर टहलने निकल जाना चाहिये। टहलना तेजीसे चाहिए और तीन-चार मील जरूर टहलना चाहिए। इस विधिसे चलनेपर पांच-सात सप्ताहमें पेटकी चर्बी छंट जा सकती है और त्वचा स्वाभाविक हो जा सकती है। इस क्रियाके साथ मौसमी फल-तरकारियोंका अधिक प्रयोग करनेपर आपकी मनोकामना और भी शीघ्र पूरी हो सकती है।

## ढीली त्वचा

**मेरे मुख और गलेकी त्वचा झूलने लगी है और चेहरा इतना भद्दा लगने लगा है कि मुझे डर है कि मुझे नौकरीसे हाथ धोना पड़ेगा। क्या आप कोई ऐसी युक्ति बता सकते हैं कि चेहरेकी त्वचा जवान व्यक्तिकी-सी हो जाय।**

झुर्रियां मिटानेके लिये पहला काम आपको यह करना होगा कि आप अपना स्वास्थ्य बढ़िया बनायें। स्वास्थ्यको उन्नत बनानेके नियम आपको 'रोगोंकी सरल चिकित्सा' में मिलेंगे। उनके अनुसार चलें और इस आशा और

विश्वासको लेकर चलें कि उनके अनुसार चलनेपर आपको जरूर ला होगा। कई वार आशाका सहारा ले सकना कठिन होता है पर आप य जान लें कि उत्साह और आशा स्वयं मांसपेशियोंको सबल बनानेमें सफ होती हैं अतः जहां इनकी आवश्यकता आपको अपने कार्यक्रमपर लगा रखनेके लिये आवश्यक हैं वहां वे स्वयं चिकित्सा भी हैं। दो सेर पानी नित्य जरूर पीयें इससे त्वचाकी शुष्कता, जिसके कारण आदमी बूढ़ा-सा लगता है जाकर उसपर रौनक आयेगी। मुंह और गर्दनको दिनमें दो-तीन वार गरम पानीसे धोइये और उसके बाद मुंह और गर्दनपर ठंडा पानी देरतक डालिये। इसके बाद त्वचाको तौलियेसे सुखाकर धीरे-धीरे जरा उसकी मालिश कीजिये। मालिशमें हाथ गर्दनसे ऊपरकी ओर जाय— हाथका परिचालन ऊपरसे नीचेकी ओर कभी न किया जाय। रातको सोनेके पहले मुंह और गर्दनपर थोड़ा-सा तिल या नारियलका तेल लगाइए और त्वचाको अंगुलियोंसे धीरे-धीरे तीन-चार मिनटतक थपथपाइये। इसके बाद त्वचाको सूखे मुलायम कपड़ेसे पोंछिए और फिर गीले कपड़ेसे पोंछकर तेल साफ कर लीजिए। क्रोध करते रहनेसे मुंहपर ऐसी रेखाएं बनती हैं जिससे आदमी बूढ़ा प्रतीत होता है; मुस्कराते रहनेसे मांसपेशियां झूल नहीं पाती और आदमी जवान प्रतीत होता है। अपनेमें जवानीके विचार और भावनाएं भरिये फिर शरीरको जवान बनाना आसान हो जायगा।

## ठंडे हाथ-पैर

*शाम और सुबहको मेरे हाथ-पैर ठंडे रहते हैं। रातको तो वे इतने ठंडे हो जाते हैं कि नींद बड़ी देरसे आती है। हाथ-पैरोंको गरम करनेका कोई उपाय बतायें।*

रक्त-संचालन ठीक न होनेके कारण ... में रक्त नहीं पहुंच
और उनमें आपको ठंडक प्रतीत हे ... ठीक
लिए उचित मात्रामें कसरत नित्य ... फल
कारियां अधिक रखनी चाहिए। स ... डे पान
धो लें तो वे शीघ्र गरम हो जायगे अ

## देरसे मासिक और रक्ताल्पता

**मेरी उम्र अठारह वर्षकी है। मुझे मासिक समयपर नहीं होता। दो-दो, तीन-तीन महीने निकल जाते हैं। डाक्टर मुझे रक्ताल्पताका रोग बताते हैं। क्या इस रोगसे मासिकका संबंध है? मासिक ठीक हो इसके लिए उपाय बतानेकी कृपा करें।**

रक्ताल्पता रोगके कारण अक्सर मासिक बिगड जाता है और वह समयपर भी नहीं होता। यदि रक्ताल्पता चलती रहे तो कई बार महीनों मासिक नहीं होता। इस रोगको दूर करनेके लिए शरीरमें रक्तकी मात्रा बढ़ानी चाहिए और वह उत्तम प्रकारका बनाना चाहिए। इसके लिए भोजनमें सजीव खाद्यों जैसे पत्तीदार भाजियां, कच्ची तरकारियां, गरम बालू या आगमें भूने हुए आलू, खीरा, ककड़ी, टमाटर, गाजर, पालक-सी कच्ची तरकारियां, संतरा, नारंगी, अनन्नास, खरबूजे, आम-जैसे ताजे रसीले फलको स्थान देना चाहिए। मैदा और चीनीसे बनी चीजोंसे परहेज करना चाहिए और चोकरसमेत आटेसे बनी चीजें तथा मीठेके लिए किशमिश, मुनक्का, अंजीर, खजूर और गुड़का उपयोग करना चाहिए। दूध तथा दूधसे बनी चीजोंका नित्य उपयोग करनेका विशेष ध्यानरखना चाहिए।

मासिक ठीक समयपर लानेमें टहलना, पेटकी कसरतें, कुछ देर नित्य सुबहकी धूपका सेवन तथा गरम ठंडा कटि-स्नान विशेष सहायक होंगे।

गरम ठंडे कटि-स्नानके लिए एक टबमें शरीरसे आठ दस डिग्री अधिक गर्म पानी और दूसरेमें ठंडा पानी भरना चाहिए। पहले गरम पानीसे भरे टबमें दस मिनट बैठें—पैर टबके बाहर रहेंगे, फिर ठंडे पानीसे भरे टबमें दो मिनट। इस प्रकार चार बार करें और अंतमें ठंडे पानीसे स्नान कर लें।

इन प्रयोगोंके अलावा रातको जल्द सोनेका ध्यान रखिए और शक्तिसे अधिक मानसिक और शारीरिक श्रम कभी मत कीजिए।

## हाथ-पाँव सूज आना

**बहुत समयसे मुझे हाथ-पांवके सूज आनेकी शिकायत है। पालथी**

**मारपकर बैठनेसे, पांव को किसी सहारे लगानेसे अथवा पांव पसारकर बैठनेसे, हाथको किसी सहारे लगानेसे या पसारकर रखनेसे हाथ अथवा पांव कुछही समयमें सुन्न हो जाते हैं और झनझनाहट होती है। ऐसा क्यों होता है। न हो इसके लिये उपाय सविस्तार बतानेकी कृपा करें।**

किसी अंगका सुन्न पड़ जाना या झनझनाना शरीरमें रक्त-संचालनका ठीक न होनेका लक्षण और रक्त-संचालनमें बाधा पड़नेका परिणाम है। बड़ा अच्छा हो कि आप कुछ दिनोंतक रोज किसीसे सारे शरीरकी मालिश करवाएं, नियमित व्यायाम करें और नित्य दो-ढाई सेर पानी पीनेका ध्यान रखें। यदि मालिशकी सुविधा न हो तो नित्य पहले गरम पानीसे सारे शरीरको रगड़-रगड़कर स्नान करें और फिर तुरंत ठंडे पानीसे। यदि गरम पानीका प्रयोग दस मिनटतक किया जाय तो ठंडे पानीका प्रयोग दो मिनट होना चाहिये। इन प्रयोगोंसे आपका कष्ट शीघ्र दूर होगा।

## बच्चोंका लीवर

**मेरी भाभीके बच्चे पैदा तो स्वस्थ होते हैं पर आठ-नौ माह बाद कमजोर होने लगते हैं, उनका लीवर बढ़ जाता है। इसकी वजह क्या है? कोई उपाय बताएं कि बच्चे स्वस्थ रहें।**

दूध पीते बच्चोंका स्वास्थ्य ठीक रहे इसके लिए आवश्यक है कि उन्हें ठीक दूध मिले। लगता है कि आपकी भाभीके भोजनमें अधिकतर अन्न और घी-चीनी ही रहती है। इसके विपरीत उनके भोजनमें इनकी मात्रा बहुत कम होनी चाहिए और फल, तरकारी और दूधकी मात्रा अधिक। इस प्रकार उनका दूध बढ़िया होगा, वह बच्चोंको पचेगा और लीवर नहीं बिगाड़ेगा, न वे कमजोर होंगे।

## सोते समय मुंहसे लार

**रातको निद्रावस्थामें मेरे मुंहसे बहुत अधिक लार बहती है जिससे तकिया भीग जाता है। यह लार क्यों बहती है? इसका उपचार क्या है?**

सोते समय लार निकलनेका अर्थ है हाजमेंकी खराबी। इसे दूर करनेके लिए आप दो-तीन दिन केवल फल खाकर रहें, एक सप्ताहतक नित्य एनिमा लेकर आंतोंको साफ करें और फिर पचे इतना ही भोजन ग्रहण करनेका ध्यान रखें। नित्य कसरत भी करें। इस विधिसे आप अपने कष्टसे मुक्ति पा सकेंगे।

## नाखूनोंपर सफेद चित्ते

**नाखूनोंमें सफेद चित्ते क्यों पड़ जाते हैं। उनको दूर करनेके लिए क्या किया जाय?**

नाखूनोंका रंग स्वाभाविक न होनेका कारण भोजनमें कैलशियम (चूने) की कमी है। इस कमीकी पूर्तिके लिए पत्तीदार भाजियों और दूधका अधिक उपयोग करना चाहिए। धीरे-धीरे नाखूनोंका रंग स्वाभाविक हो जायगा।

## धड़कन बढ़ना

**कभी-कभी मेरे दिलकी धड़कन बढ़ जाती है और लगता है कि हार्ट फेल हो जायगा। डाक्टरोंको दिखानेपर वे कहते हैं कि मेरा हृदय बिलकुल ठीक है। उन्होंने इसके लिए मुझे दवा भी दी लेकिन लाभ नहीं हुआ।**

कब्ज, अपच और वायु होनेसे अक्सर दिलकी धड़कन बढ जाती है। यदि भोजन मात्रासे अधिक न लिया जाय और भोजनमें प्राकृतिक खाद्योंका उपयोग किया जाय तो अपच न हो और कब्ज न रहे। फिर दिलकी धड़कन नहीं बढ़ेगी।

इस रोगसे पीड़ित व्यक्तियोंको आराम अधिक करना चाहिए और आराम करनेका सही तरीका शवासन है। सारे शरीरको ढीलाकर आराम-से लेट जायं और मनको भय, परेशानी और चिंताओंसे मुक्त रखें। इससे आपके हृदयकी शक्ति बढ़ेगी और कष्ट जायगा।

**थूकके कारण कभी-कभी हकलाहट भी पैदा हो जाती है। आप मुझे इस रोगसे मुक्त होनेका उपाय बतावें।**

मुहसे अधिक थूक आना श्वेतसारीय पदार्थ अर्थात् गेहूं, चावल, जौ, बाजरा, केला आदि अच्छी तरह न पचनेकी निशानी है। इनकी मात्रा आप अपने भोजनमें आधी कर दें और श्वेतसारका ठीक तरहसे पाचन हो इसके लिए श्रम भी करना जरूरी है। आप नित्य ही कुछ कसरतें करें और पाच-छः मील तेजीसे टहलें। धीरे-धीरे थूक आना अपनी स्वाभाविक दशामें हो जायगा।

## त्वचाका चिकनापन

**त्वचाका तेल लगी-सी चिकनी होना स्वास्थ्यका लक्षण है या अस्वास्थ्यका। यदि अस्वास्थ्यका तो इसका कारण क्या है?**

यदि त्वचा पसीनेके कारण नहीं, साधारणतया चिकनी रहती है तो उसका अर्थ है कि त्वचा ठीक काम नही कर रही है। नित्य कसरत कीजिये, त्वचा ठीक काम करने लगेगी।

## आठवें मासमें बच्चा

**अभी दस रोज पहले मेरी पत्नीके बच्चा हुआ था वह आठवें माहमें ही हो गया और बच्चा कुल चौबीस घंटे जिया। बच्चेके जल्द होनेका और उसकी निर्बलताका कारण बतावें।**

बच्चेके निर्माणमें बहुत अधिक प्राकृतिक लवणों, खासकर कैलशियम (चूने) की जरूरत होती है। ये प्राकृतिक लवण उसे माताके शरीरसे मिलते हैं। माताके भोजनमें यदि इन लवणोंकी कमी होती है तो बच्चेको पूरे नहीं मिल पाते और माता भी कमजोर हो जाती है, उसकी मांसपेशियां ढीली हो जाती हैं और गर्भपात हो जाता है। समयके पहले होनेवाले बच्चेका मातासे उचित पोषण न प्राप्त होनेके कारण कमजोर होना स्वाभाविक है।

कैलशियम हरी भाजियों और दूधमें बहुत होता है। यदि स्वास्थ्य

## गालोंमें छाले

मेरे गालोंमें ऐसे छाले पड़ गए हैं कि कुछ भी खानेमें कष्ट होता है। पहले यह बहुत कम थे पर इधर ज्यादा हो गए हैं।

गालोंमें छाले पेट खराब रहने तथा शरीरमें अधिक विकार इकट्ठा हो जानेका लक्षण होता है। यदि आप अपने शरीरका शोधन कर लें तो ये निश्चित रूपसे चले जायं और फिर अपना खान-पान ठीक रखें तो फिर न हों और आपका स्वास्थ्य भी बढ़िया रहे। शरीर-शोधनके लिए पहले एक-दो दिनका उपवास करें और फिर तीन दिनका फलाहार। फलाहारमें सुबह-दोपहर-शामको कोई एक तरहका फल खाना चाहिए। जैसे सुबह संतरा, दोपहर पपीता या अमरूद और शामको टमाटर। उपवास और फलाहार-के समय दिनभरमें दो-ढाई सेर पानी जरूर पीएं और नित्य सेर-डेढ़-सेर गुनगुने गरम पानीका एनिमा लेकर आंतें साफ कर लें। फलाहारके बाद दूसरे दिन दोपहरको फलके बजाय कुछ उबली हुई हरी तरकारियां लें और चोकरसमेत आटेकी मोटी रोटी। दो दिन बाद शामको भी रोटी-सब्जी लेने लग जायं और फिर धीरे-धीरे सुबह फल-दूध, दोपहर-शामको रोटी-सब्जीके साधारण भोजनपर आ जायं।

इस शोधन-कार्यमें आपका वजन पहले कुछ घट सकता है। पर आपकी काम करनेकी ताकत और स्फूर्तिमें कोई कमी नहीं आएगी। यह संभवत: अधिक हो जा सकती है।

शोधन-कार्य समाप्त हो जानेपर भी भोजनमें अधिक फल-तरकारियां रखनेका ध्यान रखें और नित्य दो-ढाई सेर पानी पीनेका भी।

## थूक अधिक आना

मेरे मुंहसे थूक बहुत आता है जिसके कारण बोलनेमें प्रवाह नहीं रहता। यह बात मुझे तथा मुझसे बात करनेवालोंको भी अखरती है। थूकनेके लिए वाक्यांशको कई बार तोड़ना पड़ता है। इसके अतिरिक्त अधिक

**थूकके कारण कभी-कभी हकलाहट भी पैदा हो जाती है। आप मुझे इस रोगसे मुक्त होनेका उपाय बतावें।**

मुहसे अधिक थूक आना श्वेतसारीय पदार्थ अर्थात् गेहूं, चावल, जौ, बाजरा, केला आदि अच्छी तरह न पचनेकी निशानी है। इनकी मात्रा आप अपने भोजनमें आधी कर दें और श्वेतसारका ठीक तरहसे पाचन हो इसके लिए श्रम भी करना जरूरी है। आप नित्य ही कुछ कसरतें करे और पाच-छः मील तेजीसे टहलें। धीरे-धीरे थूक आना अपनी स्वाभाविक दशामें हो जायगा।

## त्वचाका चिकनापन

**त्वचाका तेल लगी-सी चिकनी होना स्वास्थ्यका लक्षण है या अस्वास्थ्यका। यदि अस्वास्थ्यका तो इसका कारण क्या है?**

यदि त्वचा पसीनेके कारण नहीं, साधारणतया चिकनी रहती है तो उसका अर्थ है कि त्वचा ठीक काम नही कर रही है। नित्य कसरत कीजिये, त्वचा ठीक काम करने लगेगी।

## आठवें मासमें बच्चा

**अभी दस रोज पहले मेरी पत्नीके बच्चा हुआ था वह आठवें माहमें ही हो गया और बच्चा कुल चौबीस घंटे जिया। बच्चेके जल्द होनेका और उसकी निर्बलताका कारण बतावें।**

बच्चेके निर्माणमें बहुत अधिक प्राकृतिक लवणों, खासकर कैलशियम (चूने) की जरूरत होती है। ये प्राकृतिक लवण उसे माताके शरीरसे मिलते हैं। माताके भोजनमें यदि इन लवणोकी कमी होती है तो बच्चेको पूरे नही मिल पाते और माता भी कमजोर हो जाती है, उसकी मासपेशियां ढीली हो जाती हैं और गर्भपात हो जाता है। समयके पहले होनेवाले बच्चेका मातासे उचित पोषण न प्राप्त होनेके कारण कमजोर होना स्वाभाविक है।

कैलशियम हरी भाजियों और दूधमें बहुत होता है। यदि स्वास्थ्य

नियमोंके अनुसार करनेके साथ-साथ गर्भिणीके भोजनमें इन पदार्थोंकी प्रचुरता रहे तो गर्भपात न हो।

## चेचकके दाग

**मेरे मुंहपर चेचकके दाग हैं, मैं उन्हें मिटाना चाहती हूं। कोई सरल उपाय बतावें। क्रीम, लोशन और दवाओंमें तो बहुतसे रुपये गंवा चुकी।**

चेचकके दाग चले जायेंगे यह विश्वासपूर्वक नहीं कहा जा सकता पर आप दिनमें एक बार अपने मुंहपर गरम और ठंडे पानीके छींटे दें। पहले गरम पानीसे एक मिनटतक फिर ठंडे पानीसे इतने ही समयतक। ऐसा दस मिनटतक करें। इससे आपके मुंहपर रक्त-संचालन बहुत तीव्र होगा जो दागोंको मिटानेमें मददगार होगा। छींटे लगा लेनेके बाद मुंहपर नारियलका तेल लगाकर पांच-चार मिनटतक हाथसे उसे थपथपावें। कुछ दिनोंतक यह प्रयोग जरूर करके देखें। लाभ यदि पूर्ण नहीं तो आंशिक जरूर होगा।

## फीलपांव

**ढाई सालसे मेरे बांये पैरमें फीलपांवकी शिकायत है। चलनेसे, साइकिल चलानेसे, कुर्सी या चारपाईपर लटकाकर बैठनेसे पैर फूल जाता है। सुबह सोकर उठनेपर सूजन कम हुई मिलती है। बहुत दवा कराई, इंजेक्शन भी लिये पर कोई लाभ नहीं होता। मैं क्या करूं?**

फीलपांव शरीरमें दोष-संचयका प्रत्यक्ष उदाहरण है, यह रोग शरीरके पूर्ण शोधनद्वारा हो जा सकता है। इसके लिए उपवास बहुत उपयोगी है। लंबा उपवास करनेमें कठिनाई होगी पर यदि आप प्रति सप्ताह एक दिनका उपवास करते रहें तो धीरे-धीरे लाभ अवश्य होगा। उपवासके दिन दो-तीन सेर पानी जरूर पीना चाहिए और उस दिन शामको तथा दूसरे दिन सुबह सेर-डेढ़-सेर गुनगुने गरम पानीका एनिमा लेकर आंतोंको साफ कर लेना चाहिए ताकि आंतें भी विषरहित और स्वच्छ हो सकें।

अपने साधारण जीवनक्रमको भी स्वाभाविक बनायें। कुछ कसरतें नित्य करें, भोजनमें चोकरसमेत आटेकी रोटी, हरी तरकारियां और फल लें। दाल और दूध आपके लिए ठीक नहीं है। नमक भी न लें तो ज्यादा अच्छा रहेगा। नमक शरीरमें पानीको व्यर्थमें रोकता और फीलपांवके जानेमें रुकावट डालता है।

## कानसे मवाद

**मेरे आठ वर्षके बच्चेके एक कानसे दो वर्षसे मवाद बराबर निकलती रहती है। कई तरहकी चिकित्सा कराई पर कोई लाभ नहीं हुआ। आप मेरी मदद करनेकी कृपा करें।**

कफकारक भोजन मवाद बननेका कारण होता है और कफकारक खाद्य हैं चावल, चीनी, दालें। यदि कुछ दिनके लिए आप अपने बच्चेका भोजन चोकरसमेत आटेकी रोटी, हरी तरकारियां और फल कर दें तो उसके कानसे मवाद आना बंद हो जायगा। शीघ्र लाभके लिए बच्चेको खेल-कूदमें भाग लेनेके लिए प्रोत्साहित करना चाहिए और उसे जहां-तक हो शुद्ध वायुमें रहना चाहिए। नित्य सवेरे बच्चा दस मिनटतक निकलते हुए सूर्यके सामने वह कान करके बैठे जिससे मवाद आती है।

## गर्भिणीको मिचली

**गर्भिणी स्त्रीको मिचली तथा कै क्यों हुआ करती है। कारण तथा उपचार लिखनेकी कृपा कीजिए।**

गर्भिणीको कै और मिचली आनेका प्रधान कारण कब्ज है। यदि ऐसी स्त्री उचित खान-पानद्वारा पेट ठीक साफ रखे तो कै और मिचलीकी तकलीफ उसे नहीं होनी चाहिए।

## नकसीर

**मेरे बच्चेके नाकसे नकसीर (खून) सप्ताहमें एक-दो बार गिरता है। उसे तुरंत और स्थायी रूपसे रोकनेका क्या उपाय है?**

नकसीर उन्ही बच्चोंको होती है जिनके भोजनमें कैलशियम (चूने) की कमी होती है। यदि बच्चेके भोजनमें दूध, सतरे, हरे शाक आदि ऐसे खाद्योंकी प्रधानता कर दी जाय जिसमें कैलशियम अधिक होता है तो यह रोग धीरे-धीरे चला जायगा।

*नकसीर फूटनेपर बच्चेका मुंह जल्दी ठंडे पानीसे धोना चाहिए और* उसकी पूरी रीढ़पर एक-दो इंच चौड़ी, आध इंच मोटी कपड़ेकी पट्टी ठंडे पानीमें भिगोकर १५-२० मिनट रखना चाहिए। इस प्रयोगसे नकसीरमें तुरत लाभ होता है।

## रतौंधी

**मेरा लड़का पांच सालका है। उसे सूर्यास्तके बाद दिखाई नहीं देता है। इसके लिए उसकी बहुत-सी दवाएं भी कराई पर सभी निष्फल सिद्ध हुईं। उसका यह रतौंधी रोग जाय इसके लिए उपचार बतानेकी कृपा करें।**

रतौंधी अभावजन्य रोग अर्थात् आंखोंको जो भोजन चाहिए वह *उन्हें न मिलनेके कारण यह रोग हो गया है। वह भोजन है प्राकृतिक लवण और विटामिन। ये सभी चोकरसमेत आटे, कनसमेत चावल,* ताजी फल-तरकारियां और कच्चे दूधमें अधिकतासे मिलते हैं। आप बच्चेके भोजनमें केवल इन्ही खाद्योंको रखें और उसे एक पाव गाजर नित्य खानेको दें। गाजर रतौंधी दूर करनेके लिए विशेष उपयोगी सिद्ध हुआ है। उम्मीद है बच्चेकी आंखें शीघ्र ठीक हो जायंगी।

## आंखोंमें कुकरे

**लगभग दो सालसे मेरी आंखोंमें कुकरे हो गए हैं। सब प्रकारकी ओषधियां आंखोंमें डालकर देख लीं। कुछ दिन ठीक होकर खुजली फिर जाग उठती है। कई डाक्टर तो अब यह कहते हैं कि यह रोग आयु भर नहीं जायगा और कई कहते हैं कि आपरेशन करवाओ इससे साल-दो-साल आराम रहेगा। पर मैं आपरेशनसे डरता हूं। साथ ही यह भी सुना जाता है कि रोगसे मनुष्य पूर्णतः अंधा भी हो जा सकता है।**

आंखोंमें कुकरे होनेका कारण शरीरका विषमय हो जाना है और उसके लक्षण कुकरेके रूपमें प्रकट हो रहे हैं। यदि शरीरका शोधन कर दिया जाय तो यह रोग स्वयं चला जाय। रोगका मूल नष्ट न कर बाहरी उपचारसे उसे दूर करनेका प्रयत्न व्यर्थ सिद्ध होना स्वाभाविक है।

फल-तरकारियां रक्तका शोधन करती हैं और घी, चीनी, अन्न, चाय, काफी, सिगरेट, मसालोंका प्रयोग उसे विषमय बनाता है। आप दो सप्ताह केवल मौसमके फल और कच्ची खाई जा सकनेवाली तरकारियां जैसे टमाटर, गाजर, पालक खाकर रहें। इस समय नमकका भी व्यवहार न करें और फिर एक सप्ताह सुबह-शाम फल-दूध और दोपहरको रोटी-सब्जी लेनेके बाद सुबह फल और दोपहर-शाम रोटी-सब्जी लेने लगें।

फलाहारके दिनोंमें नित्य सेर-सवा-सेर गुनगुने गरम पानीका एनिमा लेकर आंतें साफ करते रहें। नित्य सेर-डेढ़-सेर पानी पीएं कि शरीरका विष मूत्रद्वारा भी निकलता रहे। सात-आठ घंटे जरूर सोएं और रोज कोई कसरत करना न भूलें।

इस विधिपर चलनेसे कुकरे तीन सप्ताहोंमें ही चले जायंगे और फिर आपने अपना रहन-सहन ठीक रखा तो कुकरे क्या कोई भी रोग न होगा।

## पेटमें घाव या छाले

मेरे पेटमें करीब आठ महीनेसे दर्द रहता है। दर्दका स्थान नाभि एवं हृदयके बीचका है। पेट खाली होनेपर बुलता है। भोजनके पश्चात् पंद्रह-बीस मिनटतक दर्द बंद रहता है। दस्त साफ नहीं आता नींद कम आती है। जी मिचलाता रहता है। काफी उपचार किया। देशी ओषधियां और अंग्रेजी दवाइयां लीं। जबतक दवा चालू रहती है तबतक दर्द मिट जाता है। दवा बंद करनेके बाद फिर दर्द होने लगता है। उम्र मेरी बत्तीस वर्ष है। बदन मेरा गठीला है। भूख लगती है।

अक्सर मुंहके छालोंकी तरहके छाले आमाशयमें हो जानेपर पेटमें दर्द होता है और वह दर्द भोजनके पश्चात् कुछ देरके लिए चला जाता है। इन्हें दूर करनेके लिए आप दूधका कल्प करें।

## मांको दूध कम होना

**मेरा बच्चा तीन महीनेका है और उसकी मांको बहुत थोड़ा दूध होता है। अतः उसे ऊपरका दूध पिलाना पड़ता है। क्या ऐसी कोई तरकीब है कि मांको दूध होने लगे। मेरे तीन बच्चे ऊपरका दूध पिलानेसे बीमार होकर मर चुके हैं।**

यदि माका भोजन स्वाभाविक रहे तो मांको दूध भी होगा और वह दूध पीकर बच्चा स्वस्थ भी रहेगा। आप अपनी पत्नीको सुबह-शाम केवल फल-दूध दें और दोपहरको चोकरसमेत आटेकी रोटी तथा हरी तरकारियां। उन्हें नित्य सुबह व्यायाम कराएं या तीन-चार मील टहलाएं और यह ध्यान रखें कि वे दो सेर पानी भी नित्य पी रही हैं। शीघ्र ही बच्चेको यथेष्ट दूध मिलने लगेगा और वह स्वस्थ भी रहेगा।

## कुकुरखांसी

**मेरी चार वर्षकी पुत्री कुकुरखांसीसे पीड़ित है। सात महीने हो गए रोग तरह-तरहकी दवा करनेके बाद भी जानेका नाम नहीं लेता। और कोई ऐसा भोजन मुझे बतावें जिसपर चलनेसे रोग चला जाय।**

कुकुरखासीसे पीड़ित बच्चेके भोजनसे सारे कफकारक खाद्य अर्थात् दूध, दही, घी, मिठाई, चावल, मैदेसे बनी चीजें, चीनी, दाल निकाल देनी चाहिए और उसे संतरा, मौसमी, खरबूजा, टमाटर, रसभरी, ताजे रसीले फल देने चाहिए। तरकारियोंमें पालक, पातगोभी, लौकी, तोरी, परवल आदि भी रोगनिवारक होंगे—यह दें, मिर्च, मसालेके साथ भूनकर नहीं केवल उबालकर देना चाहिए। थोड़ी चोकरसमेत आटेकी रोटी और भूने हुए आलू भी दिए जा सकते हैं। इस रोगके होते ही यदि बच्चोको एक-दो दिन उपवास कराकर फिर पांच-सात दिन केवल संतरा खिलाकर रखा जाए तो रोग आसानीसे चला जाता है।

इस रोगमें बच्चेका पेट नित्य ठीक तरह साफ होता रहे, इसका ध्यान रखना चाहिए।

## बिवाई फटना

**जाड़ोंमें मेरे पैरोंमें बिवाई फट जाती है, उनसे खून बहने लगता है जिससे काफी पीड़ा होती है, चलने-फिरनेमें भी असमर्थ हो जाता हूं। यह हालत जाड़ेभर रहती है। गर्मीमें स्वयं ठीक हो जाता हूं। बिवाईसे कैसे बचा जाय।**

रक्तमें क्षारोंकी कमी और पैरोंको गंदा रखनेसे बिवाई फटती है। क्षारोंकी पूर्तिके लिए अधिक फल-तरकारियोंका उपयोग कीजिए और पैरोंको साफ रखनेके लिए उन्हें अच्छी तरह धोना चाहिए। रातको उन्हें गरम पानीसे साफ करनेके बाद सोना चाहिए और बिवाई फट रही हो तो पैरोंमें नारियलका तेल भी लगाना चाहिए।

पैरोंमें ठंडक बरदाश्त करनेकी ताकत न होना भी बिवाईका कारण होता है अतः चलने-फिरनेके समय जूतेका व्यवहार अवश्य करना चाहिए।

## आंखोंके नीचे कालापन

**आंखोंके नीचेकी खाल काली क्यों हो जाती है, इसके मिटानेका अचूक उपाय क्या है?**

लिवरकी खराबी और कब्ज। घी-तेलका उपयोग कम कर दें और कब्ज दूर कर लें, आखोंके नीचेकी त्वचाकी अस्वाभाविकता चली जायगी।

## आंख आना

**गर्मीके दिनोंमें अक्सर बच्चोंकी आंख आ जाती है जिससे उन्हें बहुत कष्ट होता है और कई बार इससे आंखमें माड़ा-फूली भी पड़ जाती है।**

यदि बच्चोंको मिठाई-खटाई न देकर उन्हें ऐसा सादा भोजन दिया जाय जिसमें मौसमी फल-तरकारियां अधिक हों तो उनकी आंख न आए। आंख आनेपर बच्चोंको या तो केवल फल खानेको देना चाहिए या रोटी, सब्जी और फल। सब्जीमें नमक न हो तो ज्यादा अच्छा रहेगा।

*आंखोंको दिनमें तीन-चार बार ठंडे या गुनगुने गरम पानीसे दर्दके सहायतासे धोना चाहिए और दिनमें दो चार आंखोंपर पतला-सा गीला कपड़ा रखकर उसपर ठंडे पानीमें भिगोई मिट्टी आध घंटेके लिए रखनी चाहिए। इस विधिसे आंख आनेका कष्ट बहुत कम होगा और आंखें शीघ्र रोगमुक्त हो जायगी और उनमें माड़ा-फूली नहीं पढ़ने पायगी। ध्यान रहे मिट्टी जो रखी जाय वह बहुत साफ होनी चाहिए।*

## गर्भपातकी आशंका

**यदि गर्भपातकी आशंका हो तो उसे बचानेकी प्राकृतिक विधि क्या है? इसके लिये अभीसे डाक्टर मुझे बहुत-से इंजेक्शन लेनेकी सलाह देते हैं पर मेरा ख्याल है कि मुझे बहुत चिकित्साकी जरूरत नहीं है। मैं लगभग दो मासकी गर्भवती हूं।**

यदि पीड़ा हो और जरा भी रक्त आने लगे तो गर्भवती स्त्रीको तुरंत लेटकर आराम करना चाहिए और दो तीन दिनोंतक लेटे ही रहना चाहिए। दिनमें चार छः घंटेके लिये खाटका पैताना सिरहानेसे दो इंच ऊंचा कर दिया जा सकता है। सवेरे-शाम एक एक घंटेके लिए पेड़ूपर ठंडे पानीमें भिगोई हुई मिट्टीकी पट्टी भी रखनी चाहिए और भोजनमें केवल फल-तरकारियां, कच्चा दूध और थोड़ी रोटी लेनी चाहिए।

दूसरे महीने जब मासिकका समय आवे तब भी इसी प्रकार करना चाहिए। तीन महीनेका गर्भ हो जानेपर गर्भपातकी आशंका कम रह जाती है।

## गर्भवती और जच्चाका भोजन

***गर्भवती स्त्रीका भोजन कैसा होना चाहिए? प्रसवके दिनका भोजन क्या हो और उसके बीस दिन बादतकका?***

गर्भवती स्त्रीका भोजन साधारणसे कुछ अलग नहीं होगा। इतना खयाल रखना चाहिए कि वह गर्भस्थित बच्चेके पोषणके खयालसे जरूरत-

से ज्यादा न खाय और उसके भोजनमें फल, तरकारी और दूधकी मात्रा यथेष्ट हो।

प्रसवके दिन और दूसरे दिन भी उसे उपवास करना चाहिए और दिनमें पाच-चार बार पानी जरूर पीना चाहिए। पानी गरम हो। तीसरे दिन उसे कोई फल देना चाहिए फिर दूध-फल और एक हफ्तेमें वह साधारण भोजनपर आ जाय। इस समय और दो हफ्ते बादतक उसे घी नही देना चाहिए और जब घी दिया भी जाय तो बहुत थोड़ी मात्रामें शुरू किया जाय।

प्रसवसे थकान आती है अतः उपवास और फलाहारकी सिफारिश की जाती है और घी काम करना शुरू करनेपर ही वह पचा सकती है।

## गलसुआ

**यहां गलसुआ बच्चोंमें अक्सर दिखाई देता है। इस रोगसे गलेमें सूजन और दर्द पैदा होता है। सिर घुमाने-फिरानेमें कष्ट होता है और ज्वर हो जाता है। यह रोग क्यों होता है? क्या यह छूतका रोग है? इस रोगका इलाज बच्चों और बड़ोंका एक ही तरह किया जायगा?**

बच्चोंमें इस रोगका विशेष कारण पानी कम पीना और कब्जका रहना है। बच्चोको अधिक पानी पीने और दो बार शौच जानेको प्रोत्साहित करें और उनके भोजनमें फल-तरकारियोंकी मात्रा बढ़ा दें। गलसुआ होनेपर उन्हें दो-तीन दिनतक केवल फल खानेको दें और एनिमाद्वारा फलाहारके समय नित्य पेट साफ कर दें। सूजनके स्थानको दस मिनट तक गरम पानीसे भीगे कपड़ेसे दिनमें दो-तीन बार सेंकें और फिर ऊपर-से ठंडे पानीसे भीगी पट्टी बाध दें। यह पट्टी एक-दो घंटे रहे। इस प्रकार चिकित्सा करनेपर तीन-चार दिनमें यह रोग चला जाता है।

एक जगहके बच्चोंको प्रायः एक ही तरहकी गलत आदत पड़ जाती है अतः उनके रोगमें समानता रहती है। बच्चो और बड़ोंके लिए इस रोग-की चिकित्सा एक ही है।

## खर्राटे

**मुझे रातको सोते समय खर्राटे लेनेकी आदत है, मैं इस आदतसे छुटकारा पाना चाहता हूं, कोई उपाय बता दें।**

जो खर्राटे लेते हैं वे प्रायः पीठके बल सोनेपर ही खर्राटे ले पाते हैं, यों भी पीठके बल सोना अच्छा नहीं है। करवट होकर सोनेकी आदत डालें, खर्राटे लेनेकी आदत जा सकती है।

## लूसे बचाव

**गर्मियोंमें बाहर निकलना पड़े तो लूसे बचनेके लिए क्या करना चाहिए? धूपसे बचनेके लिए गांधी टोपी या हैट लगाना ठीक है? धूपमें नंगे सिर रहा जाय तो कैसा?**

यदि धूपमें निकलनेके पहले पानी पी लिया जाय तो लू कभी न लगे। लू शरीरमें पानीके अभावके समय लगती है। बाहर देरतक रहना पड़े तो बीचमें प्यास लगनेपर अवश्य पानी पीना चाहिए।

सिरपर ठंडे पानीसे भीगा तौलिया रखकर चलनेसे धूप जरा भी दुःखदायी नहीं होती। हैट भी ठीक है। नंगे सिर रहनेकी अपेक्षा किसी भी टोपीका व्यवहार ठीक है।

## घेघा

**गलेका बढ़ा हुआ घेघा कैसे अच्छा होगा?**

घेघा भोजनमें आयोडीनकी कमीके कारण पैदा होता है। आयोडीन पानीमें पैदा होनेवाले खाद्य जैसे सिंघाडा, कसेरु, कमलगट्टा, कमलनाल और अनन्नासमें बहुत होता है। इन खाद्योंका अधिक उपयोगकर इस रोगसे मुक्ति पाई जा सकती है।

इच्छानुसार बिना कुछ ओढे या कंबल ओढकर आरामसे लेटा रह सकता है।

पेड़पर मिट्टी बीस मिनटसे आध घंटेतक रखी जा सकती है। मिट्टी हटानेके बाद मिट्टी लगे स्थानको किसी गीले कपड़ेसे पोंछकर साफ कर देना चाहिए।

कहींकी मिट्टी लाल-काली, कहींकी पीली, कहींकी मटमैली होती है। मिट्टीका रंग कुछ भी क्यों न हो वह समान रूपसे लाभकारी है। मिट्टी बहुत चिकनी और चिटकनेवाली हो तो उसमें थोड़ी बालू मिलाई जा सकती है।

## कटिस्नान

कटिस्नानके लिए नीचे चित्रमे दिये गये टबकी तरहका एक टीनका टब लेना चाहिए और उसमें ठंडा पानी इतना भरना चाहिए कि उसमे बैठनेपर पानी नाभितक आ जाय। पैर टबके बाहर रहते हैं, आरामके लिए किसी चौकीपर रखे जा सकते हैं और रोगीकी पीठ टबके पिछले



भागसे लगी रहती है। टबमें बैठनेके बाद किसी खुरदरे कपडे या तौलिए-से पेड़ूको दाहिनी ओरसे बाईं ओर और बाईं ओरसे दाहिनी ओर हौले-हौले मलते हैं। दबाव ज्यादा नहीं डालना चाहिए अन्यथा पेड़ूपरकी त्वचा छिल जायगी।

यह स्नान दससे बीस मिनटतकका लिया जा सकता है। जो दुबले हैं वे अधिक-से-अधिक दस मिनटका लें और जो बहुत मोटे हैं वे यह स्नान बीस मिनटतकका कर सकते हैं। जाडेके दिनोंमें इस स्नानका समय तीन चौथाई या उससे भी कम कर देना चाहिए।

डेढ़-दो सेर गरम पानीका एनिमा उपवास, फलाहारमें नित्य लेनेकी जरूरत होती है। यदि एनिमा न लिया जाय तो उपवास और फलाहार-का पूरा फायदा नही मिलता। कडे कब्जके वक्त या चिकित्साके आरंभमें भी तीन-चार दिन यह एनिमा लेकर लाभ शीघ्रतासे प्राप्त किया जा सकता है पर साधारण कब्जमें शक्तिदायक एनिमा लेना चाहिए। इसके लिए एक पाव ठंडा पानी आंतोमे पहुंचाकर दस मिनट रोकना चाहिए और फिर शौच जाना चाहिए। पानीकी ठडक आतोंको सजग कर देती है, उन्हें बल देती है और वे अपना कार्य धीरे-धीरे करने लगती है। शक्ति-दायक एनिमा रोज और दिनमे दो बार भी लिया जा सकता है। यह एनिमा यदि दिनभरमें किसी वक्त भी शौच न हो तो शामको या रातको सोनेके पहले लेना चाहिए। शक्तिदायक एनिमा नित्य महीनो लेनेसे भी लाभके सिवा इससे किसी प्रकारकी हानिकी कोई संभावना नही है।

एनिमा अधिक पानीका लिया जाय या थोडे पानीका, शौचालयमे सुस्थिर होकर बैठना चाहिए। शौच अपने आप होगा। आरंभमे शौचा-लयमे पंद्रहसे तीस मिनटतक बैठनेकी जरूरत हो सकती है।

## मिट्टीकी पट्टी

मिट्टीकी पट्टी बनानेके लिए जमीनसे बालिश्तभर नीचेकी साफ मिट्टी लेनी चाहिए जिसमे खाद-गोबर या किसी तरहकी गंदगी न मिली हो। यदि मिट्टीमें ककड़-पत्थर हों तो मिट्टीको कूट-पीसकर किसी मोटी छलनीसे छान लेना चाहिए और फिर उसमे ठडा पानी मिलाकर लप्सी-सी ढीली बना लेनी चाहिए। मिट्टी इतनी अधिक ढीली न हो कि स्थानपर रखनेके बाद वह बहने लगे। यह मिट्टी पेड़ू (नाभिसे लेकर मूत्रेंद्रियतकके पेटके सामनेके सारे भागको कहते हैं) पर रखनी हो तो एक कपड़ेपर उसे सेर-डेढ सेरकी मात्रामें, आधा इंचकी मोटाईमें फैलाकर दस-बारह इच लंबी और छ-सात इंच चौडी बनानी चाहिए और उलटकर पेड़ूपर रख देनी चाहिए कि कपडा ऊपर रहे और मिट्टी त्वचाको छूती रहे। ऊपरका कपड़ा हटाकर या उसीपर मिट्टीकी पट्टीसे थोड़ा बड़ा ऊनी कपड़ा मिट्टीपर रख देना चाहिए। रोगी इस अवस्थामें

इच्छानुसार बिना कुछ ओढ़े या कंबल ओढ़कर आरामसे लेटा रह सकता है।

पेड़पर मिट्टी बीस मिनटसे आध घंटेतक रखी जा सकती है। मिट्टी हटानेके बाद मिट्टी लगे स्थानको किसी गीले कपड़ेसे पोंछकर साफ कर देना चाहिए।

कहींकी मिट्टी लाल-काली, कहींकी पीली, कहींकी मटमैली होती है। मिट्टीका रंग कुछ भी क्यों न हो वह समान रूपसे लाभकारी है। मिट्टी बहुत चिकनी और चिटकनेवाली हो तो उसमें थोड़ी बालू मिलाई जा सकती है।

## कटिस्नान

कटिस्नानके लिए नीचे चित्रमें दिये गये टबकी तरहका एक टीनका टब लेना चाहिए और उसमें ठंडा पानी इतना भरना चाहिए कि उसमें बैठनेपर पानी नाभितक आ जाय। पैर टबके बाहर रहते हैं, आरामके लिए किसी चौकीपर रखे जा सकते हैं और रोगीकी पीठ टबके पिछले



भागसे लगी रहती है। टबमें बैठनेके बाद किसी खुरदरे कपड़े या तौलिए-से पेड़ूको दाहिनी ओरसे बाईं ओर और बाईं ओरसे दाहिनी ओर हौले-हौले मलते हैं। दबाव ज्यादा नहीं डालना चाहिए अन्यथा पेड़ूपरकी त्वचा छिल जायगी।

*यह स्नान दससे बीस मिनटतकका लिया जा सकता है।* जो दुबले हैं वे अधिक-से-अधिक दस मिनटका लें और जो बहुत मोटे हैं वे यह स्नान बीस मिनटतकका कर सकते हैं। जाड़ेके दिनोंमें इस स्नानका समय तीन चौथाई या उससे भी कम कर देना चाहिए।

स्नान एक-दो मिनटसे शुरू करना चाहिए और रोज एक-एक मिनट बढ़ाकर आवश्यक समयपर पहुंचना चाहिए।

यदि ठंडक अधिक हो तो यह स्नान आरम करनेके पहले सारे शरीरको हाथसे पांच-सात मिनटतक रगड़कर तब टबमें बैठना चाहिए। इससे शरीर गर्म हो जायगा और ठंडक कम प्रतीत होगी।

कटिस्नानके बाद जो स्थान पानीसे भीग गया हो उसे सूखे कपड़ेसे पोंछकर और फुर्तीसे कपड़े पहनकर टहलने निकल जाना चाहिए या कोई हल्की कसरत करनी चाहिए। जो न टहल सकते हैं न कसरत कर सकते हैं उन्हें कंबल ओढ़कर आध घंटेतक लेटना चाहिए कि कटिस्नानसे आई ठंडक चली जाय और शरीर गरम हो जाय।

*पूर्ण स्नान कटिस्नानके एक-दो घंटे बाद ही किया जा सकता है।*

## मेहनस्नान

इस स्नानके लिए टबमें एक फुट लंबी छः इंच ऊंची और छः इंच चौड़ी काठकी चौकी रखनी चाहिए। यह चौकी आगेसे चंद्राकार कटी हो तो अच्छा होगा। चौकी न मिलनेकी अवस्थामें टबमे चार ईंटें रखकर भी काम चलाया जा सकता है। टबमें इतना पानी भरना चाहिए कि पानी चौकीपर आध इंच रहे। पानी ठंडा होना चाहिए। गरमीके दिनोंमें इस स्नानके लिए घडेका ठंडा पानी लेना चाहिए।

पानी भर लेनेके बाद चौकीपर खुले बदन बैठना चाहिए और बैठे बैठे किसी तौलिएको पानीमें भिगो-भिगोकर पेड़को दो मिनटतक धोना चाहिए। फिर मूत्रेंद्रियके घूघटको अंगुलियोंके बीच पकड़कर खालके अग्रभागको किसी मुलायम कपड़ेसे धीरे-धीरे रगडना या छूना चाहिए। यह क्रिया दस मिनटसे बीस मिनटतक की जा सकती है। दुबले व्यक्तिके लिए दस मिनटका समय काफी है। जो मोटे हैं वे यह क्रिया बीस मिनटतक कर सकते हैं। यह क्रिया समाप्त होनेके बाद रीढ़ अर्थात् पीठके बीचके भागको दो-तीन मिनटतक गर्दनसे लेकर नीचेतक किसी गीले तौलिएसे रगड़ना चाहिए। दो फुट लंबे तौलिएके दोनों छोरोंको दोनों हाथोंसे पकड़कर पूरी रीढ़को आसानीसे पोंछा जा सकता है।

स्त्रियोंको पेड़, धोने और रीढ़को ठंडक पहुंचानेका काम पुरुषोंके समान ही करना चाहिए और मेहनस्नानके लिए किसी मुलायम कपड़ेसे मेहनके दोनों तरफके ओठोंको धीरे-धीरे धोना चाहिए। मासिकके समय कटि और मेहन दोनों स्नान वर्जित है।

इस स्नानके बाद भी कटिस्नानकी तरह शरीरको गरम करनेके लिए टहलना, कसरत करना या कंबल ओढ़कर आध घंटे लेटना चाहिए।

यदि टब न मिले तो यह स्नान स्टूलपर बैठकर भी लिया जा सकता है। स्टूलपर गीला तौलिया रखकर बैठना चाहिए और स्टूलके किनारेसे लगाकर पानीसे भरी बाल्टी सामने रखकर मेहनस्नान लेना चाहिए।

## पैरका गरम स्नान

पैरके गरम नहानके लिए किसी स्टूल या कुरसीपर बैठकर पैरोंको गरम पानीसे भरी बाल्टी या किसी चौड़े मुंहके बर्तनमें रखना चाहिए। बाल्टीमे पानी इतना हो कि पानी घुटनेके कुछ नीचेतक आ जाय। पानी सुहाता-सुहाता गरम हो—इतना अधिक गरम न हो कि पैर जलने लगें और तकलीफ हो। पानी ज्यों-ज्यों ठंडा होता जाय बाल्टीमेंसे थोड़ा पानी निकालकर उतना ही दूसरा तेज गरम पानी मिला देना चाहिए। गरम पानी पैरोंको बचाकर डालना चाहिए कि पानीकी धार पैरोंपर न पड़े अन्यथा पैर जल जा सकते हैं।

स्टूलपर बैठनेके बाद एक कंबल इस प्रकार ओढ़ना चाहिए कि सारा शरीर ढका रहे और बाल्टी भी कंबलके अंदर आ जाय। सिरपर ठंडे पानीसे भीगा तौलिया रखना चाहिए जिसे बीच-बीचमें ठंडे पानीसे तर करते रहना चाहिए या तौलिया बदलते रहना चाहिए।

इस स्नानके आरंभमें थोड़ा गरम पानी पीना चाहिए और बीच-बीचमें भी थोड़ा-थोड़ा गरम पानी पीते रहना चाहिए।

पैरोंका गरम स्नान बीस मिनटतक लेना चाहिए और स्नान खतम होनेपर पैरोंको ठंडे पानीसे धोकर सूखे तौलिएसे पोंछ लेना चाहिए। पसीना आ गया हो तो सारे शरीरको फुर्तीसे गीले कपड़ेसे पोंछकर साफ

कपड़े पहन लेना चाहिए। पैरोंके गरम स्नानके बाद आवश्यकता हो तो साधारण स्नान किया जा सकता है।

## साधारण स्नान

स्नान नित्यकी एक आवश्यक क्रिया है, पर बहुत कम लोग हैं जो स्नानके गुण एवं महत्त्वको समझते हैं। इसलिए अधिकतर लोग दिनमे एक बार किसी-न-किसी तरह सिरपर चार लोटा पानी डालकर स्नानकी रस्म अदा कर लेते हैं। बदनपर ठंडा पानी डालनेके भी लाभ हैं पर इसमे स्नानकी आवश्यकता पूरी नही होती।

स्नान दो विशेष लाभोंके लिए किया जाता है। पहला शरीरकी सफाई और दूसरा ठडे पानीके स्फूर्तिदायक प्रभावसे नाड़ी-मडलको सशक्त बनाने एवं शरीरके रक्त-संचालनको ठीक रखनेके लिए। पहला काम गरम पानीसे अच्छा होता है। हमारी त्वचामें लाखों रोमकूप होते हैं, जो हमारे फेफड़ोंकी भाति ही सास लेते है। रोम-कूपोंके वद हो जानेसे फेफड़ोपर अधिक जोर पड़ता है और वे कमजोर पडते जाते हैं। इसके अलावा पसीना न निकलनेसे खूनकी सफाईका काम रुक जाता है, जो हमारे स्वास्थ्यके लिए कम हानिकारक नही है।

ठंडे पानीसे भी गदगी साफ होती है। पर रोमकूपोमें बैठी हुई चिकनाई और छोटे-छोटे अणु साफ नही हो पाते। इसके लिए गरम पानी और नीबूका प्रयोग करना चाहिए। कोई खट्टा नीबू लेकर उसे आगमे भून लेना चाहिए और ठडा करके बदनपर पानीके साथ मलना चाहिए। नीबूके इस प्रयोगसे जो सफाई होती है वैसी सफाई करनेका किसी भी साबुनमें सामर्थ्य नही है। गरम पानीसे नित्य नही नहाना चाहिए। इससे सुस्ती बढती है, कमजोरी आती है और पाचन-क्रिया कमजोर हो जाती है। सप्ताहमे एक या दो बार गरम पानीसे नहाना काफी है। गरम पानीका तापमान शरीरके तापमानसे एक-दो डिग्री ही अधिक रखा जाना चाहिए।

रातको सोनेसे पहले गरम पानीका स्नान बहुत मुफीद है। नीद अच्छी आती है और गरम पानीसे नहानेके बाद कुछ ओढकर सो जानेमे

ठंडक लगनेका भय नहीं रहता। गरम या ठंडा किसी प्रकारका भी स्नान भोजनके एक घंटा पहले और भोजनके तीन घंटा बाद किया जा सकता है।

अधिक गरम पानीके अलग लाभ हैं। उसका समयपर ही उपयोग होना चाहिए। जुकाम होनेपर गरम पानीसे नहानेके बाद गरम कपड़े ओढ़कर सोनेसे जुकाम दूर होता है। अधिक चलने या परिश्रमसे आई हुई थकानको दूर करनेमें यह स्नान टॉनिकका काम करता है।



यह तो हुआ गरम पानीका विशेष गुण और उसका उपयोग। पर हमें नित्य ठंडे पानीसे ही नहाना चाहिए। जब हम बदनपर ठंडा पानी डालते हैं तो हमारे शरीरका रक्त, त्वचाकी ओर दौड़ता है और उसमें एक विशेष गति पैदा हो जाती है, जिसके कारण रक्त-संचालन शुद्ध एवं तेज हो जाता है। यह सभी जानते हैं कि रक्त-संचालनमें कमी आना बुढ़ापेकी प्रस्तावना है। अतः ठंडे जलसे नहानेसे हम अपने यौवनको अधिक स्थायी बनानेमें सहायक हो सकते हैं।

साधारण स्नानका अच्छा तरीका स्नानके पहले सारे शरीरको हथेली या खुरदरे तौलियेसे रगड़ लेना चाहिए। पहले सिर रगड़िए, तब माथा, चेहरा और गर्दन। फिर एक-एक करके दोनों हाथोंको कलाईकी ओरसे रगड़ना



शुरू करके कंधोंकी ओर रगड़ना चाहिए। इस तरह हाथोंकी मालिश
हो जानेके बाद कंधा, सीना, बगल, पेट और पीठको रगड़िए और सबसे

अंतमें पैरोंको। पैरोंको रगड़ते समय पैरोंको सीधा रखिए और झुककर पैरोंकी ओरसे रगड़ते हुए हाथोंको जांघकी ओर लाइए। प्रारंभमें धीरे-धीरे रगड़ना चाहिए। आदत पड़नेपर कड़े हाथों और अधिक देरतक यह क्रिया की जा सकती है।

इस प्रकार बदनको रगड़नेके बाद तुरंत ठंडे पानीसे इच्छाभर नहाना चाहिए। स्नानके बाद बदन और बालोंको सूखे तौलिएसे सुखा लेना चाहिए। सूखे बदनको रगड़नेके बाद स्नान करनेमें एक विशेष आनंदका अनुभव होता है और



कितने ही कमजोर व्यक्तियोंके लिए यह स्नान और कसरत दोनोंका काम दे सकता है।

यदि स्नानकी इस विधिका बराबर पालन किया जाय तो फोड़े-फुंसी, दाद-खाज होनेका भय नहीं रहता। मुंहपर मुंहासे न निकलेंगे और न झाईं पड़ेगी, त्वचाका पीलापन गुलाबी रंगमें बदल जायगा और

रुखड़ी निस्तेज त्वचा, धीरे-धीरे मखमल-सी मुलायम हो जायगी। लोगोंको ऐसा प्रतीत होगा कि आप रोज तेलकी मालिश करवाकर स्नान करते हैं।

इस स्नानके बाद यदि बदनको तौलियेसे न सुखाकर हाथसे ही रगड़-कर सुखा लिया जाय तो लाभ और अधिक होगा। जाडेमें ऐसा करना ज्यादा आनंदप्रद होता है।

## कमरकी गीली पट्टी

कमरकी गीली पट्टीके लिए एक सात-आठ फुट लंबा और छः इंच चौड़ा सूती कपड़ा लेकर ठंडे पानीमें भिगोकर हल्का निचोड़ लेना चाहिए और उसे नाभिसे लेकर नीचे कमरके भागतक चारों ओर इस प्रकार लपेटना चाहिए कि कपड़ा अच्छी तरह त्वचाको छूता रहे और फिर ऊपर-से इतना ही लंबा चौड़ा ऊनी कपड़ा लपेटना चाहिए और उसे सेफ्टिपिन या पतली रस्सीसे इस प्रकार बांध देना चाहिए कि ढीला न होने पावे।

पट्टी जहां लगाई जायगी वहां पहले ठंडक मालूम होगी पर दस मिनट-के अंदर ठंडक जाकर हल्की गरमी मालूम पड़ेगी। यदि दस मिनट बाद भी ठंडक न जाय तो समझना चाहिए कि पट्टी ढीली बंधी है या कपडेकी गीली पट्टीको कम निचोड़ा गया है या वह अधिक मोटी है। जहां भी गलती हो उसे दुरुस्त करना चाहिए।

कमरकी गीली पट्टी आध घंटेसे लेकर दो घंटेतक लगी रह सकती है।

## छातीकी गीली पट्टी

छातीकी गीली पट्टीके लिए उतनी ही लंबी-चौड़ी सूती और ऊनी पट्टीकी जरूरत होती है जितनी कमरकी गीली पट्टीके लिए। कमरकी गीली पट्टीकी तरह ही इसमें भी सूती कपडेको ठंडे पानीमें भिगो निचोड़-कर छातीपर उसे इस प्रकार लपेटते हैं कि छाती, दोनों कंधोंका ऊपरी भाग और छातीके पीछेका पीठका हिस्सा ढक जाय और फिर ऊपरसे ऊनी पट्टी इसी प्रकार लगाकर बांध देते हैं कि सूती पट्टी ढकी रहे।

यह पट्टी भी आधेसे दो घंटेतकके लिए लगाई जा सकती है।

## धूपस्नान

धूपस्नान गरमीके दिनोंमें सबेरे छः-साढ़े-छः बजे और जाड़ेमें साढ़े सात-आठ बजे लेते हैं। निर्वस्त्र होकर किसी एकांत स्थानमें इस प्रकार बैठना या लेटना चाहिए कि सारे शरीरपर धूप लगे। पंद्रह-बीस मिनट-तक धूपस्नान लेना काफी है। आरंभमें तो तीन मिनटसे शुरू करके रोज एक मिनट बढ़ाकर ही पूरे समयतक पहुचना चाहिए।

धूपस्नानके समय सिरको कपड़ेसे ढके रहना चाहिए। यदि एकात स्थान न मिले तो सफेद पतला कपड़ा पहनकर यह स्नान लिया जा सकता है।

## स्वेदनके लिए धूप-नहान

धूपस्नानसे पसीना भी लाया जा सकता है। इसके लिए दिनके दस-ग्यारह बजे या दो-तीन बजे गरम पानी पीकर और निर्वस्त्र होकर धूपमें चटाई या कबलपर लेटना चाहिए। यदि हवा तेज बहती हो तो ऐसी जगह यह स्नान लेना चाहिए जहां हवाका झोका न लगे।

धूपमें लेटनेके आठ-दस मिनट बाद पसीना आने लगेगा और पंद्रह-बीस मिनटमें पसीना बहने लगेगा। जाड़ेमे कम पसीना आ सकता है। बीस मिनटसे लेकर आध घंटेतक धूपस्नान लिया जा सकता है। पसीना आवे या न आवे आध घंटेके बाद ठडे पानीसे अच्छी तरह नहा लेना चाहिए।

कुछ लोगोंको आरंभमें पसीना नहीं आता पर तीन-चार बार यह स्नान करनेके बाद पसीना आने लगता है।

धूपस्नानके शुरूसे ही सिरपर ठंडे पानीसे भीगा तौलिया रखना चाहिए और धूपस्नानके समय बीच-बीचमें थोड़ा गरम पानी पीते रहना चाहिए।

## स्पंज

ज्वरकी अवस्थामें या कमजोरीके लिए नहानेकी बनिस्बत स्पज करना

अच्छा है। रोगीको लिटाकर उसे एक कंबल या चादरसे उढ़ा देनी चाहिए और शरीरको गीले तौलिएसे पोंछना चाहिए। पहले एक पैर चार मिनट-तक गीले तौलिएसे धीरे-धीरे रगड़-रगड़कर साफ करें फिर सूखे तौलिएसे पैरको सुखाकर एक मिनटतक हाथसे रगडें कि त्वचामें गरमी आ जाय। यदि ज्वर हो तो इस प्रकार रगड़नेकी जरूरत नहीं है। फिर दूसरा पैर लें फिर एक-एक हाथ, फिर पीठ तब पेट-छाती। अंतमें सिर और मुंहको ठंडे पानीसे धोकर सूखे तौलिएसे सुखा दें। हाथोंको चार-चार मिनट समय दे और पीठ, पेट-छातीको पांच-पांच मिनट। इस प्रकार सारे शरीरको स्पंज करनेमें लगभग आध घंटा लगेगा। यदि रोगीको स्नान न करना हो तो उसे यह स्पंज रोज दिनको दोपहरके लगभग या किसी समय मिलना चाहिए।

### उपवास

उपवासमें पानीके सिवा कुछ भी नही लेना चाहिए और उपवासके दिन थोड़ा-थोड़ा करके दो-तीन सेर या अधिक भी पानी जरूर पीना चाहिए। पानीके प्रयोग करते रहनेसे उपवासमे भी ताजगी बनी रहती है और पानीकी सहायतामे मलको निकलनेमे सुविधा होती है।

जिस दिन उपवास किया जाय उस दिन शामको और फिर उपवास-कालमें रोज सवेरे सेर-डेढ़-सेर गरम पानीका एनिमा अवश्य लेना चाहिए।

यदि एक दिनका उपवास किया जाय तो दूसरे दिन उपवासके पहले दिनका भोजन तीन-चौथाई मात्रामें लिया जा सकता है। यदि दो दिनका उपवास किया जावे तो एक दिन फल खानेके बाद दूसरे दिन यह भोजन लिया जा सकता है। यदि तीन दिनका उपवास किया जाय तो चौथे दिन केवल फल या तरकारियोंका रस, पाचवें दिन फल और छठे दिन सवेरे-शाम फल और दोपहरमें थोड़ी रोटी और तरकारी लेनी चाहिए और फिर साधारण भोजनपर आ जाना चाहिए।

### रसाहार, फलाहार और फल-दूध

रसाहारमें दिनमें तीन-चार बार एक एक पाव या इससे भी कम

मात्रामें किसी फल या तरकारीका रस लेना चाहिए। फल-रसके लिए संतरा, मौसमी, अनानास, जामुन, रसभरी, टमाटर अच्छे हैं। इनका रस बहुत गाढा हो तो तीन छटांक रसमें दो-तीन छटांक पानी मिलाकर लेना अच्छा है।

लौकी, टमाटर, गाजरका रस कच्चा ही लिया जा सकता है। लौकी-गाजरको कद्दूकसपर कस लेनेके बाद कपड़ेसे दबाकर रस आसानीसे निकाला जा सकता है।

अन्य तरकारियोंका रस पकाकर ही लिया जा सकता है। आध सेर तरकारीके साथ दो-तीन छटांक पानी मिलाकर बटलीमें डालकर पकानेसे रस निकल सकता है।

फलाहारमें दिनमें तीन बार फल लेने चाहिए। एक बारमें एक ही प्रकारका फल लिया जाय। जैसे, सवेरे टमाटर, दोपहरको संतरे और शामको सेब। यदि तीनों बार या दो बार एक ही प्रकारका फल लिया जाय तो और भी अच्छा है।

तीनों बारमें सेर-डेढ़-सेरसे अधिक फल नहीं लेना चाहिए।

जब फलोंके साथ दूध भी लेना हो तो फलके प्रत्येक आहारके साथ पाव-डेढ़-पाव दूध लेना चाहिए। भूख बढ़नेपर दूधकी मात्रा एक बारमें आध सेरतक की जा सकती है। दूध सवेरे-शाम कच्चा ही लेना चाहिए और दोपहरको सवेरे गरम करके रखा हुआ। थोड़ा फल खायें फिर थोड़ा दूध लें इस तरह फल-दूध लेना अच्छा है।

रसाहार और फलाहारमें भी सेर-डेढ़-सेर पानी रोज पीनेका अवश्य ध्यान रखना चाहिए। उपवासकी तरह रोज एनिमा लेकर पेट भी साफ करना चाहिए। यदि फल-दूध लेनेपर भी पेट साफ न हो तो एनिमाका व्यवहार करना चाहिए।

## पानी पीना

पानी रोज दो-तीन सेर अवश्य पीना चाहिए। सवेरे उठते ही, सोते समय भोजनके एक घंटा पहले और दो घंटे बाद पानी पीनेका बढ़िया समय

है। भोजनके साथ यदि पानी पीना हो तो एक पावसे अधिक पानी नहीं पीना चाहिए। यदि भोजनके एक घंटे पहले पानी पी लिया जाय तो भोजनके समय पानी पीनेकी जरूरत बहुत कम होगी, फिर भी भोजनके समय प्यास लगे तो पानी जरूर पीना चाहिए।

## भोजनका समय

भोजन पाच घटे या अधिकके अंतरपर करना चाहिए और सोनेके दो-तीन घंटे पहले भोजन अवश्य कर लेना चाहिए। जलपान यदि सात-आठ बजे किया जाय तो भोजन दोपहरको बारह-एक बजे और शामको छः-सात बजे करना चाहिए।

## चोकरसमेत आटेकी रोटी

रोटी बनानेके लिए अच्छे गेहू लेकर धूपमे सुखाना चाहिए और उन्हें अच्छी तरह साफ कराकर हाथचक्कीसे पिसवाना चाहिए। हाथचक्की प्राप्य न होनेकी अवस्थामें गेहूं मिलमें पिसवाए जा सकते हैं। आटेको बिना छाने ही रोटी बनानी चाहिए। अच्छी रोटी बनानेके लिए रोटी बनानेके दो-तीन घट्टे पहले ही आटेको अच्छी तरह मांडकर रख देना चाहिए।

मोटी रोटी अच्छी होती है पर इसे सेंकनेके लिए धैर्यकी जरूरत होती है। ऐसी अवस्थामे पतली ही रोटी ठीक होगी। और मोटी रोटीमें अक्सर लोग आवश्यकतासे अधिक भी आटा खा जाते हैं।

रोटी तरकारीके साथ खाना ठीक नही है। रोटी तरकारीके साथ खानेपर रोटी ठीक तरह चबाई नही जाती, इससे उसमे मुंहकी लार न मिलनेके कारण वह आसानीसे नही पचती। इसलिए रोटी अलग और तरकारी अलग खानी चाहिए। कुछ रोटी और कुछ तरकारी इस तरह खाना चाहिए।

## दलिया

दलिया बनानेके लिए अच्छे साफ गेहूं लेकर इस प्रकार दलवाना

चाहिए कि एक गेहूंमें आठसे बारहतक टुकड़े हो जायं। इस दलिएमेंसे चूरे (आटे) और बड़े टुकड़ोंको निकाल देना चाहिए और शेष भागको पहले तवेपर धीमी आंचपर इतना भूने कि दलिया बादामी रंगका हो जाय। फिर चावलकी तरह उसे पकाना चाहिए। पानी इतना डालना चाहिए कि दलिया कुछ ढीला या पतला-सा रहे। पानी कम पड़े तो पकते समय बीचमें भी गरम पानी डाला जा सकता है।

दलिएको अधिक समयतक धैर्यपूर्वक पकानेसे ही अच्छा दलिया बनता है।

दलिएमें नमक या दूध डालनेकी प्रथा कई जगह है। ये दोनों ही चीजें गलत है।

मीठा दलिया बनाना हो तो पकते समय दलिएमे कुछ मुनक्के डाले जा सकते हैं।

## चावल

कनसमेत चावल रोटीके समान ही गुणकारी है। बाजारमें आनेवाले चावलोंके कन, उनकी पालिश करते समय निकल जाते है अतः धान लेकर उन्हें उतना ही कुटवाना चाहिए कि चावलपरसे केवल धानकी भूसी निकल जाय।

चावल इतने ही पानी में पकाना चाहिए कि पानी उनमें जज्ब हो जाय, पानी निकालने या मांड पसानेकी जरूरत न हो। मांड पसाना चावलका सार निकालकर फेंक देना है।

इस प्रकार बने हुए चावल गेहूंकी रोटीके समान ही उपयोग करने योग्य हैं।

## तरकारियां

ऐसी तरकारियोंको जिनका छिलका खाया जा सकता है, छीलनेकी जरूरत नही है। यदि छिलका कड़ा हो तो उन्हें चाकूसे खुरच दिया जा सकता है। तरकारीको काटनेके पहले ही धो लेना चाहिए पीछे नही। दो-चार आनेभर घी या तिल मूंगफली या नारियलके तेलमें थोड़ा-सा

जीरा डालकर तरकारीको बटलोमें छौंक देना चाहिए और उसे धीमी आंचमें पकने देना चाहिए। परवल, भिंडी ऐसी कुछ ही तरकारियां है जिनमें पानी डालनेकी जरूरत होती है अन्यथा तो लौकी, तुरई और सागोंमेंसे पकते समय स्वयं पानी निकलता है। इसलिए उनमे पानी डालनेकी जरूरत नही होती। बटलोके मुंहको किसी कटोरीसे ढककर कटोरीमें थोड़ा पानी डाल दिया जा सकता है इससे तरकारीका पानी कम जलेगा। जहांतक बने तरकारीके पानीको जलने नही देना चाहिए। तरकारीका पानी तरकारीसे ज्यादा लाभदायक और जरूरी है। तरकारीके पानीमें ही तरकारीके गुण उतर जाते हैं और इस पानीको जलानेसे तरकारीका सार नष्ट हो जाता है।

तरकारीमें मसालेके तौरपर नमक,धनिया, हल्दी, जीरेका प्रयोग हो सकता हैं। नमक जितना कम खाया जाय अच्छा है।

घी खानेकी जरूरत हो तो तरकारी बन जानेपर ही तरकारीमे घी डालकर खाना चाहिए।

## सलाद या कचुंबर

सलाद या कचुंबर कच्ची तरकारियोंसे बनाया जाता है। सभी कच्ची खाई जा सकने लायक तरकारियां जैसे खीरा, ककड़ी, गाजर, मूली, प्याज, टमाटर, पालक, धनिएंकी पत्तियां और पातगोमी काममें आती हैं। जिस समय जो कच्ची तरकारी मिलें उनमेंसे दो-तीनको लेकर—जैसे पालक, गाजर, टमाटर छोटा-छोटा काटकर एकमें मिला लेना चाहिए और उनमे थोड़ा-सा भुना पिसा जीरा नमक डालकर या सादा ही खाना चाहिए। जब अधिक तरकारियां न मिलें तो एक-दोसे ही काम चल सकता है। एक वयस्क व्यक्तिके लिए एक समयमें पावभर कचुंबर लेना काफी है।

कचुंबरमें कभी-कभी थोडा-सा दही भी डाला जा सकता है।

दो-तीन तरहके फलोंका भी इसी तरह सलाद बनाया जा सकता है। कचुंबरको भोजनके आरंभमे खा लेना अच्छा है।

## टहलना

टहलना तेजीसे चाहिए। कमर सीधी रहे और हाथ ,बगलमें रहें।



टहलते समयकी स्वाभाविक आकृति

एक घंटेमें चार मीलकी गतिसे टहला जाय तो अच्छा है। यदि सुविधा हो तो टहलनेके रास्ते रोज बदलते रहना चाहिए, इससे रास्तेकी नवीनता बनी रहती है और टहलना अधिक आनंददायक होता है।

शक्तिके अनुसार सवेरे चार-छः मील और शामको दो-तीन मील टहलना चाहिए। जो लोग टहलना आरंभ कर रहे हों उन्हें धीरे-धीरे ही टहलनेकी दूरी बढ़ानी चाहिए।

जब यह अंदाज हो जाय कि एक घंटेमें इतने मील चलते हैं तब घड़ीकी सहायतासे टहलनेमें घरसे आने-जानेकी दूरी आसानीसे जानी जा सकती है।

## गहरी साँस

टहलते समय अच्छी हवामें गहरी सांस भी लेनी चाहिए। धीरे-धीरे सांस लेकर उससे फेफड़ोंको भरना चाहिए और फिर और अधिक धीरे-धीरे सांसको निकालना चाहिए।

## सोना

जितनी नींद आवे अवश्य सोना चाहिए। हां, आलस्यमें खाटपर पड़े रहना ठीक नहीं है। रातको नौ बजेसे सवेरे पांच बजेतकका समय सोनेके लिए अच्छा है। जिन्हें अधिक नींद आती है उनकी नींद चिकित्साके बाद स्वाभाविक हो जाती है।

गरमीमें भोजनके बाद भी एक आध घंटे विश्राम किया जा सकता है। यदि नींद भी आ जाय तो कोई हर्ज नहीं है।

# प्राकृतिक चिकित्सा क्या है ?

रोज-ब-रोज डाक्टरोंकी तादाद बढ़ रही है और साथ-साथ अनगिनत ओषधियोंकी, पर आंख उठाकर देखें तो हर आदमी आपको किसी-न-किसी रोगके चंगुलमें फंसा मिलेगा। इससे साबित होता है कि दवाएं आदमीको न तदुरुस्त रख सकती हैं, न कर सकती हैं।

प्राकृतिक चिकित्सकोंने तजुरबेसे जाना है कि रसायन और दवाएं रोगको अच्छा करना तो दूर रहा, उल्टे रोगको—उसके कुछ लक्षणोंको—कुछ वक्तके लिए दूर करके, बाहर निकलते हुए रोगको शरीरके भीतर दवा देती हैं। जैसे गांवमें कूड़ा-कचरा इकट्ठा होकर बीमारी फैलाता है वैसे ही शरीरकी गंदगी निकल न पानेपर अंदर सड़ने लगती है और वही गंदगी सब रोगोंकी जड है।

गलत भोजनकी वजहसे पैदा हुई सड़न, अपच, दवाओंके जहर, इंजेक्शन, टीका वगैरह इस गंदगीको बढाते है।

शरीरसे गंदगी निकालनेकी कुदरतकी कोशिश ही रोग है, और रोगके लक्षण इस कोशिशका कुदरती नतीजा है। कुदरती इलाज इस गदगीको शरीरसे निकाल फेंकनेमे पूरी मदद पहुंचाता है और मनुष्यको स्वस्थ, सशक्त एवं सतेज बनाता है।

कुदरती इलाजके मददगार हैं उपवास, फलाहार, संतुलित भोजन पानी, मिट्टी, धूप, प्राणायाम, आसन, कसरत और मालिश वगैरह, जिनसे रोग दबते नही बल्कि जड़से नेस्त-नाबूद होते हैं।

## आरोग्य-मंदिर

इन्ही सिद्धांतोंके अनुसार चिकित्साकी सुविधा देनेके लिए आरोग्य-मंदिरकी स्थापना की गई है। विशेष जानकारीके लिए आरोग्य-मंदिरका परिचय-पत्र मंगानेकी कृपा करें।

**प्रबंधक, आरोग्य-मंदिर, गोरखपुर (उ० प्र०)**

# प्राकृतिक चिकित्साके संबंधमें ये क्या कहते हैं

मेरे दोनों हाथ पंद्रह वर्षसे छाजन (एक्जिमा) से भरे हुए थे। मुझे शरमके मारे उन्हें ढककर रखना पड़ता था। आरोग्य-मंदिरके मिट्टी पानीके उपचारसे छाजन ढाई महीनेमें चला गया और हाथकी त्वचाका रंग स्वाभाविक हो गया।

काशमीरी देवी, हापुड़

मेरे पेशाबके साथ सात प्रतिशत चीनी आती थी। इसे कम करनेके लिए मुझे डाक्टर दोपहर व शामको भोजनके पहले इंसुलिनका इंजेक्शन देते थे। आरोग्य-मंदिरमें आते ही इंजेक्शन बंद कर दिया गया और यहांकी चिकित्सासे तीन सप्ताहमें पेशाबके साथ चीनी आना बिल्कुलबंद हो गया। चिकित्सा कराए मुझे डेढ़ वर्ष हो गया तबसे मैं स्वस्थ हूं।

गादूराम चौधरी, विशनपुर (पूर्णिया)

मोटापेके साथ-साथ मैं सिरदर्द, चक्कर, बेहोशी, कमजोरी और स्वप्नदोषसे पीड़ित था। आरोग्य-मंदिरमें रहकर ढाई महीनेमें मैंने अपना अड़तालीस पौंड वजन घटानेके साथ साथ अपने शरीरको सुडौल बनाया और सभी रोगोंसे छुट्टी पा ली।

आरोग्य-मंदिरके स्नेहपूर्ण वातावरणको छोड़ते हुए बड़ी तकलीफ हुई।

श्याम बिहारीलाल गर्ग, कृष्णा प्रेस, मेरठ

मुझे बहुत पुराना दमा था और हृदयकी कमजोरी। प्राकृतिक चिकित्साकी कृपासे डेढ़ महीनेमे पचास वर्षकी उम्रमें इन रोगोंसे छुटकारा पाकर मैं फिर जवानीकी शक्ति और उमंगका अनुभव कर रहा हू।

फादूलाल साहू, सुजागंज (भागलपुर)

मैं मासिककी गड़बड़ी और प्रदरकी शिकायतसे वर्षोंसे पीड़ित थी। जगह-जगह चिकित्सा कराकर निराश हो चुकी थी। आरोग्य-मंदिरकी चिकित्सासे ये सब रोग तो गए ही, भूख खुलकर लगने लगी और पुराना

फब्ज चला गया। मैंने यहा यह भी सीखा कि मनुष्यको स्वस्थ रहनेके लिए क्या खाना-पीना चाहिए और कैसे रहना चाहिए। मैंने नवजीवन पाया।

बनारसीदेवी, वरदुआरी (मालदा)

'आरोग्य-मंदिर' मे आनेके पहले मुझे ये शिकायतें थीं—पेट भारी होना, स्वप्नदोष, पेटमे वायु, शारीरिक कमजोरी, निरुत्साह, निस्तेज मुख-मुद्रा, स्मरण-शक्तिकी कमी, बदहजमी।...एक महीनेकी चिकित्सा-द्वारा मेरे इन लक्षणोंमे सुधार हुआ। तीन महीनेमें मैं बिलकुल अच्छा हो गया और १४ पौंड वजन बढ़ गया।

नारायण भट्ट, ग्रामसेवासमिति, अंकोला कारवार (बंबई प्रांत)

मेरे विचारसे प्राकृतिक चिकित्साका जितना अच्छा प्रबंध 'आरोग्य-मंदिर' मे है उतना उत्तरी भारतके किसी भी प्राकृतिक चिकित्सालयमें नही है।

—प्रोफेसर हरिश्चंद्र गुप्त, बिरला कालेज पिलानी (जयपुर)

England's foremost advocate of Natural Therapeutics : Dr. Stanley Lief advised me to come to AROGYA-MANDIR, Gorakhpur for it's training. Here I have had the wonderful opportunity to see Nature Cure at work. I have been able to watch so many patients, who recovered. wonderfully. It must be witnessed to be believed In this Institution I have learnt to understand many simple principles; otherwise impossible.

Albert Issac Mosseri,
CAIRO (EGYPT)

आरोग्य-मंदिरमें चिकित्सा करानेके नियमादि जाननेके लिए 'आरोग्य-मंदिर'का परिचय-पत्र मंगानेकी कृपा करें।

## संचालक—आरोग्य-मंदिर, गोरखपुर (उत्तरप्रदेश)

# आरोग्य-ग्रंथमाला

प्राकृतिक चिकित्साके प्रसारकी दृष्टिसे आरोग्य-ग्रंथमालाका प्रकाशन शुरू किया जा रहा है। इसमें हिन्दुस्तानके अनुभवी प्राकृतिक चिकित्सकों-की पुस्तकोंके साथ-साथ विदेशके प्राकृतिक चिकित्सकोंकी पुस्तकें भी होंगी। ये सब हम मूल या साराश रूपमें हिंदी-भाषी जनताको अच्छे रूप-में सुलभ मूल्यमें देना चाहते हैं।

१—रोगोंकी सरल चिकित्सा—आपके हाथमें है। शेष पुस्तकोंका परिचय लीजिए:—

२. रोगोंकी नयी चिकित्सा—श्री लूई कूनेकी पुस्तक "न्यू साइंस आफ हीलिंग"का भावानुवाद। सब रोग एक है और सबकी चिकित्सा एक है। प्राकृतिक चिकित्साके इस सिद्धांतका प्रतिपादन करनेवाली एक-मात्र पुस्तक। पृष्ठ-संख्या २५० मूल्य दो रुपया पचास पैसे।

३. प्राकृतिक जीवनकी ओर—लेखक : एडोल्फ जस्ट, अनुवादक—श्रीविट्ठलदास मोदी। मिट्टी, पानी, धूप, हवा और भोजनकी सहायतासे नये-पुराने सभी रोगोंको दूर करने तथा स्वास्थ्यको बढिया बनानेकी विधि सिखानेवाली दुनियाकी सरलतम पुस्तक। मूल जर्मनसे अबतक इसके १४० भाषाओंमे अनुवाद प्रकाशित हो चुके हैं। बढ़िया गेट अप। मूल्य पांच रुपया।

४. बच्चोंका स्वास्थ्य और उनके रोग—बच्चोंके पालन-पोषणकी विधिके साथ-साथ उनके रोगी होनेपर उन्हें रोगमुक्त करनेकी विधि इस पुस्तकमें आपको विस्तारसे मिलेगी। मूल्य केवल तीन रुपया।

५. जीनेकी कला—लेखक : श्रीविट्ठलदास मोदी। यह पुस्तक आपका मानसिक बल बढाएगी, स्मरणशक्ति तीव्र बनाएगी, चिंताओंसे मुक्त करेगी तथा आपके सामने सारे रहस्य खोलकर रख देगी जिनके

जाननेके कारण वह व्यक्ति, जिसे आप बड़ा कहते हैं, बड़ा बना है। मूल्य १ रुपया ५० पैसा।

६. योगासन—लेखक : आत्मानंद। (उत्तरप्रदेश सरकारद्वारा पुरस्कृत) योगासन हिंदुस्तानके ऋषियोंद्वारा संस्कृत प्राचीनतम प्रणाली तो है ही यह दुनियाकी मानी हुई श्रेष्ठ व्यायाम-प्रणाली भी है और स्वास्थ्य-संवर्धनके साथ-साथ रोग-निवारणमें भी अद्वितीय है। योगासनकी विधियां और योगासन इस सचित्र "योगासन"से सीखिए और योगासनद्वारा रोग-निवारणकी कलाकी जानकारी प्राप्त कीजिए। मूल्य केवल तीन रुपया।

७. सर्दी-जुकाम-खांसी—सर्दी, जुकाम, खांसीका कारण तथा इन रोगोंकी चिकित्सा बतानेके साथ रोगोंका कारण, उनसे बचने और मुक्तिका रास्ता बतानेवाली सरल भाषामें लिखी गई एक अपूर्व पुस्तक। मूल्य १ रुपया पच्चीस पैसे।

८. आदर्श आहार—भोजनसे स्वास्थ्यका क्या संबंध है और भोजनमें थोड़ा हेर-फेर करके रोगका निवारण कैसे किया जा सकता है? यह विशद रूपसे बतानेवाला एक ज्ञानकोश। मूल्य एक रुपया पचीस पैसे।

९. उठो!—नदी समुद्रसे मिलनेपर, जिस आनंदका अनुभव करती है, पक्षीको उडनेमें जो आसानी होती है, पृथ्वीको पहली वर्षासे जिस आनंदकी प्राप्ति होती है, मुर्झाए बिरवेको सूर्य-प्रकाशसे जो जीवन-दान मिलता है; वह आनंद, आसानी, तृप्ति और जीवन यदि आप एक साथ पाना चाहते हो तो उठो! पढ़िए। मूल्य है केवल १ रुपया ५० पैसा।

१०. स्वास्थ्य कैसे पाया?—इस पुस्तकमें आप स्वास्थ्यको उन्नत बनाने और लोगोंके रोगसे मुक्ति पानेकी आत्मकथाएं पढकर स्वस्थ रहनेका रास्ता जानेंगे। बढ़िया छपाई, सुंदर दुरंगा कवर चालीस हाफ-टोन चित्र, पृष्ठ-संख्या २१६, दाम सिर्फ दो रुपया।

११. आहार-चिकित्सा—लेखक : श्री एरनोल्ड इहरिट। इहरिटकी बीमारी सांघातिक समझी जा रही थी। वे अपने आहार-चिकित्साके प्रयोगसे बिल्कुल स्वस्थ हो गये और इतने स्वस्थ हुए और अपना स्वास्थ्य-

इतना उन्नत कर लिया कि छप्पन घंटे लगातार चलकर उन्होंने अपने पुराने डाक्टरोंको चकित कर दिया और अब यह सारी विधि उन्होंने "आहार-चिकित्सा"पुस्तकमें लिख दी है। मूल्य ३ रुपया।

१२. दुग्ध-कल्प—लेखक : श्रीविट्ठलदास मोदी (उत्तरप्रदेश सरकारद्वारा पुरस्कृत) दूध शरीरको तो पुष्ट करता ही है रग-रग, नस-नसको धोकर शरीरको निर्मल बना देता है और रोग इसके कल्पसे चले जाते हैं। इसकी विधि इस पुस्तकमें पढ़ें और लाभ उठाएं। मूल्य १ रुपया पचास पैसा।

१३. उपवाससे लाभ—संपादक : श्रीविट्ठलदास मोदी। उपवासकी *महिमा, उपवास करनेकी विधि और रोगोंके निवारणमें उपवासका स्थान* बतलानेवाली पुस्तकके रूपमें एक धर्मगुरु। मूल्य दो रुपया।

१४. बढ़ो—ले० डा० कांतिकुमार—बढ़नेके लिए आवश्यक है कि शारीरिक क्षमता बढ़ायें, मन-शरीरका संस्कार करें, व्यक्तित्वको उन्नत करें। सच्चे मित्रकी तरह यह पुस्तक इस दिशामें आपकी स्नेहपूर्वक सहायता करेगी। मूल्य दो रुपया।

१५. जल-चिकित्सा—ले० फादर क्नाइप—जल-चिकित्सा प्राकृतिक चिकित्साकी रीढ है और इस संबंधमें जितने विशद रूपसे फादर क्नाइपने लिखा है उतना अन्य किसी प्राकृतिक चिकित्सकने नही। इस पुस्तकमें सैकड़ों तरहके जल-स्नानोंका सचित्र वर्णन दिया गया है जो रोगोंके निवारणमे बहुत ही हितकारी हैं। मूल्य केवल दो रुपया पचास पैसे।

१६. सुगठित शरीर—ले० डा० चतुर्भुज दास मोदी—आप शरीरको सुगठित, सशक्त, सुडौल और कांतिमान बनाना चाहते हैं, पर बना नही पाते। तो सुगठित शरीर पढ़िए। यह पुस्तक अंग प्रत्यंगको विकसित करनेका आपको वैज्ञानिक विधि बतायेगी और कुछ सप्ताहोमे ही इस पुस्तकके अनुसार चलने पर आप अपनेमे परिवर्तन अनुभव करने लगेंगे। पुस्तक मे युवा, वृद्ध, कुमारी, माता, बच्चों सबके लिए सचित्र उपयोगी व्यायाम दिये गये हैं। सुदर जिल्द। मूल्य पांच रुपया।

१७. कच्चा खानेकी कला—ले० डा० सत्यप्रकाश। भोजन-शास्त्रियों का मत है कि स्वास्थ्यको उत्तम बनाए रखनेके लिए मनुष्यके भोजनमें ५०% ऐसे खाद्य होने चाहिए जो आगके संपर्कमें न आए हों। यह क्यों और कैसे ? इसका उत्तर इस पुस्तकसे लें। मूल्य १ रुपया २५ पैसे।

—व्यवस्थापक, आरोग्य-ग्रंथमाला, गोरखपुर (उ० प्र०)